# जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी

[प्रथम भाग]

(लघु-ग्रन्थ-संग्रह)

पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु जन्म-शताब्दी
के अवसर पर

सम्पादक—
पं० युधिष्ठिर मीमांसक



❁ ओ३म् ❁

# जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी

## [प्रथम भाग]

(लघु ग्रन्थों का संग्रह)



श्री पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु जन्म-शताब्दी-वर्ष-समापन
के अवसर पर

सम्पादक—
पं० युधिष्ठिर मीमांसक

प्रकाशक—
श्रीमती विमलादेवी बागड़िया
"श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया धर्मार्थ ट्रस्ट"
१७० जी० ब्लाक, न्यू अलीपुर,
कलकत्ता

प्रथम संस्करण—१०००
मूल्य—८०-००
भाद्रपद संवत्—२०५०
सितम्बर—१९९३

मुद्रक—
नरेन्द्र कुमार कपूर
रामलाल कपूर ट्रस्ट प्रैस, बहालगढ़
(सोनीपत-हरयाणा) १३१०२१

प्राप्ति-स्थान—
रामलाल कपूर ट्रस्ट
बहालगढ़-१३१०२१
(सोनीपत-हरयाणा)



# भूमिका

पूज्य गुरुवर्य पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु का जन्म १४ अक्तूबर १८९२ ईसवी को हुआ था। इस प्रकार गतवर्ष १४ अक्तूबर १९९२ को १०० वर्ष पूरे हुए। अतः उस दिन जन्म-शताब्दी-वर्ष के प्रारम्भ में विशेष उत्सव मनाया गया। उन दिनों मैं बीमार था, पुनरपि अपनी इच्छा ट्रस्ट के सदस्यों को बताई थी कि गुरुवर्य के तीन ग्रन्थों को ('यजुर्वेदभाष्य-विवरण', दो भाग, 'अष्टाध्यायी-भाष्य' ३ भाग तथा 'सरलतम-विधि') छोड़कर सभी ग्रन्थ और उपलब्ध लेख एक आकार-प्रकार में सुन्दररूप में प्रकाशित किये जायें। किन्तु अतिशय व्यय का प्रश्न इसमें आड़े आया। तभी मैंने निश्चय किया कि शताब्दी वर्ष की पूर्णता पर भी इसी प्रकार उत्सव मनाया जाये और पूज्यपाद गुरुवर्य के सब ग्रन्थों का अपनी इच्छानुसार प्रकाशन किया जाये।

रामलाल कपूर ट्रस्ट की आर्थिक स्थिति का मुझे पूर्ण बोध होने से मैंने ग्रन्थ-प्रकाशन के कार्य के लिये उनके अप्रत्यक्ष भक्त स्वर्गीय श्री मोहन लाल जी बागड़िया कलकत्ता के द्वारा स्थापित 'श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया धर्मार्थ ट्रस्ट' की संचालिका श्रीमती विमलादेवीजी बागड़िया को लिखा। 'श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया धर्मार्थ ट्रस्ट' की ओर से कई वर्षों से मेरे सुझाव पर श्री मोहनलाल जी ने अपने ट्रस्ट की ओर से भी मेरे निर्देशन में प्राचीन वैदिक एवं आधुनिक भाषा के वैदिक धर्म एवं वेद-विद्या के प्रचार में सहायक ग्रन्थ प्रकाशित करने आरम्भ किये। श्रीमान् बागड़िया जी के स्वर्गवास के पश्चात् उनकी धर्मपत्नी श्रीमती विमला देवी जी ने अपने पति के द्वारा आरम्भ किये गये कार्य को चालू रखना श्रेयस्कर समझा। इस समय तक वे प्राचीन ग्रन्थों के प्रकाशन में लगभग एक लाख रुपया लगा चुके हैं। इन ग्रन्थों का सम्पादन प्रकाशन एवं विक्रय आदि सब 'रामलाल कपूर ट्रस्ट' के द्वारा ही होता है। क्योंकि दोनों ट्रस्टों का उद्देश्य समान है। अतः मैंने श्रीमती विमलादेवी जी को जन्म शताब्दी-वर्ष के समापन के अवसर पर पूज्य गुरुजी के सभी ग्रन्थ एक आकार-प्रकार में सुन्दररूप में प्रकाशित करने के लिये अपने ट्रस्ट की ओर से प्रकाशित करने के लिये लिखा, जिसे उन्होंने सहर्ष स्वीकार

कर लिया। तदनुरूप 'जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी' के नाम से प्रथम भाग में उनके लिखित लघु ग्रन्थ और द्वितीय भाग में उपलब्ध सभी लेख छाप रहे हैं।

पूज्य गुरु जी के कुछ महत्त्वपूर्ण लेख, जिन का मुझे स्मरण है, इस संग्रह में छूट गये हैं, क्योंकि वे चिरकालीन होने से हमें प्राप्त नहीं हुए। उनमें पहला लेख है—पं० नरदेव जी शास्त्रीकृत आर्यसमाज का इतिहास दो भाग की समालोचना में। यह सम्भवतः सन् १९२० में आश्रम की व्यवस्था से पूर्व 'आर्यमित्र' में छपा था। इसके विषय में पूज्य गुरुजी कहा करते थे कि मेरा लेख प्रकाशित होने के पश्चात् पं० नरदेव जी की पुस्तक बिकनी प्रायः बन्द हो गई। दूसरा 'वेद के देवता' विषय पर 'आर्यमित्र' के कई अङ्कों में छपा लेख, यह सम्भवतः सन् १९३३ में लाहौर निवास काल में लिखा था। हो सकता है इनके अतिरिक्त भी कुछ लेख और भी गुरुजी ने लिखे हों, जिनका मुझे स्मरण नहीं पड़ता। यदि किन्हीं आर्य व्यक्तियों के पास ये प्राचीन दुर्लभ लेख उपलब्ध हों, तो उनकी फोटोस्टेट कापी करवाकर मुझे भेजने का कष्ट करें। मैं उन्हें प्राप्त होने पर तृतीय भाग के रूप में पृथक् छाप दूँगा।

पूज्य गुरुजी ने अपने गुरु श्री स्वामी पूर्णानन्द जी सरस्वती से व्याकरण का अध्ययन करके सन् १९२० में श्री पूज्य स्वामी सर्वदानन्द जी के 'साधु आश्रम पुलकाली नदी, अलीगढ़' में छात्रों के अध्ययन-अध्यापन को प्रारम्भ किया था। साथ में कार्य करने के लिये अपने पूर्व परिचित काशी में अध्ययन करनेवाले श्री पं० शङ्करदेव जी को और उनके साथी श्री पं० बुद्धदेव जी धारनिवासी को ले आये थे। ये दर्शनों के अच्छे विद्वान् थे और चिकित्सा में बहुत कुशल थे। श्री स्वामी सर्वदानन्द जी महाराज ने इस आश्रम के लिये अमृतसर में शहर से चार मील दूर मजीठा रोड पर गण्डासिंहवाला ग्राम के समीप सुन्दर व्यवस्था कर दी थी, अतः सन् १९२१ के अन्त में पूज्य गुरुजी अपने सब साथियों और छात्रों को लेकर अमृतसर चले गये। सन् १९२३-२४ में 'आगरा शुद्धि सभा' की ओर से विस्तृत रूप में मलकाने मुसलमानों की शुद्धि का आन्दोलन चला, जिस में सनातन धर्म सभा और आर्यसमाज दोनों के सदस्य यथाशक्ति सम्मिलित हुए। हमारे आश्रम से पूज्य गुरु जी और पं० बुद्धदेवजी तथा चार बड़ी आयु के पुराने छात्र भी इस कार्य में लग गये। लगभग डेढ़ वर्ष के अन्तराल में आश्रम पर श्री पं० शङ्करदेव जी अकेले अध्यापनकार्य करते

रहे। आश्रम का प्रबन्ध करनेवाली सभा का नाम 'सर्वहितकारिणी सभा' था। इसमें गुरुकुल विभाग और कालेज विभाग दोनों के सदस्य सम्मिलित थे। परन्तु यह दोनों विभागों का मेल कुछ काल के बाद ही लड़खड़ाने लगा और व्यय आदि की भी अव्यवस्था हो गयी। अन्त में इस सभा के साथ सम्बन्ध-विच्छेद करके श्री गुरुजी ने अपने दमखम पर ही अमृतसर के परिचित आर्यजनों को मिलाकर एक नई व्यवस्थापिका सभा बनाई, जिसके द्वारा छः महीने तक आश्रम की व्यवस्था निरापद सुचारू रूप से चलती रही, परन्तु पुरानी सर्वहितकारिणी सभा ने इसे भी कार्य न करने दिया। इस समय तक पं० बुद्धदेव जी आश्रम से पृथक् हो गये थे। आश्रम में इस समय लगभग ३५ ब्रह्मचारी थे। गुरुजी को अनुभव हुआ कि सर्वहितकारिणी सभा के लोग न स्वयं आश्रम की व्यवस्था सुचारुरूप से चलायेंगे और न हमें चलाने देंगे, अतः उन्होंने अमृतसर छोड़ने का निश्चय कर लिया। पं० शङ्करदेव जी से सलाह करके काशी जाने का निश्चय किया, क्योंकि वहाँ एक समय की व्यवस्था 'अन्नक्षेत्र' में सुगमता से हो जाती है। अतः आश्रम में जितने विद्यार्थी थे, उनके सभी माता-पिता और अभिभावकों को पत्र द्वारा सूचित कर दिया और लिख दिया कि वर्तमान कण्टकापूर्ण अवस्था में भी जो हमारे पर विश्वास करके अपने पुत्र को हमारे साथ काशी भेजना चाहें, वे हमें स्पष्ट लिखें और शेष छात्रों के माता-पिता अपने पुत्रों को आकर ले जावें।

इस प्रकार पूज्य गुरुजी पं० शङ्करदेव जी एवं १०-१२ छात्रों के साथ काशी पहुंचे। वहाँ पर श्री पं० शङ्करदेव जी का स्वास्थ्य प्रायः ठीक नहीं रहा। उनका अधिक काल अपनी चिकित्सा में ही लगा। अतः सन् १९२८ में वे गुरुजी से अलग हो गये।

इसके पश्चात् श्री पं० शङ्करदेव जी का साथ दूसरी बार काशी जाने पर ही सन् १९३१ के अन्त में हुआ और वह भी काशी निवास काल तक सीमित रहा। इस प्रकार जनवरी सन् १९२६ से लेकर अन्त तक वे एकाकी ही अध्यापन एवं ग्रन्थ लेखन सम्बन्धी कार्य कभी अमृतसर, पुनः काशी, वापस लाहौर, पुनः मीमांसा के विशेष अध्ययन के लिये पुनः काशी आदि स्थानों में रहते हुए करते रहे। देशविभाजन के बाद पुनः तीसरी बार काशी गये। इस बार उन्होंने काशी के पण्डित समाज के साथ विशेष सम्पर्क किया और अपने 'विरजानन्द आश्रम' का नाम

'पाणिनि महाविद्यालय' प्रख्यात किया। देश-विभाजन के कारण रामलाल कपूर ट्रस्ट का पूर्व प्रकाशन जो नष्ट हो गया था, पुनः प्रकाशित करने की व्यवस्था की। इसी काल में यजुर्वेद-भाष्य-विवरण के प्रथम भाग का द्वितीय संस्करण छपा और अष्टाध्यायी-भाष्य के प्रकाशित करने की योजना बनायी।

काशी के पण्डित प्रायः पूज्य गुरुवर्य से कहा करते थे कि जिज्ञासु जी ने कोई देवी सिद्ध कर रखी है, जिसके कारण मूर्ख से मूर्ख छात्र को भी कठिन से कठिन अष्टाध्यायी के सूत्रों का बोध अनायास ही करा देते हैं। इस पर गुरुजी हँसकर कहा करते थे कि आप लोगों की आधी बात सत्य है और आधी बात गलत है। निश्चय ही मैंने एक देवी सिद्ध कर रखी है, किन्तु वह आप लोगों की कल्पनिक देवियों में से नहीं है, मेरी देवी है 'अष्टाध्यायी'। इस अष्टाध्यायी से शास्त्रकार के क्रम के आधार पर मैं क्लिष्टतम विषय आसानी से समझा देता हूं।

काशी में ही निवास करते हुए अन्तिम दिनों में राष्ट्रपति की ओर से संस्कृत पण्डित के रूप में उन्हें सम्मानित किया गया और उसके उपलक्ष्य में प्रतिवर्ष डेढ़ हजार रुपया (उस समय इतना ही दिया जाता था) मिलने लगा।

इस प्रकार अन्त तक घोर परिश्रम पूर्वक ऋषि दयानन्द के मन्तव्य के अनुसार पाणिनीय व्याकरण का अध्यापन एवं वैदिक ग्रन्थों के शोध पर कार्य करते हुए उन्होंने २२ दिसम्बर सन् १९६४ को प्रातः दो बजे अपनी इहलीला समाप्त की।

युधिष्ठिर मीमांसक



# स्वर्गीय श्रेष्ठिप्रवर श्री मोहनलाल जी बागड़िया

## का

# संक्षिप्त परिचय

सौम्य, उज्ज्वल काञ्चन-वर्ण, नातिदीर्घ और सदा स्मितवदन श्री मोहनलाल जी बागड़िया वास्तव में मोहनस्वरूप ही थे। जो भी आपके सन्निधि में आता था, आपके व्यक्तित्व से प्रभावित हुए बिना नहीं रहता था। आपके पिता श्री नन्दकिशोर बागड़िया और माता श्रीमती सावित्री-देवी द्वारा प्रदत्त नाम सार्थक ही सिद्ध हुआ।

**जन्म एवं बाल्यकाल**—आपका परिवार मूलतः राजस्थानी है। आप का जन्म बंगाल प्रान्त की महानगरी कलिकाता (कलकत्ता) में वैक्रमाब्द १९९० की कार्तिक शुक्ला षष्ठी तिथि मंगलवार (शकाब्द १८५५) में हुआ था। माता सावित्रीदेवी का स्नेह एवं प्यार आपको चिरकाल तक प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त नहीं हुआ। आपकी शैशव अवस्था में ही स्नेह-मयी जननी संसार की ममता को सदा के लिये परित्याग कर दिवंगत हो गई। शैशव-काल में मातृ-स्नेह से वञ्चित होने पर भी पितृ-स्नेह से पूर्ण आप्लावित रहे।

जगत् परिवर्तनशील है, साथ ही विधाता के विधान भी बड़े कठोर अथवा अखण्डनीय हैं। पितृस्नेह की धारा जो स्वच्छन्द गति से बालक मोहन को अभिषिञ्चित करती हुई प्रवाहित हो रही थी, उसमें कुछ काल पश्चात् पितृदेव के गृहाश्रम में विमाता के आविर्भाव से कुछ मन्थरता आ गई। इसी समय से श्री मोहनलालजी का संग्राममय जीवन आरम्भ हुआ और इसी स्थिति में अपने पुरुषार्थ और विवेक से विघ्न-बाधाओं पर विजय पाते हुए आप सदा आगे बढ़ते गये।

**शिक्षा एवं कार्य-क्षेत्र में प्रवेश**—श्री नन्दकिशोर जी ने अपने पुत्र मोहनलाल को कलकत्ता के प्रसिद्ध माहेश्वरी विद्यालय में यथासमय प्रविष्ट कराया। होनहार बालक ने धीरे-धीरे योग्यता के साथ विद्यालय की पढ़ाई करके कालेज में प्रवेश लिया।

कालेज में योग्यता के साथ बी० काम परीक्षा में उत्तीर्ण होकर मोहन ने कर्मक्षेत्र में जुटने की अभिलाषा व्यक्त की। पिता नन्दकिशोर ने मातृ-हीन पुत्र को अपने व्यापार क्षेत्र में रखकर व्यापार की शिक्षा देनी आरम्भ की, जिससे वह अपने व्यापार क्षेत्र में सफलता प्राप्त कर सके और संस्था का संचालक बन जाये।

**विवाह**—मोहनलाल जब पिता के द्वारा प्रवर्तित कर्म-संस्था के संचा-लन में दक्ष होकर पिता के कार्यभार को संभालने लगा, तब पिता ने मोहनलाल के विवाह के विषय में विचार किया और २६ जनवरी १९६१ के दिन पुत्र मोहनलाल का विवाह कलकत्ता निवासी **श्री रामेश्वरलाल जी अग्रवाल** की सुपुत्री **विमलादेवी** के साथ कर दिया।

श्रीमती विमलादेवी जन्म से ही धर्म और कर्त्तव्य-परायणा थी। उन्हें ये विशिष्ट गुण अपने धर्मपरायण माता-पिता से प्राप्त हुए थे। इससे श्री मोहनलाल जी का दाम्पत्य जीवन विशेष रूप से प्रभावित हुआ।

**श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद अग्रवाल**—श्री मोहनलाल जी की विमाता के पिता अर्थात् नाना श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद अग्रवाल वैदिक धर्म-परायण, ऋषि दयानन्द के भक्त एवं उदात्त विचार वाले व्यक्ति थे। इसी कारण आर्यसमाज के मूर्धन्य विद्वान् श्री पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु का उनके प्रति अत्यन्त स्नेह था। श्री अग्रवाल जी श्री जिज्ञासु जी के आश्रम 'मोतीझील काशी' में प्रायः जाते रहते थे और कई-कई दिन वहाँ रहा करते थे। इसी समय श्री अग्रवाल जी का श्री पं० युधिष्ठिर मीमांसक के साथ घनिष्ठ स्नेहमय पारिवारिक सा सम्बन्ध स्थापित हो गया। मीमांसक जी के काशी छोड़कर अजमेर चले जाने पर भी श्री अग्रवाल जी मीमांसक जी से मिलने अजमेर जाते रहे।

**श्री अग्रवाल जी के विचारों का प्रभाव**—विवाह के पश्चात् नानाजी श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद जी अग्रवाल का श्री मोहनलाल जी बागड़िया के साथ सम्पर्क हुआ और उत्तरोत्तर घनिष्ठ होता गया। इस कारण अग्रवालजी जब भी कलकत्ता जाते, कुछ दिन इनके यहाँ अवश्य ठहरते थे। श्री मोहनलाल जी और श्रीमती विमलादेवी दोनों में ही धर्म के प्रति श्रद्धा बचपन से ही विद्यमान थी अर्थात् वैदिक धर्म के लिये उर्वरा भूमि विद्यमान थी, आवश्यकता थी केवल बीज बोने वाले की। इसकी पूर्ति श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद जी के सम्पर्क द्वारा हो गई। इससे वैदिक धर्म

की भावना मोहनलाल जी के परिवार में सक्रिय हो उठी। धर्मपरायणा साध्वी विमलादेवी पर विशेष प्रभाव के कारण पूरा परिवार वैदिक विचारधारा से आप्लावित हो गया। नानाजी के प्रभाव से वैदिकसाहित्य से घर भरने लगा। श्री अग्रवाल जी अपने निवासकाल में श्री पं. ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु और श्री पं० युधिष्ठिरजी मीमांसक की चर्चा प्रायः करते थे। इस कारण श्री मीमांसक जी के साथ भी इस परिवार का अदृश्य सम्पर्क इसी काल में जुड़ गया था।

श्री मोहनलाल जी का पारिवारिक जीवन अत्यन्त मधुर और आदर्श-रूप था। इसका एकमात्र कारण उनकी और उनकी साध्वी पत्नी विमला देवीजी की वैदिक धर्म में गहरी निष्ठा कही जाय तो अत्युक्ति नहीं होगी। दोनों कन्याओं और चारों पुत्रों में जो परस्पर स्नेह, ममता, प्रीति है, वह पिता और माता के चरित्र की प्रतिच्छाया है।

**पौराणिक मन्दिर की भूमि पर यज्ञशाला का निर्माण**—न्यू अलीपुर में जब अपने भवन का निर्माण नहीं हुआ था, तब जिस भवन में वे रहते थे, उसमें स्थान स्वल्प था। अतएव प्रात्यहिक नित्यकर्म देवयज्ञादि के अनुष्ठान में असुविधा रहीं। इस असुविधा को दूर करने के लिए मोहनलाल जी ने गङ्गातट के सन्निकटस्थ एक पौराणिक मन्दिर के पुजारी के साथ सम्पर्क जोड़कर मन्दिर-संलग्न भूमि पर एक सुन्दर यज्ञशाला का निर्माण किया और उसी यज्ञशाला में प्रतिदिन प्रातःकाल रेशमी वस्त्रावृत याज्ञिक मोहनलाल ब्रह्मयज्ञ और देवयज्ञ का अनुष्ठान करने लगे। कभी-कभी वेदज्ञ पुरोहित की सहायता से सपरिवार बृहद्यज्ञ को भी करते रहे। इस प्रकार धीरे-धीरे उनका जीवन यज्ञमय हो गया।

**व्यवसाय का विस्तार**—अक्लान्त, परिश्रम-प्रिय, पुरुषार्थी मोहनलाल जी ने अपने पितृदेव के व्यापार के क्षेत्र को विस्तृत किया। प्रभात सिनेमा, भवानी सिनेमा, कूचबिहार सिनेमा, इसके उज्ज्वल दृष्टान्त हैं। दार्जिलिंग का प्रेक्षागृह अपूर्ण रह गया, वे उसे पूर्ण नहीं कर पाये।

**श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया ट्रस्ट की स्थापना**—वैदिक धर्म के प्रचार एवं दीन दुःखियों की सहायता आदि उद्देश्यों की पूर्ति के लिए मोहनलालजी ने अपनी माता के नाम पर 'श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया ट्रस्ट' की स्थापना की।

**वैदिक ग्रन्थों का प्रकाशन**—नाना जी श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद जी अग्रवाल के द्वारा घर में श्री पं० मीमांसक जी का प्रायः उल्लेख होते

रहने से श्री मोहनलाल जी और श्रीमती विमलादेवी जी का मीमांसकजी के साथ अदृश्य सम्पर्क हो चुका था। मई सन् १९७८ में जब मीमांसकजी कलकत्ता आये और आर्यसमाज विधानसरणी में उनका भाषण हुआ, तब श्री मोहनलालजी उस अधिवेशन में उपस्थित थे। वे मीमांसक जी को अपने साथ घर पर ले गये। इस प्रकार मीमांसक जी के साथ प्रथम साक्षात्कार हुआ। इसके पश्चात् शनैः शनैः मीमांसकजी की और मोहन-लाल के परिवार की घनिष्ठता बढ़ती गई और मीमांसकजी इस परिवार के अङ्ग ही बन गये।

श्रीमती विमलाजी कभी-कभी श्री मीमांसकजी को पत्र लिखती रहती थीं। उसी पत्राचार के द्वारा अपने ट्रस्ट के द्वारा प्राचीन वैदिक ग्रन्थों के एवं वैदिकधर्म के प्रचारार्थ उत्तम ग्रन्थों के प्रकाशन की योजना बनाई गई। सन् १९७९ के आरम्भ से ही इस योजना ने मूर्तरूप धारण कर लिया। अब तक श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया ट्रस्ट से निम्न ग्रन्थ प्रका-शित हो चुके हैं—

१. **गोपथब्राह्मणम्** (मूलमात्र)।
२. **निरुक्त-श्लोक-वार्त्तिकम्**—(निरुक्त-शास्त्र की श्लोकबद्ध प्राचीन व्याख्या)।
३. **कात्यायनीय-ऋक्सर्वानुक्रमणी**(षड्गुरुशिष्य विरचित वृत्ति-सहित)
४. **ध्यानयोग-प्रकाश**—योगीराज स्वामी लक्ष्मणानन्द विरचित।
५. **वैदिक-जीवन**—श्री पं० विश्वनाथजी वेदोपाध्याय कृत।
६. **ऋषि दयानन्द के शास्त्रार्थ और प्रवचन**।
७. **वैदिक-गृहस्थाश्रम**—श्री पं० विश्वनाथ वेदोपाध्याय कृत।
८. **Anthology of Vedic Hymns**—श्री स्वामी भूमानन्द सरस्वती कृत।
९. **सूर्य-सिद्धान्त**—पं० उदयनारायणसिंह विरचित हिन्दी-व्याख्या।
१०. **उणादिकोश**—स्वामी दयानन्द सरस्वती।
११. **श्रौत-यज्ञ-मीमांसा**—लेखक—युधिष्ठिर मीमांसक।
१२. **पिङ्गलछन्दःसूत्रम्**—यादवप्रकाश।
१३. **पुरुषार्थ-प्रकाश**—स्वामी विश्वेश्वरानन्द तथा ब्रह्मचारी नित्या-नन्द विरचित।
१४. **गणरत्नावली**—भट्टयज्ञेश्वर प्रणीत।

१५. वैदिक-सिद्धान्त-मीमांसा—(प्रथम भाग)—युधिष्ठिर मीमांसक
१६. वैदिक-सिद्धान्त-मीमांसा—(द्वितीय भाग)— ,, ,,
१७. जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी—(प्रथम भाग)
१८. जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी—(द्वितीय भाग)

**आवासिक भवन का निर्माण**—न्यू अलीपुर में आवासिक भवन के निर्माण की योजना बनी। नींव स्थापन के अवसर पर यज्ञ के अनुष्ठान के पश्चात् ताम्रपेटिका में चारों वेदों को रखकर वज्र(सीमेण्ट) के द्वारा सुरक्षित स्थान बनाकर उसमें ताम्रपेटिकास्थ चारों वेदों को स्थापित किया।

यथासमय भवन-निर्माण हो जाने पर श्री मोहनलाल जी ने गृहप्रवेश के अवसर पर चारों वेदों से ब्रह्मपारायण महायज्ञ करने का विचार किया। इस कार्य के लिये श्री पं० युधिष्ठिरजी मीमांसक की सम्मति से ब्रह्मत्व के लिये श्री पण्डित मदनमोहनजी विद्यासागर को हैदराबाद से निमन्त्रित किया। दिल्ली तथा स्थानीय विद्वानों के सहयोग से यह महायज्ञ १५ दिन में पूर्ण हुआ। प्रायः अस्वस्थ रहने पर भी पूर्णाहुति से ३-४ दिन पूर्व श्री मीमांसक जी भी सपत्नीक इस शुभ अवसर पर नानाजी श्री विन्ध्यवासिनीप्रसाद जी के स्थानापन्नरूप में अपने को इस परिवार का एक अङ्ग मानकर आशीर्वाद देने उपस्थित हुए।

ब्रह्मपारायण यज्ञ विधिवत् सम्पन्न हुआ। इसी अवसर पर श्री मोहनलाल जी ने अपनी कन्याओं और पुत्रों का यज्ञोपवीत संस्कार भी कराया। विद्वान् ब्राह्मण ऋत्विजों को यथायोग्य सम्मान के साथ दक्षिणा दी गई। साथ में सुवर्ण अंगूठी, वस्त्र और पात्रादि भी दिये।

**ज्येष्ठ कन्या का विवाह**—१९८५ में आपने अपनी ज्येष्ठ कन्या का वैदिकविधि से नूतन निर्मित भवन की यज्ञशाला में उत्तम रीति से विवाह सम्पन्न किया। इस अवसर पर आपके सभी इष्ट बन्धु-बान्धव एवं मित्र आदि उपस्थित हुए। इस शुभ अवसर पर श्री मीमांसक जी भी सपत्नीक सम्मिलित हुए।

**स्वगृह में नैत्यिक यज्ञ की व्यवस्था**—स्वगृह में नित्य विधिवत् हवन होता रहे, इसके लिये एक सुयोग्य वैदिक पण्डित को नियुक्त किया। दैनिक यज्ञ में प्रतिदिन सारा परिवार श्रद्धापूर्वक भाग लेता है।

**सामाजिक कार्य**—श्री मोहनलाल जी और उनकी साध्वी पत्नी विमला देवी जी विभिन्न सामाजिक कार्यों में सदा अग्रसर रहते थे। आर्य समाज के वेद-प्रचार कार्य के अतिरिक्त कल्याण आश्रम, विश्व हिन्दूपरिषद् और मानवसेवा आश्रम आदि संस्थाओं के साथ भी श्री मोहनलाल जी का सम्पर्क रहा।

**श्री गर्ग जी का सहयोग**—न्यू अलीपुर निवासी समाज-हितैषी तथा समाज-सेवक श्री गर्ग जी का सहयोग प्रत्येक कार्य में इस परिवार को मिलता रहा। श्री मोहनलाल जी को यदि अकृत्रिम मित्र और हितैषी कोई व्यक्ति मिला तो वह एकमात्र श्री गर्ग जी ही हैं।

**उच्च आदर्श जीवन**--श्री मोहनलालजी का व्यापार क्षेत्र फिल्म उद्योग रहा है। फिल्म व्यवसाय प्रायः नैतिक दृष्टि से विविध दोषों से परिपूर्ण माना जाता है, परन्तु इस व्यवसाय में रहते हुए भी श्री मोहनलाल जी इस क्षेत्र में व्याप्त दोषों से पद्म-पत्रवत् सर्वथा निर्लेप रहे। इसका प्रधान कारण वैदिक-जीवन पद्धति को अपने जीवन में चरितार्थ करना है। साध्वी विमला जी और पुत्र-पुत्रियाँ सभी का जीवन वैदिक जीवन-पद्धति में ढला हुआ है। इस प्रकार आपका पूरा परिवार एक आदर्श रूप है।

**श्री रामेश्वरलाल अग्रवाल का निधन**—२४ नवम्बर १९८४ को श्री मोहनलालजी के श्वशुर और श्रीमती विमलादेवी जी के पिता श्री रामेश्वरलाल जी का स्वर्गवास हुआ। श्री रामेश्वरलाल जी 'श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया ट्रस्ट' के संस्थापक सदस्य भी थे। आपके दिवंगत होने पर श्री मोहनलाल जी ने अपने ट्रस्ट की ओर से छप रही **कात्यायनीय ऋक्सर्वानुक्रमणी** को श्री रामेश्वरलाल जी अग्रवाल की स्मृति में छापने का श्री मीमांसक जी को निर्देश दिया था और अपने स्वर्गवास से कुछ दिन पूर्व ही उनका ब्लाक, जन्म और निधनतिथि का ब्यौरा लिखकर भिजवाया था। हा हन्त !! श्री मोहनलाल जी अपने जीवनकाल में इस ग्रन्थ की पूर्ति नहीं देख सके।

**श्री मोहनलाल जी का निधन**—संसार में सभी प्राणी अपने-अपने कर्मफल के अनुसार जन्म लेते हैं और समय पूर्ण होने पर इस संसार से विदा होकर अपनी स्मृतिमात्र छोड़ जाते हैं। **संयोगा वियोगान्ताः** तथा **जातस्य हि ध्रुवो मृत्युः** इस ईश्वरीय विधान के अनुसार सं० २०४२

वैशाख कृष्ण पक्ष की प्रतिपदा रविवार तदनुसार ५ मई १९८५ को श्री मोहनलालजी बागड़िया पूरे परिवार एवं समस्त इष्टमित्रों और बन्धुओं से नाता तोड़कर महापथ के पथिक बन गये।

संसार में ऐसी कतिपय आत्माएँ ही जन्म लेती हैं, जो वैदिक आदर्श **'श्रेष्ठतमाय कर्मणे'** के अनुसार अपने पुरुषार्थ से उत्तम कर्म और अपने सद्गुणों से सब पर अपनी छाप छोड़ जाती हैं। ऐसी ही आत्माओं में से श्री मोहनलाल जी बागड़िया भी थे। यद्यपि वे अपने भौतिक शरीर से अब हमारे बीच नहीं हैं, पुनरपि **कीर्तिर्यस्य स जीवति** इस उक्ति के अनुसार वे अपनी ही उदात्तभावनाओं एवं यशःशरीर से सदा हमारे साथ रहेंगे और प्रेरणा के स्रोत बने रहेंगे।

—**प्रियदर्शन सिद्धान्तभूषण**



'श्रीमती सावित्रीदेवी बागड़िया ट्रस्ट' संस्था द्वारा

सत्रह वर्ष के अल्प समय में प्रकाशित

# अत्यन्त महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ

१. **गोपथ-ब्राह्मण**—(मूलमात्र)—शुद्धतम संस्करण। सम्पादक—डा. विजयपाल विद्यावारिधि। मुद्रणकाल—सन् १९८२।

२. **ऋषि दयानन्द के शास्त्रार्थ और प्रवचन**—इस ग्रन्थ में स्वामी दयानन्द सरस्वती के कुछ शास्त्रार्थ और प्रवचन संगृहीत हैं। मुद्रणकाल सन् १९८२।

३. **निरुक्तश्लोकवार्त्तिकम्**—नीलकण्ठगार्ग्यविरचित। इसका एकमात्र कोश अत्यन्त जीर्ण अवस्था में तालपत्र पर लिखित है। सम्पापक—डा० विजयपाल। मुद्रणकाल—सन् १९८२।

४. **ध्यानयोगप्रकाश**—(हिन्दी)—योगिराज स्वामी लक्ष्मणानन्दकृत पातञ्जल योगशास्त्र के अनुसार योगविषयक सुगम पुस्तक। मुद्रणकाल सन् १९८३।

५. ANTHOLOGY OF VEDIC HYMNS—लेखक—स्वामी भूमानन्द सरस्वती। वेदविषयक अत्यन्त उपयोगी ग्रन्थ। मुद्रण-काल—सन् १९८४।

६. **कात्यायनीय-ऋक्सर्वानुक्रमणी**—षड्गुरुशिष्यविरचित सम्पूर्ण वृत्ति सहित। सम्पादक—डा० विजयपाल। मुद्रणकाल—सन् १९८५।

७. **वैदिक-जीवन**—(हिन्दी)—लेखक—विश्वनाथ विद्यालङ्कार। अथर्ववेद के अनुसार लिखा गया वैदिक-जीवन-निदर्शक सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थ। मुद्रणकाल—सन् १९८५।

८. **सूर्य-सिद्धान्त**—पं० उदयनारायणसिंह विरचित हिन्दी-व्याख्या तथा विस्तृत भूमिका सहित। मुद्रणकाल—सन् १९८६।

९. **वैदिक-गृहस्थाश्रम** (हिन्दी)—लेखक—विश्वनाथ विद्यालङ्कार। अथर्ववेद के अनुसार लिखा गया वैदिक गृहस्थाश्रम सम्बन्धी श्रेष्ठतम ग्रन्थ। मुद्रणकाल—सन् १९८६।

**१०. उणादिकोश**—स्वामी दयानन्द सरस्वती विरचित वृत्ति एवं अनेक प्रकार के परिशिष्टों से युक्त। सम्पादक—युधिष्ठिर मीमांसक। मुद्रणकाल—सन् १९८७।

**११. श्रौत-यज्ञ-मीमांसा**—लेखक—युधिष्ठिर मीमांसक। इस ग्रन्थ में श्रौतयज्ञों का विस्तार से परिचय तथा उनका इतिहास और प्रयोजन इत्यादि विषयों पर विस्तार से विचार किया है। इसका हिन्दी भाषा में अनुवाद भी साथ ही संलग्न है। मुद्रणकाल—सन् १९८७।

**१२. पिङ्गलछन्दःसूत्रम्**—यादवप्रकाश द्वारा विरचित पिङ्गलछन्दोविचिति भाष्य से युक्त वैदिक और लौकिक छन्दों के ज्ञान के लिये सर्वश्रेष्ठ पुस्तक। इसमें दिये उदाहरण अश्लीलता के दोष से रहित हैं। सम्पादक—डा० विजयपाल। मुद्रणकाल—सन् १९८८।

**१३. पुरुषार्थप्रकाश**—स्वामी विश्वेश्वरानन्द तथा ब्रह्मचारी नित्यानन्द द्वारा विरचित गृहस्थोपयोगी सर्वोत्तम ग्रन्थ। मुद्रणकाल—सन् १९८८।

**१४. गणरत्नावली**—भट्टयज्ञेश्वर प्रणीत पाणिनि मुनि के गणपाठ की दुर्लभ महत्त्वपूर्ण व्याख्या। अन्त में शब्दसूची भी है। सम्पादक—चन्द्रदत्त शर्मा। मुद्रणकाल—सन् १९८९।

**१५. वैदिक-सिद्धान्त-मीमांसा (प्रथम भाग)**—लेखक—पं० युधिष्ठिर मीमांसक। मुद्रणकाण—सन् १९९१।

**१६. वैदिक-सिद्धान्त-मीमांसा (द्वितीय भाग)**—लेखक—युधिष्ठिर मीमांसक। वेदाङ्गादिविषयक विभिन्न लेखों का संग्रह। मुद्रणकाल—सन् १९९२।

**१७. जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी (प्रथम भाग)**—श्री पण्डित ब्रह्मदत्त जिज्ञासु विरचित लघु ग्रन्थों का संग्रह। मुद्रणकाल—सन् १९९३।

**१८. जिज्ञासु-रचना-मञ्जरी (द्वितीय भाग)**—श्री पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु द्वारा लिखित सभी लेखों तथा निबन्धों का संग्रह। मुद्रणकाल—सन् १९९३।



# विषय-सूची


| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |
| श्री पं० ब्रह्मदत्त जी जिज्ञासु का स्वलिखित जीवन-परिचय | १-६ |
| **वेद-वेदार्थ-विवेचन** | ११-३८८ |
| **यजुर्वेदभाष्य-विवरण की भूमिका** | १३-२४६ |
| ईश्वर और वेद का सम्बन्ध | १८ |
| ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता | २१ |
| १. सृष्टि के आरम्भ में ज्ञान मिलना आवश्यक है (२१), २. बाह्यज्ञान के विना नैसर्गिक ज्ञानमात्र से काम नहीं चल सकता (२२), ३. उपर्युक्त विषय में अन्य रीति से विचार (२३), ४. विना ईश्वर के आदि ज्ञान में अन्य सम्भवनीय पक्ष और उनका निराकरण (२४)। | |
| वेदज्ञान का प्रकाश कैसे हुआ ? | ३१ |
| वेदज्ञान का स्वरूप | ३६ |
| आदि भाषा का प्रकाश तथा उसका स्वरूप | ४१ |
| वेद और प्राचीन ऋषि-मुनियों की परम्परा | ४६ |
| १. वेद (४६), २. शतपथ तथा ऐतरेयब्राह्मण (४७), ३. निरुक्तकार यास्क मुनि (४८), ४. पाणिनि तथा पतञ्जलि (४८), ५. मानव-धर्मशास्त्र (४६), ६. महाभारत (५०), ७. वैशेषिक (५१), ८. न्यायशास्त्र (५२), ६. सांख्य (५३), १०. योगशास्त्र (५४), ११. वेदान्त (५४), १२. मीमांसा (५५), १३. शाङ्ख्यायन-श्रौतसूत्र-भाष्य (५६)। | |
| शब्दार्थ-सम्बन्ध की नित्यता | ५७ |
| वेदों का विभाग | ६३ |
| वेदों की आनुपूर्वी | ६७ |
| आर्षी-संहिता और दैवत-संहिता (७०)। | |
| वेद और उसकी शाखाएँ | ७३ |

शाखा का स्वरूप (७३), महर्षि दयानन्द-स्वीकृत शाखा के स्वरूप पर उठाई गई शङ्का का समाधान (७७)।
वेद का अर्थ ८३
वेदार्थ की कसौटियाँ ८५
सर्गारम्भ में वेद का अर्थ ८९
पदकार और वेदार्थ ९१
शाखाएँ और वेदार्थ ९२
ब्राह्मणग्रन्थ और वेदार्थ ९३
आरण्यक-उपनिषद् और वेदार्थ ९५
कल्पसूत्र और वेदार्थ ९६
वेदाङ्ग-उपाङ्ग तथा अन्य आर्ष ग्रन्थ और वेदार्थ ९६
ऋषियों ने सीधा सरल वेदार्थ या वेदभाष्य क्यों नहीं किया ? ९७
यास्क और वेदार्थ १०१
निरुक्त अर्थनिर्वचन शास्त्र है (१०१), क्या यास्क के निर्वचन बेहूदा हैं ? (१०२), यास्क के वेदार्थ के सिद्धान्त (१०५)।
व्याकरण और वेदार्थ १११
सायण से पूर्ववर्ती वेद-भाष्यकार और वेदार्थ ११२
आचार्य स्कन्द स्वामी, दुर्गाचार्य तथा वेदार्थ ११३
सायण से पूर्ववर्ती शेष आचार्य और वेदार्थ ११७
स्कन्दादि ने त्रिविध प्रक्रिया में अर्थ क्यों नहीं किया ? १२०
सायण का वेदार्थ १२१
सायणाचार्य वेदार्थ तक नहीं पहुंचा १२८
सायण की भूल के दुष्परिणाम १३१
सायण और विदेशीय विद्वान् १३२
महान् दयानन्द का प्रादुर्भाव १३८
दयानन्द भाष्य की विशेषतायें १३९
वेदार्थ और यौगिकवाद १४३
लौकिक और वैदिक शब्दों तथा उनके कोशों में भेद(१४३), 'नाम सब धातुज हैं'—ऋषियों का सिद्धान्त (१४५), यौगिकवाद में शैथिल्य क्यों आया ? (१४६), १. वेद और यौगिकवाद (१४६), २. ब्राह्मणग्रन्थ और यौगिकवाद (१४८), ३. निरुक्त और यौगिकवाद (१४९), ४. पतञ्जलि और यौगिकवाद (१५१), ५. भर्तृहरि और यौगिकवाद

(१५१), ६. मीमांसाभाष्य और यौगिकवाद (१५१), ७. निरुक्त के टीकाकार स्कन्द-दुर्ग और यौगिकवाद (१५२), ८. निरुक्तसमुच्चय और यौगिकवाद (१५३), ९. सायण से पूर्ववर्ती वेदभाष्यकार और यौगिकवाद (१५३), एक शब्द के अनेकार्थों के उदाहरण (१५५), १०. सायणाचार्य और यौगिकवाद (१५६), ११. ऋषि दयानन्द और यौगिकवाद (१५७), १२. विशेष्य-विशेषण वा यौगिकवाद (१५८)।

धातुओं का अनेकार्थत्व और यौगिकवाद १५९

प्राचीनों के मत से शब्दार्थबोध में नियामकता (१६१), उपर्युक्त विषय में भाष्यकारों का मत (१६२), अग्नि आदि शब्द मुख्यवृत्ति से परमेश्वर के वाचक (१६३)।

त्रिविध प्रक्रिया १६४

१. ब्राह्मण, आरण्यक और त्रिविध प्रक्रिया (१६४), २. यास्कादि ऋषि और त्रिविधप्रक्रिया (१६६), ३. निरुक्त-समुच्चयकार वररुचि और त्रिविधप्रक्रिया (१६७), ४. महा-भाष्यटीकाकार भर्तृहरि और त्रिविधप्रक्रिया (१६७), ५. यास्क और स्कन्द का सिद्धान्त (१६८), ६. दुर्गाचार्य और त्रिविध प्रक्रिया (१६९), ७. सायणाचार्य से पूर्ववर्ती भाष्यकार और त्रिविध प्रक्रिया (१७०), ८. सायणाचार्य और त्रिविध प्रक्रिया (१७२), ९. ऋषि दयानन्द और त्रिविध प्रक्रिया (१७३)।

देवतावाद १७४

यजुःसर्वानुक्रमणी १८१

वेद में इतिहास १८३

व्यत्यय और वेदार्थ १८७

पदपाठ और वेदार्थ १८८

वैदिक छन्दोवाद १९१

छन्दोज्ञान की आवश्यकता (१९१), छन्दोलक्षण (१९१), छन्दों के भेद (१९१), छन्दोनिर्णय के दो प्रधान प्रकार (१९३), गायत्र्यादि छन्दों के अवान्तर भेद (१९३), अतिजगत्यादि छन्दों की पादव्यवस्था में मतभेद (१९३),

ऋङ्मन्त्रों के छन्दों के दो प्रधान भेद (१६४), क्या स्वामी दयानन्द के वेदभाष्य में छन्दों की सात हजार अशुद्धियां हैं? (१६४), अथ पूर्वपक्ष (१६५), उपर्युक्त आक्षेपों के उत्तर (१६६), क्या 'दैवी' 'आर्षी' आदि विशेषण ऋग्वेद में नहीं हो सकते? (२००), बृहत्सर्वानुक्रमणी का विशेष स्थल (२०४), छन्दोनिर्णय में अन्य दृष्टि से विचार (२०६), व्यूह की कल्पना क्यों की जाती है? (२०८), व्यूह केवल याज्ञिक प्रक्रिया में ही होता है (२०८), क्या छन्दःसंज्ञा के भेद (बदल जाने) से वेद अनित्य हो जायेगा? (२१०)।

छन्दोभेद के कारण २१०

प्रथम कारण—छन्दोनिर्णय की प्रक्रिया के भेद से छन्दोभेद (२१०), द्वितीय कारण—मन्त्रगणना के प्रकारभेद से छन्दोभेद (२११), तृतीय कारण—पादव्यवस्था के भेद से छन्दोभेद (२१२), उपसंहार (२१७)।

विवरण की विशेषतायें २१८

यजुर्वेदभाष्य के इस संस्करण की विशेषता २२५

मूल मन्त्रपाठ का संशोधन (२२५), पदपाठ का संशोधन (२२६), वेदभाष्य का संशोधन (२२६), यजुर्वेदभाष्य के हस्तलेखों का परिचय (२२६), उपर्युक्त हस्तलेखों के फोटो (२२८), हमारे संशोधन के आधार तथा प्रकार (२२९), लेखक आदि की भूलों के कुछ नमूने (२२९), लेखकों की भूल (२२९), संशोधक की भूल (२३०), मुद्रणकाल में संशोधनादि (२३१), विशेष स्थल (२३२)।

ऋषिभाष्य की अध्ययनविधि २३४

सम्पादक का अन्तिम निवेदन २३८

कागज की कठिनाई से संस्कृतभाग रह गया (२३८), भूमिका का महत्त्व (२३८), भूमिका में छपने से रहे विषय (२३९)।

द्वितीय संस्करण की विशेषतायें २४०

द्वितीय संस्करण सम्बन्धी विशेष निर्देश २४२

द्वितीय संस्करण की बाधायें २४३

१. पाकिस्तान की स्थापना(२४३), २. काशी में बैठने का प्रारम्भ (२४४), ३. कार्यारम्भ(२४५), ४. वेदभाष्य प्रेस में (२४५), ५. वेदभाष्य का वास्तविक मुद्रण आरम्भ (२४६), ६. अन्य बाधायें (२४७)।
सम्पादक का अन्तिम निवेदन २४७
धन्यवाद (२४८), मेरा उत्तरदायित्व (२४९)।

**वेद और निरुक्त** २५०-२९७
वेद और निरुक्त का परस्पर सम्बन्ध २५१
निरुक्त और आर्यसमाज २५६
अपौरुषेयत्व २५८
मन्त्रों के कर्ता ऋषि २५९
यास्क और वेदों का नित्यत्व तथा प्रयोजनत्व २६२
निरुक्त केवल ऋग्वेद का ही व्याख्यान नहीं २६२
निरुक्तकार के ब्राह्मणों का स्वरूप २६६
यास्क और ऋषि-देवता-विनियोग २६७
ऋषि (२६७), देवता (२६८)।
सर्वानुक्रमणियाँ ही देवता-विषय में एकमात्र प्रमाण (निर्णायक) नहीं २६९
देवता-ऐच्छिकत्व में अन्य प्रमाण २७४
बृहद्देवता-सर्वानुक्रमणी का परस्पर विरोध (भेद) २७६
सर्वानुक्रमणी की सदोषता २७९
छन्द २८०
विनियोग २८०
यास्क और पदपाठ २८४
यास्क और यौगिक प्रक्रिया २८७
ऋषि दयानन्द और यौगिकवाद २९५

**निरुक्तकार और वेद में इतिहास** २९८-३३८
पूर्वपक्ष २९८
अथात्र समाधिः ३००
यास्क की इतिहास की परिभाषा ३००
निरुक्त के आधार ब्राह्मण आरण्यक तथा वेद में इतिहास ३०५
पूर्वोक्त कथन में हरिस्वामी की साक्षी ३०७

यास्क के अनुवर्ती नैरुक्ताचार्यों की ऐतिहासिक परिभाषा का स्वरूप ३०७
स्वन्द स्वामी और वेद में इतिहास ३०६
निरुक्तसमुच्चय ३११
आचार्य वररुचि के शेष स्थल ३१२
स्कन्दस्वामी के शेष स्थल ३१३
दुर्गाचार्य और इतिहास ३१८
दुर्ग के शेष स्थल ३२२
वेदार्थ में दुर्ग की धारणा ३२४
वेद में इतिहास तथा अन्य आचार्य ३२७
शबरस्वामी-कुमारिलभट्ट तथा वेद में इतिहास ३२६
शबरस्वामी (३३०), कुमारिलभट्ट (३३१)।
वैद्यकशास्त्र और इतिहास ३३३
वैदिक गाड्ज (Vedic Gods) और इतिहास ३३३
स्वामी दयानन्द सरस्वती और ऐतिहासिक पक्ष ३३५
सायणाचार्य तथा ऐतिहासिक पक्ष ३३६
यास्क के अनेकवाद ३३६
निरुक्त के शेष ऐतिहासिक स्थल ३३७
उपसंहार ३३७
अन्तिम निवेदन ३३८

## देवापि और शन्तनु के वैदिक आख्यान का वास्तविक स्वरूप

३३६-३८८

सम्पादकीय वक्तव्य ३३६
ऋग्वेद मण्डल १० सूक्त ६८ का विवेचन ३४२
पूर्वपक्ष ३४२
सिद्धान्ती ३४६
महाभारत में देवापि और शन्तनु ३५३
पुराण और देवापि शन्तनु ३५५
पूर्वोक्त पाँचों स्थलों पर विचार ३५७
निरुक्तकार और देवापि शन्तनु ३५८
बृहद्देवता, सर्वानुक्रमणी और देवापि शन्तनु ३६४

इतिहासवाद पर प्राचीन आचार्यों की धारणा ३६५
आचार्य स्कन्द स्वामी और देवापि शन्तनु ३६७
योरुपीय विद्वान् और देवापि शन्तनु ३७३
उपसंहार ३७६
सम्पूर्ण सूक्त का अर्थ ३७७

## उपोद्घात-भूमिकाएँ ३८१-४६५

### उपोद्घातः (काशिका) ३९१-४१०

वेदाध्ययनस्यानिवार्यता ३९१
वेदाध्ययनस्य साम्प्रतिकी दुरवस्था ३९२
कथं वेदाध्ययनस्य सम्भवः ? ३९३
व्याकरणं साध्यं न तु साधनम् ३९३
आचार्यपाणिनेर्महत्त्वम् ३९३
अष्टाध्यायीपठनपाठनस्य क्रमोऽतिप्राचीनः ३९५
प्रक्रियानुसारिक्रमस्यारम्भः ३९७
प्रक्रियाग्रन्थानामितिहासः ३९८

रूपावतारः (३९८), प्रक्रियाकौमुदी (३९९), सिद्धान्त-कौमुदी (३९९), मध्यकौमुदी (३९९), लघुकौमुदी (४००)।

अष्टाध्यायीक्रम एव पुनः समुपस्थितः ४००
व्याकरणसारल्ये स्वानुभवः ४००
कुतो जनाः संस्कृताध्ययनात् पलायन्ते ? ४०१
तत्र व्याकरणाध्ययनस्यातीव सरलोपायः ४०२
अष्टाध्यायीक्रमस्य वैशिष्ट्यम् ४०३
अष्टाध्यायीक्रमे काशिकावृत्तेर्गौरवम् ४०५
काशिकावृत्तेर्वैशिष्ट्यम् ४०७
काशिकाव्याख्याग्रन्थाः ४०७
काशिकापाठः ४०८
वर्तमानं संस्करणम् ४०९

### प्रथमावृत्ति-भूमिका ४११-४३४

प्रथमावृत्ति का प्रारम्भ ४११
विशेष घटना ४१३

प्रथमावृत्ति की भावना अधिक तीव्र कैसे हुई? ४१४
वास्तविक व्याकरण प्रथमावृत्ति ही है ४१५
प्रथमावृत्ति में क्या है ? ४१६
उदाहरणों के अर्थ ४१८
सिद्धि ४१८
अर्थों के विषय में विशेष निवेदन ४१९
काशिका से अलग प्रथमावृत्ति क्यों लिखनी पड़ी ? ४१९
सिद्धियों का परिशिष्ट अलग ४२०
सरलतमविधि की सहायता ४२५
प्रथमावृत्तिसम्बन्धी विशेष निर्देश ४२६
प्रथमावृत्ति कौमुदी-प्रक्रियावालों के लिये परम सहायक ४२८
कृतज्ञता-प्रकाश ४२९
आर्थिक सहयोग ४३०
प्रथमावृत्ति में सहायक कार्य ४३०
सहायक का संक्षिप्त परिचय ४३१

**प्रथमावृत्ति-प्राक्कथन** **४३५-४४७**

आचार्य पाणिनि का महत्त्व ४३५
अष्टाध्यायी पठन-पाठन क्रम अति प्राचीन है ४३६
प्रक्रियाक्रम का आरम्भ ४३८
प्रक्रियाग्रन्थों का इतिहास ४३९
रूपावतार (४३९), प्रक्रियाकौमुदी (४४०), सिद्धान्त-कौमुदी (४४०), मध्यकौमुदी (४४०). लघुकौमुदी (४४०)।
अष्टाध्यायी का क्रम पुनः प्रादुर्भूत हुआ ४४१
व्याकरण की सरलता का स्वानुभव ४४१
संस्कृत के अध्ययन से लोग भाग क्यों जाते हैं ? ४४२
व्याकरण के अध्ययन का अतीव सरल उपाय ४४३
अष्टाध्यायी-क्रम का वैशिष्टय ४४४

**सरलतमविधि-भूमिका** **४४८-४५७**

पाठों को पहले लिखित रूप क्यों न दिया ? ४४८
लिखितरूप देने का विचार कैसे उत्पन्न हुआ ? ४४८
माननीय टण्डन जी की प्रेरणा ४४९

| | |
|---|---|
| प्रारम्भ में पुस्तकरूप देने का विचार नहीं था | ४४९ |
| किस परिस्थिति में ये पाठ लिखे गये ? | ४५० |
| ये पाठ किनकी दृष्टि से लिखे गये ? | ४५१ |
| ये सब पाठ अनुभव से ही लिखे गये हैं | ४५२ |
| इस पद्धति के सरल प्रदर्शन | ४५३ |
| हमारी सफलता | ४५५ |
| शेष पाँच मास का पाठचक्रम | ४५५ |
| सम्मति-संग्रह | ४५५ |
| इन लेखों का आर्षपाठविधि पर प्रभाव | ४५६ |
| इस कार्य में ट्रस्ट का श्रेय | ४५६ |
| **आर्याभिविनय-भूमिका** | **४५८–४६१** |
| भक्त की भावना | ४५८ |
| भक्ति-मार्ग और कर्मयोग | ४६० |
| **सन्ध्योपासनविधि-भूमिका** | **४६२–४६५** |
| पाँच मिनट में सन्ध्या के अर्थ | ४६२ |




पदवाक्यप्रमाणज्ञ

स्व० श्री पं० ब्रह्मदत्तजी जिज्ञासु



जन्म—१४ अक्तूबर १८९२ मृत्यु—२२ दिसम्बर १९६४

आर्ष पाठ-विधि के उद्धारक और प्रसारक

# स्वर्गीय आचार्यवर श्री पं० ब्रह्मदत्त जिज्ञासु

का

## स्वलिखित जीवन-परिचय

[आचार्यपाद के हम शिष्य तथा अनन्य भक्तजन भी आप से जन्म-स्थान आदि के विषय में बराबर पूछते रहे, परन्तु आपने कभी भी नहीं बताया। यह भी एक संयोग की बात है कि राष्ट्रपति द्वारा सम्मानित होने के अवसर पर उन्होंने आपका परिचय माँगा, और आपने न चाहते हुए भी सन् १९६३ के आरम्भ में लिखकर उन्हें भेजा। उसी की प्रति-लिपि आपके स्वर्गवास के पश्चात् आपके कागजों में मिली। यदि राष्ट्र-पति द्वारा परिचय न माँगा गया होता, तो आर्य जनता इस संक्षिप्त पूर्ववृत्त से भी अनभिज्ञ रहती। हम यह संक्षिप्त परिचय आचार्यपाद के शब्दों में ही उपस्थित कर रहे हैं। एक दो स्थान पर वाक्य-विन्यासमात्र ठीक किया है। यु० मी०]

**जन्म**—१४ अक्तूबर सन् १८९२ ई०।

**जन्मस्थान**—मल्लूपोता, थाना बंगा, जिला जालन्धर, पंजाब।

**पितृनाम**—रामदास। माता का नाम—परमेश्वरी। सारस्वत ब्राह्मण, पाठक गोत्र। पट्टी, जिला होशियारपुर से निकास। माता का गोत्र सहजपाल।

**पूर्वनाम**—पिताजी का प्यार का नाम मौजगोविन्द और प्रचलित नाम लब्भुराम। गुरु द्वारा दिया गया नाम—ब्रह्मदत्त जिज्ञासु।

**अध्ययन**—माता-पिता दोनों अनपढ़ थे, नाना संस्कृत के महा-विद्वान् थे। महतपुर लद्दनी बलाचौर के निवासी थे। पिता गुरुमुखी में हस्ताक्षर करना जानते थे। चक नं० ९६ बंगा, जिला लायलपुर (पाकि-स्तान) में ठेकेदार के मुंशी थे। उक्त ग्राम में निवास करते हुए चक नं० ९७ जोहल जि० लायलपुर (वर्तमान पाकिस्तान) में प्राइमरी स्कूल की प्रथम श्रेणी में उर्दू पढ़ना आरम्भ किया। बालकपन में खरबूजे को सूँघ

कर बता देता था कि कौनसा मीठा निकलेगा। दूसरी-तीसरी श्रेणी में गुरुदासपुर पंजाब में गवर्नमैंट हाई स्कूल में पढ़ने लगा। ९ वर्ष की आयु में माता-पिता दोनों का देहान्त हो चुका था। अनाथ अवस्था में सरदार बहादुर जवाहरसिंह जी ठेकेदार ने १९०३ ई० तक पालन किया और पढ़ाया।

१९०३ से १९१२ ई० तक जन्मभूमि के ग्राम में परिवार वालों ने गुरुदासपुर से बुलाकर मल्लूपोता में पढ़ाना और पालन आरम्भ किया, **श्री छन्नूराम जी** (ग्राम में सबसे बड़े धनी) रिश्ते में बावा तथा उनकी विधवा पुत्री **श्रीमती रलोदेवी** (बूआ जी) ने अत्यन्त प्यार से पाला और पढ़ाया। गाँव के प्राइमरी स्कूल में ऊर्दू की ५ वीं श्रेणी १९०५ में और वरनैकुलर मिडिल स्कूल बंगा में मार्च १९०८ में ऊर्दू मिडिल पास किया।

तत्पश्चात् अनाथ होने से आगे पढ़ाई का कोई प्रबन्ध न था, कि अकस्मात् छाना हाई स्कूल जालन्धर (जिसमें महात्मा मुन्शीराम पश्चात् स्वामी श्रद्धानन्द जी मैनेजर थे) में मास्टर बंशीलाल तथा मास्टर शिवदयाल जी की असीम कृपा से आर्य बोर्डिंग हाउस कोट किशनचन्द में भोजन व्यय निःशुल्क हो जाने से तथा **मास्टर सुन्दरसिंह जी** हैडमास्टर द्वारा (आर्य) हाई स्कूल जालन्धर में शिक्षा निःशुल्क कर देने से जूनियर स्पेशल में पढ़ने लगा। सीनियर स्पेशल में विशेष प्रार्थना करके संस्कृत पढ़ने लगा। ९-१० श्रेणी में भी संस्कृत पढ़ी। जौहल गुरुदासपुर तथा गाँव में तो श्रेणी में प्रायः प्रथम रहा। पढ़ाई और व्यायाम का भी सदा मानीटर रहा।

मिडिल में योग्यतम छात्रों में था। जूनियर सीनियर में भी अच्छा रहा। ९-१० श्रेणी में प्रायः सभी विषयों में सदा प्रथम रहा, संस्कृत में भी अंग्रेजी में भी। जितने भी अध्यापक रहे, जिन में मौलवी पण्डित, एवं मास्टर थे, प्रायः सबका ही अत्यन्त प्रेम तथा कृपा रही। मिडिल के पश्चात् हिन्दी का आरम्भ अपनी बड़ी विधवा बहिन कर्मदेवी (मेलादेवी) से किया, जो **"शन्नो देवी"** की सन्ध्या करती थी, जो मैं नहीं जानता था, जिसने बाल्यकाल में गोदी में खिलाया भी था। घरवाले सन्ध्यादि में सर्वथा शून्य थे, पुरोहिताई थी पर जाता न था, न ही इसका [कोई] परिज्ञान था। घर के पीछे मस्जिद में बाँग होती थी और याद हो गई

थी। पीछे भजनों द्वारा आर्यसमाज का पता लगा, जो आर्य स्कूल में दृढ़ हो गया। सत्यार्थप्रकाश हाथ लगा, जिसने मुझ पर अलौकिक प्रभाव किया।

**गृहत्याग**—सन् १९१२ में आर्यसमाज, ऋषि दयानन्द कृत सत्यार्थ-प्रकाश आदि की गहरी छाप पड़ी, और श्रेणी में प्रथम रहने तथा अच्छी संगति के कारण संस्कृत पढ़ने, विशेषतया आर्षग्रन्थों (अष्टाध्यायी महाभाष्य तथा वेदादि) के अध्ययन तथा ईश्वर-प्राप्ति का दृढ़ संकल्प लेकर ५ जून १९१२ की रात्रि में ही जालन्धर से गृह त्याग किया। ५० वर्ष गुम रहा। बीच में लाहौर स्टेशन पर १८ वर्ष पीछे ग्राम के एक सज्जन ने गाड़ी में पहचान लिया। गाँव जाने का विशेष आग्रह किया, पर उसे पूरा पता नहीं बताया। चचेरे भाई वीरबल जी हरिद्वार घाट पर दीखे, तो मुख पर कपड़ा कर लिया, जिससे वे पहचान न सके, सो बच गया। माता-पिता थे नहीं, पीछा करता भी कौन ? करता भी तो…। प्रभु ने पूरी कृपा की, नहीं तो वैनकोवर (अमेरिका) में चचेरे भाई के साथ सोना (वा रुपया) कमाता होता !

**संस्कृत अध्ययन**—स्वर्गीय पूज्य **स्वामी पूर्णानन्द जी सरस्वती** (भूतपूर्व मास्टर सुखदयाल जी) के पास ला० वैनीप्रसाद जी के यहाँ कनखल में पहुंचा। स्वामीजी ने गुरुकुल कांगड़ी के अध्यापन-काल में अष्टाध्यायी आदि ग्रन्थ काशी के बड़े विद्वान् **पं० काशीनाथ जी** से पढ़े थे। यह बड़े योग्य और त्यागी, तपस्वी, तीव्रबुद्धि बालब्रह्मचारी ऋषि दयानन्द तथा आर्ष ग्रन्थों के परमभक्त थे। गुरुकुल बदायूं तथा काशी में भी पढ़े थे। अष्टाध्यायी के १०० सूत्र प्रतिदिन पेड़ पर चढ़कर याद किया करते थे। उन्होंने अपनी बहिन सुनीति देवी का विवाह स्वामी श्रद्धानन्द जी के धर्मपुत्र श्री धर्मपाल (अब्दुल गफ़ूर) के साथ करने का निश्चय किया था। और उसके आचारहीन होने का पता लगने पर नहीं किया था। इन स्वामी पूर्णानन्दजी से संस्कृत पढ़ना आरम्भ किया। वेदाङ्गप्रकाश, उपनिषद्, अष्टाध्यायी आदि पढ़ने लगा। महाविद्यालय ज्वालापुर वालों के अत्यन्त निराश करने पर भी कि अष्टाध्यायी से व्याकरण नहीं आता, अष्टाध्यायी नहीं हो सकती, यह कहने पर भी अष्टाध्यायी में पूर्ण निष्ठावान् था। उन्हें उत्तर दिया कि **"अष्टाध्यायी के आठ अध्यायों में ३२ पाद हैं, यदि सारे जीवन में एक पाद भी पढ़ लिया तो सफल समझूँगा। शेष अगले जन्म में करूँगा।"**

इतने दृढ़ संकल्प से आर्ष ग्रन्थों को पढ़ने का उद्देश्य लेकर उक्त स्वामीजी महाराज के चरणों में कनखल, मुरादाबाद, वृन्दावन, लखनऊ, रायबरेली, अमेठी, डलमऊ, मसूरी, देहरादून, काश्मीर, पठानकोट, लखनौती, गंगोह, मुलतान, रघुराजगंज आदि नगरों-पहाड़ों की पैदल एवं रेलादि यात्रा में भिक्षावृत्ति से रहकर तथा अन्त में लगभग ३ वर्ष डलमऊ (जिला रायबरेली) गङ्गातट पर एकान्तवास में रहकर उक्त स्वामीजी से अष्टाध्यायी महाभाष्य[1] निरुक्तादि पढ़ता रहा। अष्टाध्यायी का एक दिन में एक पाद कण्ठस्थ कर लेता था। ऋषि दयानन्दकृत ग्रन्थों का गहरा अध्ययन एवं अनुशीलन उक्त स्वामीजी से किया। मेरे में जो अवगुण हैं वे मेरे हैं, यदि कोई गुण है वा जो ऋषि दयानन्द और आर्ष ग्रन्थों में गहरी भक्ति है, वह सब उक्त स्वामीजी की ही देन है। इस प्रकार जून १९१२ से सितम्बर १९१८ तक लगभग ६ वर्ष उक्त स्वामी जी के चरणों में उत्तर भारत में रहा।

**अज्ञातवास**—सितम्बर १९१८ में विशेष घटनावश ज्वरावस्था में ही खुर्जा जिला बुलन्दशहर से उक्त स्वामीजी से पृथक् होकर ग्राम अरनिया जिला बुलन्दशहर में ठाकुर हरज्ञानसिंहजी चौहान राजपूत के चौपाल तथा बगीचे (जंगल) में भिक्षावृत्ति करते हुए बीमार रहा, उन्होंने मेरी बड़ी सेवा की। ब्रह्म जिज्ञासु के नाम से अज्ञातवास में रहा। उस समय में तथा पीछे भी योगियों-महात्माओं की खोज में गङ्गातट पर विचरता रहा। कई मिले भी, उनसे लाभ उठाया। यह भूमि बहुत उपयुक्त प्रतीत हुई।

**कार्यकाल १९२० से १९४७ तक—अध्यापन तथा अध्ययन**—सन् १९२० में साधु आश्रम (पुल काली नदी) हरदुआगंज जिला अलीगढ़ में स्वर्गीय वीतराग स्वामी सर्वदानन्द जी महाराज से एक घटना घटी, जिसे जीवन की विशेष घटना कहा जा सकता है। उक्त आश्रम से लघु-कौमुदी, सिद्धान्त-कौमुदी का सर्वथा बहिष्कार हुआ। अष्टाध्यायी की

---

१. स्वर्गीय श्री स्वामी पूर्णानन्दजी ने आज (सन् १९६५) से लगभग ४५ वर्ष पूर्व महाभाष्य का संक्षिप्त हिन्दी अनुवाद किया था (यह श्री आचार्यवर के संग्रह में सुरक्षित है)। इससे पूज्य स्वामीजी महाराज का व्याकरण-शास्त्र का पाण्डित्य स्वतः प्रकट होता है। खेद है कि यह मुद्रित होकर प्रकाश में न आ सका।

—यु० मी०

स्थापना होने से वहाँ अध्यापन कार्य आरम्भ किया। वीतराग स्वामी सर्वदानन्द जी महाराज से उपनिषद् पढ़ी, और एक वर्ष पीछे धन की कमी के कारण गण्डासिंहवाला (अमृतसर) में विरजानन्द आश्रम में महाविद्वान् श्री पं० शङ्करदेव जी के साथ अष्टाध्यायी का अध्यापन कार्य किया। स्वयं भी आर्ष ग्रन्थों का स्वाध्याय करता रहा। लगभग ४ वर्ष वहाँ काम किया। बीच में लगभग १० मास भरतपुर-मथुरा-आगरा आदि में **स्वामी श्रद्धानन्दजी** तथा **महात्मा हंसराजजी** की अध्यक्षता में १९२३ ई० में मलकानों की शुद्धि का कार्य अपने सहपाठी पं० अखिलानन्द जी झरिया के साथ बड़ी सफलता से किया।

दूसरी वार सन् १९२६ से २८ तक स्वामी श्रद्धानन्दजी के बलिदान पर पूज्य गुरुवर तिवारी जी की प्रेरणा एवं माननीय **पं० मदनमोहन मालवीयजी** की पाँच सौ रुपये मासिक की सहायता से काशी के पण्डितों एवं संन्यासियों की अन्तरंग सभा द्वारा काशी हिन्दू शुद्धि सभा के मन्त्री रूप में **पं० केदारनाथ सारस्वत, स्वामी रामानन्द, म० म० पं० देवीप्रसादजी कविचक्रवर्ती** आदि के सहयोग से कार्य किया, जब कि **पं० गोपालजी शास्त्री** जेल में थे। इन सबमें तथा आगे काशी में आचार्य श्री शङ्करदेवजी मेरे साथी रहे।

काशी में पहली बार हम लोग कुछ छात्रों सहित जनवरी सन् १९२६ से अप्रैल १९२८ तक रहे। क्षेत्रों में भोजन करते हुए अपने छात्रों को भोलाशाह के बगीचे (करणघण्टा) में पढ़ाते थे, और स्वयं व्याकरण के सूर्य **श्री पं० देवनारायण तिवारीजी** से सम्पूर्ण महाभाष्यादि पढ़ते रहे। **श्री पं० ढुण्ढिराजजी शास्त्री, पं० गिरीशजी शुक्ल** तथा **गोस्वामी दामोदर लालजी** से प्राचीन दर्शनों का पूरा अध्ययन किया। सन् १९२८ से ३१ तक राम भवन अमृतसर में युधिष्ठिर आदि छात्रों को सम्पूर्ण महाभाष्य तथा निरुक्तादि पढ़ाता रहा। वैदिक वाङ्मय तथा प्राचीन इतिहास के मर्मज्ञ **पं० भगवद्दत्तजी** से रिसर्च का ज्ञान प्राप्त हुआ।

सन् १९३१ में महात्मा हंसराजजी की विशेष प्रेरणा से उनके सभापतित्व में पं० विश्वबन्धु शास्त्री एम. ए., पं० राजाराम शास्त्री तथा पं० चारुदेव शास्त्रीजी से 'निरुक्त और वेद में इतिहास' विषय पर लाहौर में ५ दिन शास्त्रार्थ किया। जिनमें सभाधान पक्ष में मुख्य नाम ब्रह्मदत्त जिज्ञासु का था। दुबारा काशी में सन् १९३१ से ३५ तक शीतला घाट पर विरजानन्द आश्रम राजमन्दिर में पूर्ववत् छात्रों को

महाभाष्यादि पढ़ाते हुए स्वयं भारत में अद्वितीय मीमांसक **श्री चिन्न-स्वामी शास्त्रीजी** तथा उनके शिष्य **पं० पट्टाभिराम शास्त्री** द्वारा सम्पूर्ण मीमांसा के सब ग्रन्थ, महान् वैदिक विद्वान् **पं० रामभट्ट रराटेजी** से श्रौत तथा अन्य विद्वानों से शेष सब दर्शन तथा साहित्य में मूल ग्रन्थों तथा वाक्यपदीय आदि का अध्ययन अनेक विद्वानों से काशी में किया। **भर्तृ-हरि कृत महाभाष्य की टीका** छपनी आरम्भ हुई, उसका सम्पादन किया।

## लाहौर रावी तट पर

सन् १९३६ से सन् १९४७ तक रावी तट शाहदरा लाहौर विरजा-नन्द आश्रम में छात्रों को अष्टाध्यायी महाभाष्य निरुक्त दर्शन तथा वेद के अध्यापन के साथ-साथ ब्राह्मणग्रन्थों का विशेष अनुशीलन, यजुर्वेद-भाष्य विवरण प्रथम भाग की तैयारी तथा छपना, परोपकारिणी सभा अजमेर सम्बन्धी अनेक कार्य [करता रहा। इसी समय में] देवतावाद विषय पर **पं० श्रीपाद दामोदर सातवलेकरजी** के साथ कई मास तक लिखित शास्त्रार्थ हुआ। रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा विविध प्रकाशन कार्य हुआ। **हैदराबाद सत्याग्रह** में हमारे छात्र गये थे, कई मास तक आश्रम बन्द रहा। मार्च १९४७ से २३ अगस्त १९४७ तक, जबकि 'हिन्दू' लाहौर समाप्त हो चुका था, हम सब रावी तट पर [ही] रहे। अन्त में हिन्दू सैनिकों द्वारा ट्रकों में भर कर लाहौर कैम्प में लाये गये, और २८ अगस्त १९४७ को दैवयोग से बचकर अमृतसर पहुंचे। ५०-६० मन पुस्तकें, जिनमें सैकड़ों हस्तलेख भी थे, वे सब जला दिये गये। लगभग ९० मन पुस्तकें हम लोग ले आये थे।

## १५ वर्ष से काशी में

सन् १९२५ से १९२८ ई० तक पहले काशी में रहे, तथा सन् १९३१ से १९३५ तक दूसरी बार काशी में रहे। तीसरी बार १९४७ से २२ फरवरी सन् १९६३ ई० तक काशी मोतीझील में हैं, कल का पता नहीं। पाकिस्तान से निकलने को बाधित किये जाने पर अनेक स्थानों (गुरुकुल चित्तौड़गढ़, सरस्वती भवन अजमेर आदि) में [केवल पाँच वर्ष के लिये] स्थान माँगने पर भी सहयोग न मिलने पर मार्च सन् १९५० में पूरी तरह काशी में डेरा डाला। अक्टूबर सन् १९४७ से फरवरी १९५० तक शुद्धि आदि कार्यों में समय लगाया। अन्त में मार्च १९५० में मोतीझील

काशी में डेरा डाला गया कि जब तक अन्यत्र कोई स्थिर प्रबन्ध न हो, यहीं रहा जावे। यहाँ अष्टाध्यायी-महाभाष्य-निरुक्त-मीमांसा-श्रौत-ब्राह्मण-वेदादि का अध्ययन अध्यापन विरजानन्द आश्रम के रूप में ५०) रु० मासिक किराये के मकान में चलता रहा।

तत्पश्चात् अगस्त १९५३ से पाणिनि महाविद्यालय के रूप में पूर्ववत् चल रहा है, जिसमें भारत के प्रायः सभी प्रान्तों से संस्कृत के एम० ए०, व्याकरणाचार्य, साहित्याचार्य, शास्त्री बी. ए. मैट्रिकादि, डाक्टरेट तथा व्यापारी आदि बहुत संख्या में शिविरों में तथा विद्यालय में पढ़ते रहे तथा इस समय भी पढ़ते हैं। जिनमें कोरिया-अमेरिकादि विदेशी छात्रों के अतिरिक्त मुसलमान आदि भी आकर निःशुल्क संस्कृत पढ़ते रहते हैं। जाति वा आयु का कोई प्रतिबन्ध नहीं।

इस समय कई प्रौढ़ पठनार्थी विना रटे अष्टाध्यायी पद्धति से संस्कृत तथा उसके व्याकरण का ज्ञान कर रहे हैं। कम से कम ४० दिन वा ६ मास में गीता-रामायणादि समझने वा साहित्य दर्शनादि पढ़ने की सामर्थ्य हो जाती है। द्वादशसु वर्षेषु व्याकरणं श्रूयते (१२ वर्ष में व्याकरण होता है) के स्थान में चतुर्षु वर्षेषु व्याकरणं श्रूयते (४ वर्ष में व्याकरण पूरा होता है) कराया जाता है। काशी के प्रमुख विद्वान् **म० म० पं० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदी** आदि विद्वान् अष्टाध्यायी-पद्धति पर मुग्ध हैं। काशी के विद्वान् चकित हैं, और कहते हैं कि जिज्ञासुजी ने कोई देवी सिद्ध की हुई है। वह देवी अष्टाध्यायी ही तो है। साथ में महाभाष्य-निरुक्त-श्रौत-मीमांसा-दर्शनादि के पाठ भी चलते रहते हैं।

**योग्यता**—लोग योग्यता पूछते हैं। योग्यता क्या बताई जावे। परीक्षा तो कोई पास की नहीं। न ही किसी छात्र को (पढ़ाने पर भी) अपने नाम से परीक्षा देने दी। हाँ दयानन्द विद्यापीठ की परीक्षाएं दिलाते हैं, और महायज्ञ एवं आर्ष गुरुकुल एटा के संचालक स्वामी ब्रह्मानन्दजी आदि के सहयोग से उसका संचालन १९३८ से बराबर कर रहे हैं, जिस में अष्टाध्यायी-महाभाष्य-निरुक्त-दर्शन एवं साहित्य आदि की परीक्षायें होती हैं। हाँ, वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय में जहाँ तक प्रतिकूल ग्रन्थ नहीं, वहीं तक की परीक्षा देने की (वह भी बाहिर) अनुमति अष्टाध्यायी समाप्त कर लेने पर दी जाने लगी है, जो पूर्णतया सम्मत नहीं।

कोई परीक्षा पास न होने पर भी लगभग ३० वर्ष से गवर्नमैण्ट

संस्कृत कालेज बनारस, वर्तमान—वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की व्याकरण वेद आदि परीक्षाओं के आचार्य, शास्त्री मध्यमादि का परीक्षक रहता आ रहा हूं। काशी के कार्यों में संस्कृत वाङ्मय के सुयोग्य विद्वान् श्री डा० मङ्गलदेव शास्त्रीजी का अत्यन्त सहयोग सदा रहा। पंजाब विश्वविद्यालय की शास्त्री के विषयों का परीक्षक रहा। गुरुकुल कांगड़ी, गुरुकुल वृन्दावन आदि अनेक संस्थाओं के विविध विषयों का परीक्षक रहा। एम. ए. तथा आचार्यों को डाक्टरेट कराने में मार्ग प्रदर्शन एवं पढ़ाना, पाणिनि महाविद्यालय द्वारा सैकड़ों प्रौढ़ पठनार्थियों को विना रटे संस्कृत तथा संस्कृत व्याकरण की अष्टाध्यायी पद्धति द्वारा तैयार करना, निःशुल्क पढ़ाना आदि कार्य वर्षों से कर रहा हूं।

वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय की विद्वत् परिषद् (अकेडमिक कौंसिल) का निर्वाचित सदस्य, शिष्ट परिषत् (सिनेट) का सदस्य, कार्यकारिणी परिषत् (एक्जीक्यूटिव) का सदस्य हूं। ऋषि दयानन्द की उत्तराधिकारिणी परोपकारिणी सभा अजमेर का सन् १६३६ ई० से सदस्य, सार्वदेशिक आर्य प्रतिनिधि सभा देहली के अन्तर्गत धर्मार्य सभा का सदस्य हूं। काशी विद्वन्मण्डल का सदस्य हूं। **रामलाल कपूर ट्रस्ट का प्रधान हूं।** मासिक पत्रिका **'वेदवाणी'** का सम्पादक हूं। अखिल भारतवर्षीय वेद सम्मेलन तथा विद्वत् सम्मेलन लाहौर-मेरठ-कलकत्ता-मथुरा-गुरुकुल वृन्दावन तथा गुरुकुल काँगड़ी आदि, खुरजा गोरखपुर आदि वेदसम्मेलनों का अध्यक्ष रहा।

वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय द्वारा नियुक्त श्री बदरी नारायण संस्कृत महाविद्यालय ज़ोशीमठ (गढ़वाल) के अध्यापकों की नियुक्ति के लिये कमीशन का सदस्य रहा। आर्यसमाज के प्रायः सभी प्रमुख विद्वानों नेताओं के आदर तथा प्रेम का पात्र रहा और हूं। मेरे द्वारा बनाये वा सम्पादन किये ग्रन्थों में **यजुर्वेद-भाष्य विवरण प्रथम भाग**—[ऋषि दयानन्दकृत], **अष्टाध्यायी-भाष्य** अजमेर [के] तीसरे चौथे अध्याय का सम्पादन, **संस्कृत सरलतम-विधि** तथा रामलाल कपूर ट्रस्ट द्वारा प्रकाशित अनेक रिसर्च ग्रन्थ हैं। मेरे विषय में तथा शिष्यों का सामान्य परिज्ञान जनवरी १६६३ की मासिक टंकारा पत्रिका में मिल सकता है।

ये सब कार्य पाणिनि महाविद्यालय (मोतीझील) वाराणसी न० ६ में रामलाल कपूर ट्रस्ट रिसर्च विभाग द्वारा हो रहे हैं। जहाँ लगभग

४० आलमारी (लगभग १८ हजार) पुस्तक (पाकिस्तान लाहौर में ५०-६० मन नष्ट हो जाने पर भी) एक निजी[1] तथा ट्रस्ट का बृहत् पुस्तकालय है, जिसमें अलभ्य पुस्तकें भारी संख्या में हैं। पाणिनि महाविद्यालय विना किसी सहायता-अपील वा धन माँगने के चल रहा है, जिसे देखकर सब चकित हैं। जिसमें अनेक पठनार्थी भी तैयार हुये हैं, और हो रहे हैं। ऋषि दयानन्द प्रदर्शित आर्ष-पाठविधि के विद्वान् भी तैयार हो रहे हैं। कुछ पुत्रियाँ भी तैयार हुई हैं, जो महाभाष्य आदि पढ़ाती हैं। राजकीय सहायता कुछ नहीं।

यह अति संक्षिप्त परिचय गत पचास ५० वर्ष से छिपा ही रहा। महामान्य राष्ट्रपति द्वारा सम्मान दिये जाने पर सरकार द्वारा परिचय माँगा गया, तब न चाहते हुए यह सब भेद खोलना पड़ा[2]। दैवेच्छा बलीयसी !!!



---

१. आचार्यवर के स्वर्गवास के अनन्तर उनका निजी पुस्तकालय भी रामलाल कपूर ट्रस्ट के पुस्तकालय का ही अङ्ग बन गया है।

२. यह परिचय सन् १९६३ के आरम्भ में राष्ट्रपति को भेजा गया था।

—युधिष्ठिर मीमांसक।

महर्षिदयानन्द-कृत

# यजुर्वेदभाष्य-विवरण

की

# भूमिका

सर्गारम्भ में परमपिता परमात्मा ने जीवों के कल्याणार्थ जहाँ अनेक-विध पदार्थों की रचना की, पृथिवी-जल-तेज-वायु आदि पदार्थों का निर्माण किया, लोह-ताम्र-रजत-सुवर्णादि धातु तथा वृक्ष-ओषधि-वनस्पति लता-गुल्म-मूल-पुष्प-फलादि, गुहा-वन-पर्वतादि, मेघ स्रोत-नदी-समुद्रादि, अन्य असंख्य पदार्थ संसार में उत्पन्न किये, मनुष्य-पशु-पक्षी आदि के शरीरों की रचना की, अर्थात् समस्त स्थावर-जङ्गम जगत् का निर्माण किया, वहाँ उस सर्वज्ञ-सर्वान्तर्यामी सर्वनियन्ता जगदीश्वर ने जीवों के अभ्युदय और निःश्रेयसार्थ संसार में समस्त कार्यकलाप के निर्वाहार्थ उपर्युक्त सब पदार्थों से यथावत् लाभ प्राप्त करने के निमित्त परमानुकम्पा से ज्ञान का भी प्रकाश किया। जिससे मनुष्य अपने जीवन को सफल कर सकें। इसी ईश्वरीयज्ञान को समस्त प्राचीन ऋषि-मुनियों एवं शास्त्रों की परिभाषा में 'वेद' कहा जाता है।

इस ईश्वरीयज्ञान का स्वरूप कैसा होता है, वा कैसा होना चाहिये इस विषय में स्वयं वेद ही बतलाता है—

**बृह॑स्पते प्रथ॒मं वा॒चो अग्रं॒ यत् प्रैर॑त नाम॒धेयं॒ दधा॑नाः।**
**यदे॑षां॒ श्रेष्ठं॒ यद॑रि॒प्रमासी॑त् प्रे॒णा तदे॑षां॒ निहि॑तं॒ गुहा॒विः॥**

ऋ० १०।७१।१॥

**भावार्थः**—हे विद्वन्! सृष्टि के आदि में समस्त वाणियों की मूल-रूप, (सृष्टिगत पदार्थों के) नामों को धारण करनेवाली, जिस वाणी को (विद्वान् लोग) उच्चारण करते हैं, जो इन सब से श्रेष्ठ और दोष-शून्य होती है, वह वाणी (ऋषियों की) गुहा (बुद्धि) में धारण की हुई (ईश्वर की) प्रेरणा से प्रकाशित होती है।

इस मन्त्र से निम्न सात बातों के लिये वेद का प्रमाण मिल जाता है, दूसरे शब्दों में इस मन्त्र में ईश्वरीयज्ञान की सात विशेषतायें वा कसौटियाँ वर्णित हैं—

(१) वेद सृष्टि के आदि में होनेवाली वाणी हो, इसलिये मन्त्र में कहा **"प्रथमम्"** ।

(२) इस समय संसार में जितनी मानववाणियाँ हैं, उन सबका आदि-स्रोत अर्थात् मूल हो। वेदवाणी से ही सब भाषायें निकली हैं। वेदवाणी का भी मूल 'ओ३म्' (परमेश्वर) है, इसलिये कहा **"वाचो अग्रम्"** ।

(३) जो सृष्टि के समस्त पदार्थों का नाम धारण करती हो। आदि सृष्टि में जब पदार्थों के नाम रखने की आवश्यकता होती है, तब यह वाणी सहायक होती है। इससे ही सृष्टि के पदार्थों की संज्ञा तथा शब्दार्थ का निर्धारण होता है[1], इसलिये कहा **"नामधेयं दधानाः"** ।

(४) जो सर्वश्रेष्ठ बड़ी विस्तृत और विशाल हो, केवल मानवबुद्धि में आनेवाले व्याकरण के संकुचित नियमों में बन्धी हुई न हो, उससे कहीं परे, दिव्यरूप (जिसका प्रवाह नैसर्गिक हो) में उपस्थित हो, इस लिये कहा **"श्रेष्ठम्"** ।

(५) जो दोषरहित हो, सब संसार के लिये एकसी, किसी देशविशेष की भाषा में न हो, इसलिये कहा **"अरिप्रम्"** ।

(६) जो गुहा (बुद्धि) में निहित हो, अतः कहा **"निहितं गुहा०"** ।

---

१. (क) सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक्-पृथक् ।
वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे ॥ मनु० १।२१॥

(ख) वेद एव हि सर्वेषामादर्शः सर्वदा स्थितः ।
शब्दानां तत उद्धृत्य प्रयोगः सम्भविष्यति ॥
कुमारिलभट्टकृत तन्त्रवार्तिक पृ० २०६ ॥

(ग) ऋषीणां नामधेयानि याश्च वेदेषु सृष्टयः ।
नानारूपं च भूतानां कर्मणां च प्रवर्त्तनम् ॥
वेदशब्देभ्य एवादौ निर्मिमीते स ईश्वरः ।
शर्वर्यन्ते सुजातानामन्येभ्यो विदधात्यजः ॥
महाभारत शां० पर्व अ० २३२।२५,२६ ॥

इस भाषार्थ को संस्कृत के पढ़े-लिखे अपनी संस्कृत के अभिमान में नहीं देखते, वास्तव में मन्त्र का अभिप्राय 'अन्वय' से याथातथ्य ज्ञात हो जाता है। भाषार्थ देखने से वह और भी स्पष्ट विदित हो जाता है, कुछ भी सन्देह नहीं रह जाता। श्री स्वामी जी महाराज के उक्त अर्थ में प्रमाण क्या हैं, तथा सब प्रक्रियाओं को लक्ष्य में रखते हुए तत्तद् पद का अर्थ क्या होगा, बस इसके लिये संस्कृत पदार्थ है। ऋषिभाष्य में यह विशेष रहस्य की बात है, जिसको साधारण संस्कृत पढ़े-लिखे समझ नहीं सकते। वास्तव में संस्कृतपदार्थ ही ऋषि दयानन्द का मुख्य वेदार्थ है, अन्वय उसका एक अंश है, इसी में आचार्य की अपूर्व योग्यता और अगाध पाण्डित्य का परिचय मिलता है।

आशा है विज्ञ पाठक इतने से समझ लेंगे कि संस्कृतपदार्थ और भाषार्थ के मेल न मिलने की बात सर्वथा अज्ञतापूर्ण है, तथा संस्कृत में पदार्थ देखने का क्या प्रकार है, यह भी उनकी समझ में आ जायेगा। जिनको इस विषय में सन्देह हो, वे सज्जन मिलकर समझ सकते हैं।

(२) श्री स्वामीजी के संस्कृतपदार्थ में सब प्रक्रियाओं का अर्थ विद्यमान है, यह समझना चाहिये। जहाँ दो प्रकार का अन्वय है, वहाँ भी कहीं तो अन्वय सबका सब समान है, केवल अर्थभेद दिखा दिया है। जैसे यजु० १।८ पृ० ५७, ५८। कहीं-कहीं तीन प्रकार का अन्वय दिखाया है जैसे १।११ पृ० ६६, ६७। यहाँ तीनों अन्वय भिन्न हैं।

(३) महर्षिकृतभाष्य में जड़पदार्थों के सम्बोधन में सर्वत्र व्यत्यय मानकर विकल्प में प्रथमान्त में अर्थ किया गया है, यह बात प्रत्येक पाठक को ध्यान में रखनी चाहिये। वर्तमान भ्रान्त संसार को जड़पदार्थों की पूजा वा उपासना से अभीष्ट कामनाओं की प्राप्ति होती है, इस मिथ्याविचार को दूर करने की भावना से ऋषि दयानन्द ने जड़पदार्थों के सम्बोधन में उपर्युक्त प्रकार वर्त्ता है, जो वर्त्तमान अवस्था में तो सर्वोत्कृष्ट प्रकार ही कहा जायगा। हाँ, वेदार्थ का सच्चा ज्ञान होने पर सम्बोधन मान कर भी अर्थ किया जा सकता है। जब हम वेदमन्त्रों का मुख्य अर्थ आध्यात्मिक मानते हैं (जो वास्तव में मुख्य ही है), तो आधिभौतिक अर्थ में स्वभावतः सम्बोधन पदों को प्रथमा में ही समझने से हमें वेद में सब सत्यविद्याओं का ज्ञान उपलब्ध हो सकता है। नहीं तो जैसे विदेशी विद्वान् कहते हैं कि वेद जङ्गलियों की भौतिकपदार्थ सम्बन्धी प्रार्थना मात्र है, यही मानना पड़ेगा, चाहे इसके लिये उन्हें विग्रहवती

(शरीरधारी) देवताओं की कल्पना ही करनी पड़ी, जैसा कि पिछले लगभग दो तीन सहस्र वर्ष से की जा रही है, जिन विग्रहवती देवताओं का मीमांसाशास्त्र के आचार्य कुमारिलभट्टादि ने भी स्पष्ट खण्डन किया है (देखो मीमांसा ९।१।५)।

(४) यजु० १।२ पृ० ३६ आदि में जहाँ-जहाँ "यज्ञो वै वसु" इत्यादि शतपथ तथा अन्य ब्राह्मणों के प्रमाणों में 'वै' शब्द का प्रयोग है, वहाँ कोई-कोई सज्जन शङ्का उठाया करते हैं कि यह 'वै' शब्द अर्थबोधक नहीं है। उनकी जानकारी के लिए हम यहाँ केवल एक ही स्थल उपस्थित करते हैं। लौगाक्षिगृह्यसूत्र का भाष्यकार देवपाल पृ० ३२ में लिखता है—'वैशब्दोऽवधारणार्थः'।

(५) (क) पाठकों को विदित होगा कि हमने भाषापदार्थ की सङ्गति, जो पूर्व संस्कृतसङ्गति के साथ ही थी, पाठकों की सुगमता के लिए भाषा पदार्थ से पहिले रखी है। इस विषय में यह विदित रहे कि तीन अध्याय तक की 'क' हस्तलेख कापी में भी भाषासङ्गति भाषा पदार्थ से पूर्व में ही है।

(ख) भाषार्थ (पदार्थ) के स्थान में 'पदार्थान्वय भाषा' ऐसे बहुत से मन्त्रों में उपलब्ध होता है। अर्थात् भाषा 'पदार्थ' अन्वय के आधार पर है।

(ग) संस्कृतपदार्थ में प्रत्येक व्याख्येय पद के अन्त में [।] इस प्रकार के विराम हैं। सो वे यजु० ५।३४ तक तो हैं, आगे ४०वें अध्याय के अन्त तक नहीं। हाँ, जहाँ प्रमाण आ जाता है, वहाँ तो प्रमाण के अन्त में विराम है। ऋग्वेदभाष्य के आरम्भ-आरम्भ में विराम हैं, आगे अन्त तक प्रमाणमात्र में हैं। भाषापदार्थ में भी यजु० ५।३५ से आगे विराम नहीं हैं। पाठकों को इसका ध्यान रहे।

(घ) द्वितीय अध्याय ९वें मन्त्र से लेकर २०वें मन्त्र तक आचार्य-प्रदर्शित मन्त्र की सङ्गति विशेष देखने योग्य है।

(६) वेदमन्त्रों में एक ही मन्त्र के अनेक अर्थ होने में यह हेतु है कि यह सृष्टि जीव के ज्ञान की अपेक्षा अनन्त है। कोई भी एक जीव इसका पारावार नहीं पा सकता, क्योंकि यह उसकी शक्ति से बाहिर है। इस अनन्त सृष्टि में अनन्त पदार्थ हैं, उनमें से यदि एक-एक का वर्णन होने लगे तो एक-एक ग्रन्थ बन जावे। केवल अग्नि, वायु, जल, मिट्टी, तुलसी की पत्ती वा आक (मदार) का ही वर्णन करने लगें तो एक-एक पृथक्

ग्रन्थ की रचना करनी पड़े। परमात्मा ने जीवों को ऐसा ज्ञान दिया कि एक ही मन्त्र में जिस ऋषि को जिस विषय की प्रौढ़ता प्राप्त थी, उस-उस ने उस-उस विषय का ज्ञान उस-उस मन्त्र से उपलब्ध किया। इन्हीं से वेदाङ्ग तथा उपाङ्गों की रचना पृथक्-पृथक् हुई।

इस प्रकार ही ज्ञान देने से विश्वभूमण्डल का ज्ञान जीवों को दिया जा सकता था। यह बात तभी हो सकती है, जब एक-एक शब्द के अनेक अर्थ हों। अन्यथा "सर्वज्ञानमयो हि सः" मनु के इस वचनानुसार सम्पूर्ण विद्याओं का समावेश वेद में हो ही कैसे सकता है। सब व्यवहार तथा सर्वविध ज्ञान का भण्डार तो वेद ही है। वेद का स्वाध्याय करनेवालों को यह बात अवश्य ध्यान में रखनी चाहिए।

(७) वेद के प्रत्येक मन्त्र का अर्थ आध्यात्मिक, आधिदैविक और अधियज्ञपरक होता है, यह हम पृ० ४८-५० तथा ६७, ६८ पर सविस्तर निरूपण कर चुके हैं। याज्ञिक अर्थ मुख्य अर्थ नहीं, यह भी कह चुके हैं। यहाँ इतनी बात ध्यान में रखने योग्य है कि महर्षि दयानन्द ने "यज्ञ" शब्द से देवपूजा, संगतिकरण और दान इन तीनों अर्थों के आधार पर अति विस्तृत अर्थ लिये हैं। संसार के समस्त शुभकार्य "यज्ञ" शब्द के अन्तर्गत आ जाते हैं। इस भाष्य का स्वाध्याय करते हुये यह बात ध्यान में रखनी अनिवार्य है, तभी इस भाष्य का स्वरूप समझ में आ सकता है।

(८) भविष्य में वेदार्थगवेषण का कार्य बहुत ही योग्यता और गम्भीरता से होने की आवश्यकता है। इसके लिए विपुल सामग्री और प्रौढ़ पाण्डित्य चाहिये, तथा अनेक श्रद्धापूर्ण विद्वानों द्वारा निरन्तर परिश्रम से ही यह कार्य हो सकता है। भावी वेदार्थ की खोज में ऋषि का भाष्य प्रकाश का काम देगा, यह हमें पूर्ण विश्वास है। हमारा यह विवरण इस ओर एक छोटा सा यत्न है। विज्ञ पाठक महानुभाव हमारे इस विवरण को इसी दृष्टि से देखने का कष्ट करें, तभी इसकी उपयोगिता का ज्ञान हो सकता है।

आशा है पाठक ऋषिभाष्य का अध्ययन करते समय हमारे इन निर्देशों पर अवश्य ध्यान देंगे और उनसे अवश्य लाभ उठावेंगे।



# सम्पादक का अन्तिम निवेदन

सन् १९४३ के अन्त में मूलवेदभाष्य के दस अध्याय विवरण टिप्पणी सहित छप कर तय्यार हुए थे। जनवरी १९४४ में विवरण की इस भूमिका का विचार तथा लेखन प्रारम्भ हुआ। भूमिका लगभग ४-५ मास में पूर्ण हुई। प्रैसकापी तो फरवरी सन् ४४ के अन्त में ही अजमेर भेजनी आरम्भ कर दी थी। फिर भी वहाँ छपने में बहुत ही बाधा रही। इतने में विश्वव्यापी युद्धकाल में कण्ट्रोल के कारण कई मास तक अजमेर में न छपी। हमारा विशेष कागज (Special Ragpaper) अजमेर में ही था। शीघ्र छपने के लिए उस कागज को लाहौर लाने का यत्न किया गया, किन्तु सरकार की ओर से मनाही हो गई। कण्ट्रोलर से बहुत कुछ लिखा पढ़ी होती रही, पर आज्ञा न मिली। अन्त में अपने कोटे के अनुसार अजमेर में ही छपे, इसी पर सन्तोष करना पड़ा। अब जिस मशीन पर ये फार्म छप रहे थे, वह मशीन ही टूट गई और कई मास उसके ठीक होने में लगे। हम विवश थे, करते भी तो क्या करते। निरन्तर यत्न करने तथा आर्डर का प्रबन्ध वहीं कर देने पर भी २० मास में १२-१३ फर्मे ही छपे। जो एक मास का काम था।

## कागज की कठिनाई से संस्कृतभाग रह गया

जब भूमिका लिखनी आरम्भ हुई। उस समय १० रिम ही कागज स्वीकृत हुआ, क्योंकि उतना ही था। भला इतने में संस्कृत भूमिका का तो क्या कहना, केवल हिन्दी भूमिका भी पूरी नहीं होने पाई। इसी से इस भूमिका में तथा संक्षिप्त विवरण आदि में दो तीन तरह का कागज लगाना पड़ा। अन्यथा हमारा विचार संस्कृत और आर्यभाषा दोनों में ही भूमिका छापने का था। बहुत से प्रकरण संस्कृत में लिखे हुए छोड़ देने पड़े। (कागज वालों का ट्रस्ट होने पर भी) कागज की कमी, एवं पुस्तक का कलेवर कहीं बढ़ न जाय ये दोनों आशंकायें हमारे प्रत्येक प्रकरण के अन्त में बाधक रहीं, यह पाठक स्वयं अनुभव करेंगे। अन्यथा इन विषयों पर भी हम अभी बहुत कुछ लिखना चाहते थे।

## भूमिका का महत्त्व

वास्तव में यह भी तो भूमिका ही है। इसमें वेदार्थप्रक्रिया के इन सब मुख्य विषयों का पूरा-पूरा समावेश हो भी कैसे सकता था। अन्त में यही सोच कर कि परमपिता परमात्मा की कृपा रही तो भविष्य में कभी इन विषयों पर प्रौढ़ता से पृथक् ग्रन्थरूप में विस्तृत लिखा जावेगा, इसी पर

सन्तोष करना पड़ा। वेदार्थप्रक्रिया के प्रधान वादों पर हमने इस संक्षिप्त लेख में ऋषि की धारणा को प्रौढ़ता से पाठकों के सम्मुख रखने का यत्न किया है। इन लाइनों (धारणाओं) पर विशेष यत्न से ही संसार दयानन्दभाष्य की महत्ता को हृदयङ्गम कर सकेगा, यह हमारा दृढ़ विश्वास है। अतः नया भाष्य आदि करने का सर्वथा विचार छोड़ कर, हमें तो इन वादों पर ही विचार करने, लिखने वा पढ़ाने आदि का रोग सा हो गया है और कुछ अच्छा लगता ही नहीं। इसी से वेदार्थ खुलेगा, ऐसी धारणा निश्चित बन चुकी है।

## भूमिका में छपने से रहे विषय

समस्त भूमिका का संस्कृतभाग, वेद और ब्राह्मण, ऋषिवाद, विनियोगवाद, वाक्ययोजना, त्रिविधार्थयोजना, यज्ञों की दृष्टार्थता, वेद में यज्ञ का स्वरूप, 'अयं मन्त्रः शतपथे व्याख्यातः' का तात्पर्य, नवीन भाष्यकार आदि-आदि अनेक आवश्यक विषय कागज के अभाव के कारण लिखे हुए छपने से रह गये, या लिखे नहीं। इसी से 'विवरणभूमिकायां द्रष्टव्यः' इत्यादि कहे कुछ स्थलों में भविष्य की ही प्रतीक्षा करनी पड़ेगी। ईश्वर ने चाहा तो ये भी कभी न कभी पूरे हो ही जायेंगे।

अन्त में हम प्रूफादि की अशुद्धियों के विषय में भी निवेदन कर देना आवश्यक समझते हैं। चार-चार पाँच-पाँच प्रूफ और वे भी तीन-तीन चार चार व्यक्तियों द्वारा देखे जाने पर भी दृष्टिदोष से तथा छपते-छपते अक्षर टूट जाने से अशुद्धियाँ रह गई हैं। उनको भी यथासम्भव **शुद्धिपत्र में दर्शाने का** यत्न किया है। अब भी सम्भवतः बहुत सी अशुद्धियाँ अवश्य रह गई होंगी। आशा है सहृदय विद्वान् इन का निर्देश कर हमें अनुगृहीत करेंगे, ताकि **आगामी संस्करण में वे** ठीक हो जावें।

निस्सन्देह वेदभाष्य के इस भाग के प्रकाशित होने में बहुत समय लगा है। इसमें अनेक कठिनाईयाँ आईं, जिनके विषय में हमने "यजुर्वेद भाष्य-विवरण की योजना का संक्षिप्त विवरण" नामक प्रकरण में लिखा है, जो विशेषतया ऋषिकृतभाष्य पर भविष्य में कार्य करनेवालों के लिये अत्यन्त उपयोगी होगा। यह भाग भूमिका से पृथक् इसी ग्रन्थ में अन्यत्र है। पाठक इसे एक बार अवश्य पढ़ें।

रावीतट (लाहौर) — वैदिकधर्म का सेवक
२६ श्रावण, २००२ वि० — ब्रह्मदत्त जिज्ञासु
७ अगस्त, सन् १९४५ ई०

# यजुर्वेदभाष्य का द्वितीय संस्करण

## द्वितीय संस्करण की विशेषतायें

प्रथम संस्करण छप जाने पर प्रत्येक सम्पादक वा ग्रन्थकार को सब सामग्री समक्ष आ जाने पर स्वयं बहुत सी बातें सूझने लगती हैं। कुछ सुझाव भी सामने आते हैं। कुछ रह गई भूलों का भी परिज्ञान होता है। ऐसा होना स्वाभाविक ही होता है। हमारा यह दूसरा संस्करण भी वैसा है। सामान्यतया प्रथम संस्करण और द्वितीय संस्करण समान हैं। निम्नाङ्कित विषयों में कुछ विशेषतायें वा भेद हुये हैं, जो विशेष उल्लेखनीय हैं—

(१) **विशेष परिवर्धन**—लगभग ४०० चार सौ पदों की व्याख्या वा व्याकरणप्रक्रिया नवीन लिखी गई है। ये पद सूची में भी यथास्थान परिवर्धित किये गये हैं। सूची का पुनः नये सिरे से पर्यालोचन किया गया है।

(२) **टाइपभेद**—अन्वय में पहले जिन मन्त्रगत पदों का टाइप इटैलिक नहीं था, उनका इटैलिक कर दिया गया है। इसी प्रकार अशुद्ध इटैलिक पदों का टाइप शोधन किया गया है। इससे मन्त्रगत पदों की व्यवस्था और सुन्दर बन गई है।

(३) संस्कृतभाष्य में हस्तलेखों के आधार पर जहाँ कहीं छपने आदि में भूल रही, वह ठीक कर दी गई है। यद्यपि ऐसे स्थल स्वल्पमात्रा में ही हैं। द्वितीय संस्करण में अन्य परिवर्त्तन वा भेद नहीं।

(४) **अन्य आवश्यक तथा उपयोगी परिवर्धनों का प्रकार**—हमने इस संस्करण में विवरण में अनेक स्थलों में उपयोगी परिवर्धन किये हैं। छोटे-छोटे परिवर्धन तो बहुत हैं। पाठकों की जानकारी के लिये हम केवल प्रथमाध्याय के कुछ एक आवश्यक स्थल ही दर्शाते हैं—जैसा कि पृ० ९ पं० ३० से ३८ पर ९ पङ्क्तियाँ पदपाठ के विषय में आवश्यक बढ़ाई गई हैं। पृ० १०, ११ में टिप्पणी सं० ३ में ६३ पङ्क्तियां नई लिखी गई हैं, जो निर्वचन विषय की दृष्टि से बहुत उपयोगी वा लाभप्रद हैं। पृ० २१ पं० ५ से १० छह पंक्तियाँ, इसी प्रकार पृ० ३१ पं० १४ से १७ तथा पं० ३२ से ४० तक भी वाक्ययोजना विषय में परिवर्धित हैं। पृ० ५० पं० १५ से २२ व्याकरणप्रक्रिया परिवर्द्धित है। पृ० ६६ पं० ३३

से ३७ भावार्थ में एक आवश्यक निर्देशपरक हैं। पृ० ८० पं० २६ से २६ पदकारों सम्बन्धी टि० है। पृ० ८० पं० ३४ से पृ० ८१ पं० २२ से ३७ तक ये १६ पङ्क्तियाँ व्याकरण के एक विशेष विषय पर परिवर्धित की गई हैं। पृ० ८३ पं० ११ से २७ तक पङ्क्ति त्रिविधप्रक्रिया विषयक बढ़ाई गई है। इसी पृ० पर टिप्पणी में नीचे पं० २६ से ४० तक पाठ-विषयक टि० बढ़ाई गई है। पृ० ८६ पर पं० २७ से आगे १६ पंक्तियाँ व्याकरणप्रक्रिया में बढ़ाई हैं। पृ० ६२ पं० २६ से ३५ तक सात पङ्क्ति अर्थविषयक परिवर्धित हैं। पृ० १०८ पं० २८ से ३४ तक पाठविषयक टि० परिवर्धित है। पृ० ११३ पं० २६ से २७ पर पाठ की अनन्वितता दर्शाई गई है। पृ० ११७ पं० १६ से ३३ तक विशेष प्रयोग पर टिप्पणी लिखी गई है। पृ० १२१ पं० ३० से ३८ तक दाम शब्द पर विचार किया गया है। पृ० १३४ से १४७ तक १३ पृष्ठ "वेष्प:" पद के पाठ पर विस्तृत विचार किया गया है। इसमें २५० हस्तलेखों के आधार पर विदेशीय स्कालरों और उनके अनुयायी भारतीयों के मत का सप्रमाण निराकरण किया गया है। केवल इस एक शब्द के विवेचन में हमारे लगभग ३ मास लगे। यह हमने उदाहरण (नमूने) के रूप में प्रथमाध्याय के कुछ परिवर्धित स्थल दिखाये, छोटे-छोटे परिवर्द्धन तो बहुत मिलेंगे, पाठक स्वयं देख लें। प्रथमाध्याय से आगे भी इसी प्रकार परिवर्धित स्थल पाठक स्वयं देख लें।

(५) **परिवर्त्तन**—पृ० १७ पं० १८ से व्याकरणप्रक्रिया में आवश्यक संशोधन वा परिवर्त्तन किया गया है। पृ० ४० पं० २८ से ३३ में आध्यात्मिक प्रक्रिया विषय में परिवर्त्तन हुआ है। पृ० ८६ पं० २० से आगे ६ पंक्तियाँ 'अथ व्याकरणप्रक्रिया' पं० २८ में परिवर्जित कर दी गई है, जिससे इसका रूप परिवर्त्तित भी हो गया है। पृ० ६५ पं० २६ से चार पङ्क्तियां स्वरविषयक परिवर्त्तन है। पृ० २६ पं० २८ से आगे व्याकरणप्रक्रिया में आवश्यक संशोधन है। ऐसे अनेक परिवर्त्तन यत्र तत्र किये गये हैं। छपा ग्रन्थ सामने उपस्थित होने पर बहुत कुछ सूझने लगता है। इन्हीं कारणों से दूसरे संस्करण का महत्त्व बहुत अधिक बढ़ जाता है। जो स्वाभाविक है। पहिले संस्करण में हमारी शक्ति मुख्यतया हस्त-लेखों के पाठों के अनुशीलन तथा तदनुसार संशोधन में अधिक लगी। टिप्पणी हमारा निजी कार्य था, अतः इसमें पर्याप्त परिवर्त्तनादि किये गये हैं, जो करने आवश्यक थे। इस दृष्टि से हम अपने इस द्वितीय संस्करण को 'परिशोधित संस्करण' भी कह सकते हैं, इसमें सन्देह नहीं।

(६) **व्याकरणप्रक्रिया**—का हमने पुनरवलोकन कर उसमें अनेक स्थलों पर आवश्यक और महत्त्वपूर्ण संशोधन किये हैं, जिससे व्याकरण प्रक्रिया बहुत उपयुक्त बन गई है। स्वर का विषय पढ़नेवाले छात्रों तथा विद्वानों को बहुत लाभ होगा। इसकी सहायता से स्वरप्रक्रिया बहुत सुगम हो गई है।

(७) **पदपाठ**—में हमने प्राचीन हस्तलेखों तथा मुद्रित पदपाठों के आधार पर संशोधन किया है।

(८) **भाषा-पदार्थ वा भावार्थ में**—जहाँ-जहाँ टाइप भेद है, पाठकों को वहाँ समझ लेना चाहिये कि वहाँ-वहाँ हिन्दी पदार्थ वा भावार्थ में संस्कृत के प्रतिकूल-अनुवाद की भूल वा भाषा की भूलें हैं, जिन्हें संशोधित किया है। विदित रहे कि भाषापदार्थ वा भावार्थ में जहाँ-जहाँ विशेष है, वहाँ-वहाँ नीचे टिप्पणी में दर्शा दिया गया है। अति साधारण स्थलों पर टिप्पणी लिखना आवश्यक नहीं समझा।

(९) कई स्थलों पर **हमने अपने मित्रों के उचित सुझावों** को मान कर, उनके कथनानुसार संशोधन कर दिये हैं। जैसा कि पृ० ५० पं० ४ में पाठ को कोष्ठान्तर्गत कर दिया है। पृ० ६५ पं० २१ पर, पृ० ७१ पं० ३ पर ऐसे अनेक संशोधन हमने किये हैं।

(१०) इसी प्रकार **विवरण की भूमिका में भी** अनेक उपयोगी लम्बे स्थल बढ़ गये हैं। आवश्यक परिवर्द्धन-परिवर्त्तन-संशोधन किया गया है। विषयों के अवान्तर शीर्षक बहुत बढ़ गये हैं, जिससे पाठकों को विषय पर अधिकार करने में बड़ी सुगमता होगी।

## द्वितीय संस्करण सम्बन्धी विशेष निर्देश

(१) जहाँ तक हो सका है हमने पदों की व्याख्या (चाहे वह सामान्य व्याख्या है, या विशेष व्याख्या) में वह जहाँ भी प्रथमवार आया है, वहीं पर उसकी विशेष व्याख्या लिखने का इस संस्करण में यत्न किया है। हाँ, अपवाद रूप में कहीं-कहीं यह विशेष व्याख्या पीछे आये पदों में भी मिले, ऐसा भी सम्भव है। पाठक इस को ध्यान में रख कर ही सूची का उपयोग करें।

(२) हमारा (ट्रस्ट का) अष्टाध्यायी मूलपाठ का परिशोधित संस्करण पीछे तय्यार हुआ। इस कारण पूर्ववत् हमने अष्टाध्यायी के पते काशिका (या निर्णय सागर बम्बई की छपी अष्टाध्यायी) के आधार पर ही रखे हैं। कहीं व्यतिक्रम जान पड़े तो पाठक ठीक कर लें।

(३) शुद्धिपत्र और परिशिष्ट पर अतीव परिश्रम किया गया है। आशा से अधिक सफलता हुई है। तदनुसार पाठक पहिले ठीक कर लें। साथ में परिशिष्ट भी दिया गया है, जिसमें छपने से छूटे हुये बहुत उपयोगी स्थल आ गये हैं, पाठक इससे अवश्य लाभ उठावें।

(४) (i) टिप्पणी में यत्र तत्र "इति अ० मु० पाठः" से तात्पर्य अजमेर मुद्रित यजुर्वेदभाष्य संवत् १६६१ विक्रमी के छपे से है। यह ध्यान रहे कि आगे के संस्करणों में पाठ परिवर्तित हुये हैं। हमने तो अजमेर मुद्रित प्रथम संस्करण के आधार पर भी कई जगह पाठ संशोधित किये हैं, जो ऋषि के समय में मासिक अङ्कों में निकलता था। पीछे संवत् १६४६ वि० में जाकर पूरा छपा था।

(ii) उपर्युक्त विषय में इस कारण भी लिखा है कि भ्रान्ति न रहे, क्योंकि संवत् २०१५ के छपे यजुर्वेदभाष्य (अ० मु०) में हमारे सन् १६४६ के अनेक कोष्ठान्तर्गत पाठ पूरे किये हुये बिना कोष्ठ के ही बढ़ाये गये हैं जैसा कि हमारे पृ० १०३, पं० ४ का [ पणिर् ] छाप दिया गया है, पृ० १०५ पं० ६ [ वः ], पृ० १०६ पं० १५ का [ अग्नेर् ], ये सब कोष्ठान्तर्गत पाठ विना कोष्ठ के छाप दिये गये हैं। ऐसे स्थल पर्याप्त संख्या में हैं।

## द्वितीय संस्करण की बाधायें

### (१) पाकिस्तान की स्थापना

अगस्त १६४५ ई० में हमारे यजुर्वेदभाष्य का प्रथम संस्करण भूमिका सहित छप कर तैयार हुआ। कुछ समय जिल्द बन्धने में लगा। लगभग ४०० प्रतियाँ बिक भी गईं। अगला भाग तैयार करने में लग ही रहे थे कि ३ मार्च १६४६ को अमृतसर, लाहौर आदि में मकानों में भीषण आगें लगनी आरम्भ हुईं। रावीतट लाहौर (विरजानन्दाश्रम, बारहदरी रोड) में हम ट्रकों में पुस्तकें बन्द कर रात्रि भर पहरा देने लगे। सब आर्य (हिन्दुओं) वा नेताओं की आशा से बाहर अंग्रेजों की कूटनीति से १४ अगस्त १६४७ को हमारे नेताओं की अदूरदर्शिता से पाकिस्तान (हम तो इसे नापाकिस्तान ही कहते हैं) बन गया। जीवन और मृत्यु की घड़ियों में घिरे न जाने कितनी बार मृत्यु के द्वार पर पहुंच कर भी हम कैसे बचे रहे। २४ अगस्त १६४७ को मिलिटरी द्वारा लाहौर कैम्प में लाये गये। २८ अगस्त को भारत (अमृतसर) पहुंचे। कहाँ-कहाँ गये,

क्या-क्या बीता, यह सब दुःखद वृत्त यहीं समाप्त कर आगे की बात कहते हैं। जुलाई १९४७ के अन्त में अपने पुस्तकालय की तीस अलमारियाँ वहीं छोड़ उनमें से ५२ पेटी लगभग ९० मन पुस्तकें हमने शाहदरा स्टेशन पर फगवाड़ा के लिये बुक करा दी थीं। कई मास तक उन पुस्तकों का कुछ भी पता न चला। मैंने भी यही निश्चय कर लिया कि यदि पुस्तकें न मिलीं तो फिर आजीवन पुस्तक को हाथ नहीं लगाना। सुना कि जालन्धर में मेरे किसी प्रिय शिष्य ने पुस्तकों का वैगन कराची से निकलवाया, जिसका मुझे आज तक कोई पता नहीं कि वह कौन था और पुस्तकें कैसे आईं (५०-६० मन तो पुस्तकालय की पुस्तकें १३ अगस्त १९४७ को पैसा अखबार लाहौरवाले मकान में ट्रस्ट की बिक्री की पुस्तकों के सम्पूर्ण स्टाक के साथ जला दी गई थीं) पुस्तकें फगवाड़ा पहुंचीं। फगवाड़ा निवासी स्वर्गीय हकीम गुरुदास राम जी आर्य की सहायता को मैं भूल नहीं सकता। फगवाड़ा से पेटियाँ लुधियाना बाबूजी के गोदाम में पहुंचीं, जहाँ ५-६ बार स्थान बदलना पड़ा। अब पुस्तकें भारत में थीं। पर न तो कहीं बैठने का निश्चित सुरक्षित स्थान था, न मेरे ठहरने की व्यवस्था। ट्रस्ट के सञ्चालक अपनी २०-२५ लाख रुपये की सम्पत्ति पाकिस्तान में छोड़ चुके थे। यह क्रम मार्च १९५० तक चला। इस प्रकार पूरे चार वर्ष पाकिस्तान की भेंट हुए। इसमें वेदभाष्य की क्या चलाई थी।

## (२) काशी में बैठने का प्रारम्भ

मार्च १९५० में जैसे-तैसे श्री बाबू अर्जुन देव जी अग्रवाल झरिया की प्रेरणा और सहायता से मोतीझील बनारस में बैठ गये। पुस्तकों की पेटियाँ लुधियाने से बनारस पहुंच गईं। जिनके मालगाड़ी द्वारा लाने में ट्रस्ट का लगभग एक सहस्र रुपया व्यय हुआ। पुस्तकें पहुंच गईं तो मुझे भी पुस्तक फिर से हाथ में लेनी पड़ी। वेदभाष्य का कार्य नये सिरे से आरम्भ करने के लिये यजुर्वेदभाष्य प्रथम संस्करण की कुछ प्रतियाँ इन्दौर आदि से मोल खरीद कर मँगानी पड़ीं। अब पुस्तकों का ढेर हमारे पास पड़ा था, क्योंकि पुस्तकें पेटियों में बन्द थीं, उनसे काम कैसे लेते। तीस बड़ी अलमारियाँ चाहिये थीं, जिनके लिये कई हजार रुपया चाहिये था। किराये पर पर्य्याप्त व्यय हो चुका था। धन की कठिनाई थी। अन्त में पुस्तकों के लिये लगभग २५ रैक (दोनों ओर से खुले) बनवाये गये, तब कहीं उन पुस्तकों से काम लेने योग्य व्यवस्था हो पाई। धूल

आदि के बचाने के लिये ऊपर वस्त्र लगा लिये। पुस्तकों की स्थिति अभी तक यही चल रही है।

## (३) कार्यारम्भ

इस प्रकार अप्रैल १९५० से बनारस (मोती झील) में ट्रस्ट का कार्य चालू हुआ और वेदभाष्य का कार्य यथावसर होने लगा। १९५० में भी मैं १८९ दिन बनारस से बाहर रहा। आर्ष पाठविधि के कार्य में ६८दिन साधु आश्रम, ७० दिन एटा, सासनी आदि, ३२ दिन अजमेर तथा अमृतसर, २० दिन झरिया में लगे। १९५१ में १२२ दिन बाहर रहा, जिसमें साधु आश्रम ४७, मेरठ सम्मेलन १९, काङ्गड़ी १३, भुङ्गारका आदि में ११ दिन लगे। १९५२ में १५६ दिन बाहर रहा, जिसमें पाणिनि विद्यालय सुल्तानपुर ४०, देवरिया-सासनी २०, बम्बई यज्ञ १७, इलाहाबाद जिला १३ दिन लगे। अगस्त १९५२ में काशी (ललिता घाट पर सुप्रभात कार्यालय) में पाणिनि विद्यालय की शाखा चली। १९५३ में १८३ दिन बाहर रहा। मई-जून में अष्टाध्यायी का शिविर रहा। ४३ दिन सुल्तानपुर-देहली पा० वि० में, शिमला १२, खुर्जा वेदसम्मेलन १२, अमृतसर ३ बार तथा अजमेर ५४, देवरिया १५, इटावा यज्ञ आदि में १८ दिन लगे।

विदित रहे कि सन् ५१, ५२, ५३ में वेदभाष्यसम्बन्धी विषमता में पर्याप्त शक्ति और समय का अपव्यय हुआ, जो न चाहते हुए भी करना पड़ा। बुराई में से भलाई निकलती है। उसके पश्चात् हम बहुत ही परिश्रम और सावधानता से अपने काम में लगे, नहीं तो सम्भव था हम शिथिल ही रहते। प्रभु ने हम से कुछ विशेष लाभप्रद कार्य कराना था, इसीलिये ऐसा हुआ हो। अनन्त प्रभु की महिमा अपार है, सान्त जीव उसे पूर्णतया समझ नहीं सकता!!! उपर्युक्त कारणों से तथा मेरे काशी से बाहर रहने के कारण वेदभाष्य के कार्य में बाधा रही।

## (४) वेदभाष्य प्रेस में

ये सब विघ्न बाधायें होते हुए भी हमने १० अगस्त १९५३ को यजुर्वेदभाष्य प्रथम अध्याय की प्रैस कापी ज्योतिषप्रकाश प्रेस (विश्वेश्वर गञ्ज) बनारस में छपने के लिए दी। दुर्भाग्यवश प्रेस मालिकों और कर्मचारियों में विषमता उत्पन्न हो गई, जिस से प्रेस लगभग १४ मास बन्द रहा।

अन्त में वेदवाणी को भी नये "आर्यविजय" प्रेस बीबीहटिया में छपवाने का विचार किया, जिसकी स्वीकृति २४ मार्च १९५४ को मिली। जिसमें २४-७-५४ को (एक वर्ष पीछे) हमने वेदभाष्य का प्रथम फार्म आर्डरी किया। उस में ३-२-५५ तक सात फार्म ही छपे। उक्त प्रेस का ढंग ठीक न था। उन्होंने परस्पर विषमता में हमारी प्रेसकापी ही गुम कर दी या जान कर न दी (हमारे साथ उनका कोई झगड़ा था नहीं)। हमें शेष प्रथम अध्याय की प्रेस कापी फिर से बनानी पड़ी। अब नये प्रेस चन्द्रशेखर मुद्रणालय में वेदवाणी और वेदभाष्य का प्रबन्ध सोचा गया, जिस का डिक्लेरेशन मार्च १९५५ में लिया गया। अप्रैल १९५५ से वेदवाणी इस नये यन्त्रालय द्वारा छपने लगी और २ जून १९५५ को हमने वेदभाष्य का आठवाँ फार्म आर्डरी किया। इस प्रकार नये प्रेस के कारण वेदभाष्य ८ मास फिर बन्द रहा। सन् ५५ के अन्त तक आठ मास में ९ फार्म ही छपे। इस प्रकार २९ मास में सब मिलाकर १६ फार्म ही छपे।

## (५) वेदभाष्य का वास्तविक मुद्रण आरम्भ

अब सन् १९५६ से वेदभाष्य छपना आरम्भ हुआ, यही कहना पड़ता है। १९५६ में ३६ फर्मे छपे। आगे ५ मास वेदभाष्य छपना फिर बन्द रहा। १९५७ में १७ ही छपे, ५ मास सर्वथा बन्द रहा। १९५८ में ३५ फार्म छपे और ७ मास छपना बन्द रहा। विदित रहे कि १९५६-५७ में जो बन्द रहा, उसमें पञ्चाङ्ग के अतिरिक्त मुख्य कम्पोजिटर के कई मास प्रेस में न रहने के कारण भी काम नहीं हुआ। पञ्चाङ्ग के विषय में ज्ञात रहे कि इस ज्योतिष प्रकाश प्रेस की स्थापना ही पञ्चाङ्ग के लिये हुई, जिसका पञ्चाङ्ग भारत में सर्वोत्तम माना जाता है और इस प्रेस में न जाने कितने पञ्चाङ्ग प्रति वर्ष छपते हैं। अतः इसकी विवशता तो माननी ही पड़ेगी। हाँ, इस प्रकार १९५९ में वेदभाष्य के ७ फार्म ही छपे। मैं चार मास काशी से बाहर टङ्कारा, अजमेर आदि में रहा। इतना समय मेरे कारण वेदभाष्य का कार्य बन्द रहा।

**भूमिका की छपाई**—बड़े हर्ष और सन्तोष की बात है कि भूमिका के लगभग २५ फार्म (२०० पृष्ठ) १० अगस्त १९५९ से १५ सितम्बर १९५९ तक लगभग १ मास में छाप दिये। जिसे हमारे सहयोगियों तथा प्रेस वालों ने दिन रात एक करके पूरा किया।

मेरी दृष्टि में यह सम्पूर्ण भाग अधिक से अधिक २॥-३ वर्ष में छप सकता था, पर ६ वर्ष का समय प्रेस में लगा।

## (६) अन्य बाधायें

पाकिस्तान, वेदभाष्य की विषमता के अतिरिक्त बड़ी बाधा मेरे काशी से बाहर रहने की रही, जिसका विवरण ऊपर पर्याप्त आ चुका। इससे यह भी विदित हो जाता है कि आर्ष पाठविधि में निष्ठा के कारण एटा, देवरिया, साधु आश्रम, सासनी, पाणिनि विद्यालय सुल्तानपुर, देहली, बनारस कैम्प आदि के साथ-साथ अजमेर कार्य, अमृतसर जाना, काशी तथा अन्यत्र की संस्कृत परीक्षाएँ तथा उनका पाठ्यक्रम, वेदसम्मेलन, झरिया और लखनऊ आदि ये वेदभाष्य के अनुकूल विघ्न हैं, जो गत ३० वर्षों से तो हैं ही। इधर ७-८ वर्ष से वेदवाणी का कार्य भी वेदभाष्य के कार्य में अनुकूल विघ्न ही कहा जायेगा। अष्टाध्यायी श्रेणी वा पाणिनि विद्यालय तो बाहर जाने पर भी पीछा नहीं छोड़ता। गत मई-जून १९५९ की भर गर्मी में अजमेर में दिन भर का थका होने पर भी एक घण्टा पढ़ाता भी था, जो कुछ लोगों की दृष्टि में पागलपन हो सकता है।

अब एक प्रतिकूल विघ्न का निर्देश करना भी अनुचित न होगा। ३० जनवरी १९५७ को बम्बई से काशी लौटने पर भयानक वात का प्रकोप हुआ, जो डेढ़ वर्ष तक बहुत औषध कराने पर भी बहुत मात्रा में रहा और अन्त में औषध छोड़ने पर दूर हुआ, जो विचित्र बात है।

# सम्पादक का अन्तिम निवेदन

शुद्धिपत्र के विषय में सहृदय पाठकों की सेवा में निवेदन है कि हम ने अपनी शक्ति भर अशुद्धियाँ शुद्धिपत्र में दर्शा दी हैं। ऐसा भी सम्भव है कि किसी पाठक की पुस्तक में ठीक हो और हमने अशुद्ध दिखाया हो, क्योंकि छपते-छपते मात्रायें, ऊपर का रेफ, हल् और स्वर आदि उड़ जाते हैं। किसी पुस्तक में रहा, किसी में उड़ गया, यह सब सम्भव है। हमने इस प्रकार की सभी अशुद्धियाँ दे दी हैं, जो प्रेसकापी और आर्डरी प्रूफ में ठीक थीं, छपने में अशुद्धि बन गईं। अनुमानतः आधे से अधिक अशुद्धियाँ ऐसी होंगी।

वैसे तो दृष्टिदोष की अशुद्धियाँ भी हैं। इसमें न जाने कितनी-कितनी बार और कई-कई व्यक्तियों द्वारा देखने पर भी न जाने अशुद्धि कैसे छिपी रह जाती हैं। योग्य व्यक्तियों के देखने के पश्चात् भी एक तेरह वर्षीय बालक ने "कुवन्ति" के स्थान में "कुर्वन्ति" चाहिये, यह दिखा कर हम सबको चकित कर दिया। इस विषय में हमारा तो यह मत है कि कोई भी व्यक्ति यह नहीं कह सकता कि हमारे ग्रन्थ में छपने में कोई

अशुद्धि नहीं रही। यदि मशीन का प्रूफ मिलता तो सम्भव है एक तिहाई अशुद्धियाँ ही रह जातीं। प्रेस से हम दो ढाई मील बाहर रहते हैं। वर्त्तमान स्थिति में हमारे लिये मशीन के प्रूफ का प्रबन्ध असम्भव ही था।

आशा है सहृदय पाठक हमारी कठिनाइयों को समझ गये होंगे। वे पहले शुद्धिपत्र से ठीक करके पढ़ें तो अधिक अच्छा होगा। जो कोई और अशुद्धि किसी महानुभाव को दिखाई दे, वह अवश्य सूचित करने की कृपा करें ताकि भविष्य में संशोधन हो सके।

## धन्यवाद

सर्वप्रथम परमपिता परमात्मा का धन्यवाद है जो यह भाग छपकर तैयार हुआ। यह दूसरा संस्करण भी पूर्ववत् मेरा और प्रिय युधिष्ठिर का साँझा है। इसे धन्यवाद क्या दूँ। प्रभु इसे स्वस्थ रखें और दीर्घायु प्रदान करें, यही कामना करता हूं। श्री पं० भानुदत्तजी शास्त्री मीमांसाचार्य काशी ने कुछ एक स्थल दर्शाये, जिनके लिये मैं उनका आभारी हूं। प्रिय वीरेन्द्र ने भी मार्च १९५८ तक कुछ स्थलों पर उपयोगी सुझाव दिये और प्रूफ देखे। प्रिय ओ३म् प्रकाश, प्रिय विजयपाल द्वारा प्रूफ देखने तथा समय-समय पर कई उपयोगी सुझावों द्वारा सहयोग मिला तथा भूमिका के छपने तथा सूची, शुद्धिपत्रादि में इन तथा अन्यों द्वारा जो सहायता मिली, उसके लिये मैं इन सबको सप्रेम आशीर्वाद देता हूं। ऋषि के कार्य में इन सबकी निष्ठा-विश्वास-कार्यक्षमता बढ़े, यह कामना करता हूं।

पाकिस्तान में इतनी भारी क्षति हो जाने पर भी ट्रस्ट के सञ्चालक कपूर भ्राताओं तथा परिवार, विशेषकर श्री बाबू हंसराज जी कपूर की दूरदर्शिता, निष्ठा तथा तत्परता से ट्रस्ट के काम को पुनः चलाने का साहस—काशी में प्रतिमास कई सौ रुपये व्यय करने की उदारता—वेदवाणी में निरन्तर एक सहस्र रुपया वार्षिक घाटा डालकर भी चलाना और वेदभाष्य जैसे महान् ग्रन्थ को छपवाना (जो बड़ी-बड़ी सभायें भी नहीं कर सकीं) तथा ऐसे अन्य बड़े उपयोगी ग्रन्थों का प्रकाशन इस युग में इनके महान् साहस का परिचय देता है, जो विना गहरी धर्मभावना के कदापि नहीं हो सकता। प्रभु इन्हें (सारे परिवार को) अधिक से अधिक धर्म में निष्ठा और सामर्थ्य प्रदान करें।

अब अन्त में मैं श्री धर्मनिष्ठ बाबू अर्जुनदेव जी अग्रवाल झरिया का धन्यवाद किये विना नहीं रह सकता, जिन्हों ने आरम्भ १९५० में

# वेद और निरुक्त

**असतो मा सद् गमय । तमसो मा ज्योतिर्गमय ।।**

वेद प्रभु की पवित्र वाणी है, जो आदिसृष्टि में जीवों के कल्याणार्थ संसार के अन्य भोग्यपदार्थों की भाँति, कर्मों की यथावत् व्यवस्था के ज्ञानार्थ, तदनुसार आचरण करने के लिये, परमपवित्र ऋषियों द्वारा प्रदान की गई। भावी कल्पकल्पान्तरों में भी यही वाणी इसी प्रकार सदा प्रादुर्भूत होगी। यह किसी व्यक्ति या व्यक्तिविशेषों की कृति नहीं, अपितु सम्पूर्ण विश्व के रचयिता परमपिता परमात्मा की ही रचना है। इसमें किसी प्रकार न्यूनाधिकता कल्पकल्पान्तरों में नहीं हो सकती।

**धाता यथापूर्वमकल्पयत् ।**
**ऋतञ्च सत्यञ्चाभीद्धात्तपसोऽध्यजायत ।।**

समग्र संसार तथा तत्सम्बन्धी ज्ञान यह सब विधाता की यथापूर्व कृति है। यह है सार (निचोड़) वेद के सम्बन्ध में वैदिकधर्मियों की धारणा का, जिसे सत्य के देवता आप्त अर्थात् यथार्थवक्ता ऋषि दयानन्द ने अपने जीवनकाल में उपदेश द्वारा, तथा अपने ग्रन्थों में एक-एक पंक्ति द्वारा दर्शाया। यथार्थता की कसौटी पर ठीक उतरने से वैदिकधर्मियों ने इस धारणा को अङ्गीकार किया है—और उसके पुनरुद्धार का भार अपने ऊपर लिया है।

वेद के इस स्वरूप को निर्धारित करने में वीतराग तपस्वी दयानन्द को कहाँ तक परिश्रम करना पड़ा, और वह भी उस अवस्था में जब वेद का पठन-पाठन लुप्तप्राय ही हो रहा था, इसके कहने की आवश्यकता नहीं। मैं तो उस भयङ्कर झञ्झा (तूफान) का ध्यान करके स्तब्ध हो जाता हूं, जब दयानन्द को शास्त्रसम्बन्धी विविध रूढ़ियों, प्रचलित रीतियों, सब शास्त्रकारों के नाम पर परस्पर विरोध की काली घटाओं, विविध वादों के भँवर में—मत-मतान्तरों का तो कहना ही क्या—इन सब तूफानों में चट्टान की तरह अविचल पाता हूं। नहीं-नहीं, दयानन्द उस तूफान में डिगे नहीं, अपने आपको केवल सम्भाले रहे, इतना ही नहीं, अपितु उन्होंने एकदम इन सब परस्पर विरुद्ध रूढ़ियों और वादों के विरुद्ध—

**घोषणा**

कर दी कि—वेद प्रभु की वाणी नित्य स्वतः प्रमाण है, इसमें किसी का इतिहास नहीं। अन्य सब शास्त्र वेदानुकूलतया ही प्रमाण हैं, कल्पना-मात्र से नहीं अपितु सब प्रमाण-युक्ति के आधार पर। हम साधारण बुद्धि तथा विद्या वाले जितना-जितना दयानन्द का विस्तृत अध्ययन करते हैं, उतनी-उतनी उस महापुरुष में अधिक निष्ठा होती जाती है।

वेद-सम्बन्धी महर्षि दयानन्द की इस धारणा की प्रामाणिकता का दिग्दर्शन कराना ही हमारे इस प्रयास का ध्येय है क्योंकि उनकी इस धारणा के साधनों में निरुक्त एक मुख्य अङ्ग है।

## १. वेद और निरुक्त का परस्पर सम्बन्ध

वेद का स्वरूप ऊपर कहा गया। निरुक्त उसी वेद का अङ्ग होने से "वेदाङ्ग" है। यह प्रत्येक आर्य को आबालवृद्ध विदित है। वेद का अध्ययन अङ्गोपाङ्ग सहित ही यथावत् हो सकता है, भगवान् पतञ्जलि महाभाष्य में स्पष्ट लिखते हैं—

**ब्राह्मणेन निष्कारणो धर्मः षडङ्गो वेदोऽध्येयो ज्ञेयश्च।**

(महाभाष्य पस्पशाह्निक)।

यास्कमुनि अपनी भूमिका (निरु० १।१५) में निरुक्तशास्त्र का प्रयोजन दर्शाते हुये लिखते हैं—

**अथापीदमन्तरेण मन्त्रेष्वर्थप्रत्ययो न विद्यते। अर्थमप्रतियतो नात्यन्तं स्वरसंस्कारोद्देशः। तदिदं विद्यास्थानं व्याकरणस्य कार्त्स्न्यम् स्वार्थ-साधकं च।**

अर्थात्—इस निरुक्तशास्त्र के विना मन्त्रों में अर्थ का परिज्ञान नहीं होता। जो अर्थ नहीं जानना वह स्वर संस्कार (प्रकृति प्रत्ययरूप) का यथावत् अवधारण नहीं कर सकता। अतः यह शास्त्र अर्थ परिज्ञान का साधक होने से निर्वचन विद्या का स्थान है तथा व्याकरणशास्त्र की पूर्णता करनेवाला और मन्त्रार्थबोध का साधक है। इससे स्पष्ट है कि—

(१) निरुक्तशास्त्र के विना वेदमन्त्रों के अर्थ का परिज्ञान नहीं हो सकता।

(२) जो अर्थ करने की ठीक-ठीक शैली को नहीं समझ लेगा, वह केवल व्याकरण के प्रकृति प्रत्यय की योजनामात्र से मन्त्रों के ठीक-ठीक अभिप्राय तक नहीं पहुंच सकता।

**इससे आगे भी—**

**अथापीदमन्तरेण पदविभागो न विद्यते। ......अथापि याज्ञे दैवतेन बहवः प्रदेशा भवन्ति, तदेतेनोपेक्षितव्यम्।......अथापि ज्ञानप्रशंसा भवत्यज्ञाननिन्दा च ॥** नि० १।१७॥

अर्थात्—निरुक्त के विना पदविभागसम्बन्धी ज्ञान नहीं हो सकता। तथा यज्ञकर्मों में देवता द्वारा बहुत से विधि-निर्देश किये जाते हैं, वह देवतासम्बन्धी ज्ञान इस निरुक्तशास्त्र द्वारा जानना होगा। जो अर्थज्ञ होता है, उसी की संसार में प्रशंसा होती है। यह सब निरुक्तशास्त्र के विना नहीं हो सकता।

इन सब उद्धरणों से स्पष्ट है कि महामुनि यास्क के मत में निरुक्त और व्याकरण वेदार्थ के मुख्य साधन हैं।

हाँ, यह ठीक है जब वेदार्थ की परम्परा अविच्छिन्न रूप से संसार में वर्तमान हो रही थी, उस अवस्था में वेदाङ्गों की भी आवश्यकता नहीं थी। केवल वेद से ही वेद का अर्थ समझा और प्रवचन द्वारा पढ़ा दिया जाता था, परन्तु यह व्यवस्था यास्क से बहुत पूर्व की थी। इसी से उसने लिखा—

**साक्षात्कृतधर्माण ऋषयो बभूवुः, तेऽवरेभ्योऽसाक्षात्कृतधर्मभ्य उपदेशेन मन्त्रान् सम्प्रादुः। उपदेशाय ग्लायन्तोऽवरे, बिल्मग्रहणायेमं ग्रन्थं समाम्नासिषुः। वेदं च वेदाङ्गानि च।** नि० १।२०॥

अर्थात्—साक्षात्कृतधर्मा (जिन्होंने धर्म का साक्षात्कार किया) ऋषि हुये। उन्होंने पीछे होनेवाले असाक्षात्कृतधर्माओं (जिनको धर्म का स्वयं साक्षात्कार नहीं था) को उपदेश द्वारा मन्त्र प्रदान किये (अर्थात् मन्त्रों का उपदेश किया)। वे उपदेश के लिये ग्लानि करने लगे। अतः (ऋषियों ने) विस्पष्ट ज्ञान के लिये इस निघण्टु निरुक्त-ग्रन्थ तथा वेद का उनको अभ्यास कराया।

यास्क से पूर्व १२ निरुक्तकार थे, जिनको उसने अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है, जो निम्न प्रकार हैं—(१) औपमन्यव (२) औदुम्बरायण (३) वार्ष्यायणि (४) गार्ग्य (५) आग्रायण (६) शाकणि (७) और्णवाभ (८) तैटीकि (९) गालव (१०) स्थौलाष्ठीवि (११) क्रौष्टुकि (१२) कात्थक्य। इससे ज्ञात होता है कि यास्क ने अपने पूर्व आचार्यों का अनुसरण करते हुये निघण्टु ग्रन्थ की रचना की।

उपर्युक्त स्थल में **'इमं ग्रन्थं समाम्नासिषुर्वेदं च वेदाङ्गानि च'** इस अंश पर **"वेदं समाम्नासिषुः"** का अर्थ आधुनिक लोग "वेद बनाये" ऐसा

करते हैं। पारदर्शी दयानन्द ने (ऋ० भूमिका पृ० ३७२ शताब्दी-संस्करण) इसका अर्थ "सम्यगभ्यासं कारितवन्तः" किया है। आप सज्जनों को यह जान कर प्रसन्नता होगी कि इस स्थल का बहुत ही अच्छा अर्थ "निरुक्तवार्त्तिक" नामक प्राचीन ग्रन्थ में किया गया है, जो मण्डनमिश्र की "स्फोटसिद्धि" की गोपालिका नाम की टीका में है। यह हस्तलेख (ms) यूनिवर्सिटी लाइब्रेरी लाहौर में वर्तमान है[1]।

वहाँ लेख इस प्रकार है—

यथोक्तं निरुक्तवार्त्तिके—

असाक्षात्कृतधर्मभ्यस्ते परेभ्यो यथाविधि।
उपदेशेन सम्प्रादुर्मन्त्रान् ब्राह्मणमेव च ॥
उपदेशश्च वेदव्याख्या। यथोक्तम्—
अर्थोयमस्य मन्त्रस्य ब्राह्मणस्यायमित्यपि।
व्याख्यैवात्रोपदेशस्स्याद् वेदार्थस्य विवक्षितः ॥ इति ॥

उपदेशाय ग्लायन्त इति। उपदेशेन ग्राहयितुमशक्या इत्यर्थः। अपरे द्वितीयेभ्यो न्यूना इति, बिल्मग्रहणायोपायतो वशीकरणाय इमं ग्रन्थं वक्ष्यमाणं समाम्नासिषुः, समाम्नातवन्तस्तमेवाह—वेदं च वेदाङ्गानि चेति। अङ्गशब्द उपाङ्गादेरप्युपलक्षणार्थः। वेदमुपदेशमात्राद् ग्रहीतुमशक्ताः। वेदं समाम्नासिषुः वेदार्थं चोपदेशेन ग्रहीतुमशक्ताः। अङ्गानि च समाम्नासिषुरिति। यथोक्तम्—

अशक्तास्तूपदेशेन ग्रहीतुमपरे तथा।
वेदमभ्यस्तवन्तस्ते वेदाङ्गानि च यत्नतः ॥ पृ० १७१

अर्थात्—साक्षात्कृतधर्मा ऋषि हुए, उन्होंने असाक्षात्कृतधर्माओं को उपदेश द्वारा मन्त्र प्रदान किये (अर्थात् मन्त्रों का उपदेश दिया)। यहाँ वेद की व्याख्या उपदेश शब्द का अर्थ है। दूसरे लोग उपदेश मात्र से आलस्य मानने लगे। वेद को उपदेश (व्याख्या) मात्र से यह लोग अब ग्रहण नहीं कर सकते, यह सोचकर उन्होंने उनको वेद तथा वेदाङ्गों का का साथ-साथ अभ्यास कराना आरम्भ किया और वे लोग अभ्यास करने लगे। बस इसी से वेदाङ्गों की उत्पत्ति हुई।

---

१. जिस समय यह निबन्ध लिखा गया था उस समय मण्डनमिश्र की उक्त टीका छपकर प्रकाश में नहीं आई थी। कुछ समय पश्चात् प्रकाश में आई। अब 'स्फोटसिद्धि' की टीका में उद्धृत निरुक्त-वार्त्तिक भी प्राप्त हो गया हे। यह ग्रन्थ ६ अध्याय तक है। इसकी प्रतिलिपि हमने श्रीमान् मित्रवर्य डा० राघवन्, अध्यक्ष सं० विभाग वि. वि. मद्रास की कृपा से प्राप्त की है। यु० मी०।

अभी तक निरुक्त पर आर्यभाषा में दो टीकायें हमारी दृष्टि में आई हैं, जिनमें प्रथम श्री पं० राजाराम जी की है,[1] द्वितीय श्री पं० चन्द्रमणि विद्यालङ्कार जी की है[2]।

श्री० पं० चन्द्रमणि जी ने निरुक्त ग्रन्थ पर बहुत प्रशंसनीय उद्योग किया है, जिसके लिये प्रत्येक आर्य को उनका अनुगृहीत होना चाहिये।

यह उपर्युक्त स्थल उनकी टीका में भी विचारणीय ही है। इस स्थल का भाषार्थ वहाँ इस प्रकार है—

"साक्षात्कृतधर्मा ऋषि हुए। उन्होंने पीछे होनेवाले असाक्षात्कृतधर्मा मनुष्यों को उपदेश द्वारा मन्त्र प्रदान किये। उपदेश के लिये ग्लानि को प्राप्त हुए पीछे मनुष्यों ने विस्तारपूर्वक या स्पष्टतया परिज्ञान के लिये इस निघण्टु ग्रन्थ वेद और वेदाङ्गों को ग्रन्थित किया।"

ग्लानि को प्राप्त हुए मनुष्यों ने जो साक्षात्कृतधर्मा नहीं थे, निघण्टु, निरुक्तादि वेदाङ्गों को ग्रन्थित किया, यह अर्थ सुसङ्गत नहीं प्रतीत होता। विद्वज्जन इस पर विशेष विचार कर सकते हैं। कह नहीं सकते, यह स्थल कैसे इस प्रकार रह गया, अस्तु।

"**वेदं च वेदाङ्गानि च**" का अर्थ "**वेदमभ्यस्तवन्तस्ते वेदाङ्गानि च यत्नतः**" कैसा स्पष्ट लेख है। क्या दयानन्द को पारदर्शी कहना पक्षपात कहला सकता है? इसी से हम कहते हैं कि अभी तक हम लोगों ने अनार्ष ग्रन्थों को अपने हृदय से नहीं छोड़ा। दयानन्द का अध्ययन हो कैसे!!!

यह एक प्रसिद्ध स्थल है, जिस पर अनेक आर्यपुरुष तथा विद्वान् शंकायें उठाते रहते हैं।

इस प्रकार वेद और निरुक्त का "साध्य साधन" रूप सम्बन्ध है। इस साध्यसाधनभाव की पुष्टि में हम एक अपूर्व ग्रन्थ का प्रमाण और उद्धृत करते हैं—

---

१. इस टीका पर यद्यपि गवर्नमेण्ट ने न जाने क्या उपयोगिता समझकर ७०० रु० का इनाम दिया है, तथापि हमें दुःख से लिखना पड़ता है, आर्यसमाज की दृष्टि से यह ग्रन्थ सर्वथा हेय है, तथा इनके अन्य ग्रन्थ भी प्रायः इसी प्रकार हैं।

२. रामलाल कपूर ट्रस्ट के प्रधान श्री पं० भगवद्दत्तजी ने भी निरुक्त का भाष्य लिखा है और इसे रामलाल कपूर ट्रस्ट ने प्रकाशित किया है। यह टीका सर्वोत्तम है। यु० मी०।

इस ग्रन्थ का नाम "निरुक्तसमुच्चय" है, जिसका कर्त्ता "आचार्य वररुचि" है, जो नैरुक्त सम्प्रदाय का एक प्राचीन आचार्य जान पड़ता है। इसके समयादि के विषय में अभी कुछ नहीं कहा जा सकता। हाँ, आचार्य स्कन्दस्वामी ने इसको उद्धृत किया है, अतः यह ग्रन्थ उससे पूर्व का अवश्य है, इतना तो निश्चित है। स्कन्दस्वामी का काल छठी शताब्दी कहा जाता है। वर्तमान उपलब्ध वेदभाष्यकारों में स्कन्दस्वामी सब से प्रथम वेदभाष्यकार है। इस ने आचार्य वररुचि को अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है।

प्रकृत विषय में इस "निरुक्तसमुच्चय"[1] ग्रन्थ का उपर्युक्त स्थल निम्न प्रकार है—

पृ० १—**'अथापीदमन्तरेण मन्त्रेष्वर्थप्रत्ययो न विद्यते' इति नानिरुक्तार्थविद् कश्चिन्मन्त्रं निर्वक्तुमर्हति इति च वृद्धानुशासनम्। निरुक्तप्रक्रियानुरोधेन मन्त्रा निर्वक्तव्याः। मन्त्रार्थज्ञानस्य शास्त्रादौ प्रयोजनमुक्तम्—योऽर्थज्ञ इत् सकलं भद्रमश्नुते, नाकमेति ज्ञानविधूतपाप्मा** (नि० १।१८)। **शास्त्रान्ते च—यां यां देवतां निराह तस्यास्तस्यास्ताद्भाव्यमनुभवति** (नि० १३।१३)। **बिभेत्यल्पश्रुताद् वेदो मामयं प्रचलिष्यति। इति व्यासवचनम्** (महाभा० आदिपर्व १।२६४)।

अर्थात्—जो निरुक्त के अभिप्राय को नहीं जानता, वह मन्त्र का निर्वचन नहीं कर सकता, यही (परम्परा से) वृद्धों की शिक्षा है। निरुक्त की प्रक्रिया से ही मन्त्रों का निर्वचन करना चाहिये। मन्त्रों के अर्थों का ज्ञान क्यों करना आवश्यक है, यह शास्त्र (निरुक्त) के आरम्भ में ही कहा जा चुका है·········इत्यादि।

वेद तथा निरुक्त का परस्पर कहाँ तक साध्यसाधन भाव है, इस विषय का यह कैसा ज्वलन्त उदाहरण है।

निरुक्त वेदार्थ के लिये कहाँ तक आवश्यक है, इसमें अनेक ग्रन्थों के प्रमाण तथा कारण लिखे जा सकते हैं, परन्तु विस्तारभय से हम यहाँ न लिखते हुये, केवल इतना ही लिखकर इस विषय को समाप्त करते हैं कि—वर्तमानकाल में उपलब्ध होनेवाले "वेदभाष्यों" में ब्राह्मणों को छोड़कर निरुक्त आर्ष-ऋषिप्रोक्त **सर्वतः प्रथम वेदभाष्य** है, जो वेदार्थ की शैली के

---

१. इस ग्रन्थ का सम्पादन पं० युधिष्ठिर जी मीमांसक ने किया है। और यह पंजाब यूनिवर्सिटी के त्रैमासिक पत्र में निकल चुका है।

इसका दूसरा संस्करण भी प्रकाशित हो चुका है—यु० मी०।

केवल नियम बता कर ही नहीं छोड़ देता, अदितु सोदाहरण सोपपत्तिक वेदमन्त्रों का अर्थ, आजकल की भाषा में नहीं, अपितु प्राचीन काल की भाषा में देता है।

## २. निरुक्त और आर्यसमाज

आप महानुभाव इस शीर्षक को देखकर घबराहट में न पड़ जावें। ऋषि दयानन्द ने जो धारणा 'वेद और वेदार्थ' के सम्बन्ध में निर्धारित की, मेरे विचार में वह धारणा प्रथम व्याकरण अष्टाध्यायी और महाभाष्य (क्योंकि केवल यही दो व्याकरण के पुस्तक हैं) तथा द्वितीय निरुक्त—इन दो के आधार पर निश्चित की। अन्य ब्राह्मण उपाङ्गादि सहायक सामग्री कहे जा सकते हैं।

मन्त्रों के भाष्य में ऋषि ने इस बात को पदे-पदे भली-भाँति व्यक्त किया है, तथा वेदाङ्ग होने से निरुक्त को पाठ्यग्रन्थों में भी लिखा है।

ऐसी अवस्था में निरुक्त जैसे प्राचीन ग्रन्थ की अवहेलना नहीं की जा सकती। आर्यसमाज का इस विषय में निश्चित सिद्धान्त क्या है, यह मैं पूर्णतया नहीं कह सकता। इतना तो जानता हूं कि 'निरुक्त वेदानुकूलतया ही आर्यसमाज के लिये प्रमाण है' ऐसी धारणा प्रायः देखी जाती है और यह है भी ठीक। परन्तु इतना कह देने मात्र से हम किसी भी ग्रन्थ की प्रामाणिकता से मुक्त नहीं हो सकते, जब तक कोई प्रबल प्रमाण उसके विपरीत न दर्शा देवें।

वेदार्थ की शैली बतलानेवाले आचार्य ने वेद को जैसा समझा होगा, इसका कितना महत्त्व है, इसको सभी विज्ञ जानते हैं।

जो महानुभाव वर्तमान समय की विविध कठिनाइयों के होते हुए 'वेद' जैसे गहन विषय रूपी अलूनी शिला को चाटने में लग रहे हैं, वह सभी धन्यवाद के पात्र हैं। ऐसे ही महानुभावों में मैं स्वर्गीय श्रद्धेय वेद के प्रौढ विद्वान् ऋषि दयानन्द के परम भक्त, मिथिलानिवासी पूज्य श्री० पं० शिवशङ्कर जी महाराज को समझता हूं। उन्होंने वेदविषय में आर्यसमाज की अति प्रशंसनीय सेवा की है। उनके ग्रन्थ वेदविषय में उनकी अलौकिक बुद्धि का परिचय देते हैं। इन पंक्तियों का लेखक उन में गुरुबुद्धि रखता है। उनके ग्रन्थों में अन्य विद्वानों के ग्रन्थों की भाँति कुछ विचारणीय स्थलों का होना, उन ग्रन्थों के गौरव को कुछ भी कम नहीं कर सकता।

'वेद में इतिहास' विषय पर 'वैदिक इतिहासार्थ निर्णय' जैसा अपूर्व ग्रन्थ लिख कर उन्होंने अपने अपूर्व पाण्डित्य का परिचय दिया। यदि वह केवल इस ग्रन्थ को ही लिखते और कुछ भी न लिखते, तब भी उनकी महिमा चिरस्थायी ही रहती।

प्रकृत में जो बात हम कहना चाहते हैं वह यह है कि 'वैदिक इतिहासार्थनिर्णय' 'आर्यप्रतिनिधिसभा पंजाब' के द्वारा प्रकाशित हुआ है, जो एक प्रतिष्ठित सभा है। इस ग्रन्थ में निरुक्त के सम्बन्ध में जो धारणायें उक्त श्रद्धेय श्री० पं० शिवशङ्कर जी ने निश्चित की हैं, उनको मैं अति-संक्षेप से लिखता हूं, जिससे यह व्यक्त हो जायगा कि आर्यसमाज की निरुक्त के सम्बन्ध में क्या धारणा रही है। सज्जनों को ज्ञात रहे कि बहुत काल तक मेरी भी लगभग ऐसी ही धारणा रही। वे उद्धरण निम्नप्रकार हैं—

(१) वैदिकेतिहासार्थनिर्णय भूमिका पृ० २३—

"सायणादि कैसे अवाच्य-घृणित-अश्लील अर्थ वेदों का कर गये हैं ·········क्या वेदों का यही अर्थ है? यह सम्मति केवल सायण की ही न समझनी, किन्तु यास्क, कात्यायन-शौनकादिकों की भी जाननी, क्योंकि यथा हरिस्तथा हरः। ऐ विद्वानो! ···"

(२) वैदिक० इतिहा० भू० पृ० ३४—

"सायण-महीधर-कात्यायन-आपस्तम्ब-शौनक-यास्क आदि ये वेदों के अर्थ कर जो दुर्मार्ज्जनीय, अकथनीय लाञ्छन वेदों पर लगा गये हैं, उन का निकालना दु:साध्य सा हो गया है। यदि यह सब वेदों पर टीका टिप्पणी न कर जाते तो अच्छा था।

ऐसी घोर अन्धकार की अवस्था में पिता दयानन्द ने ही वेदों की पुन: स्थापना की और वेदों के सत्यार्थ जानने के लिये पूर्ण विधि-उपाय और संकेत बतला गये, जिनकी सहायता से आप भारतवासी वेदों के सत्यार्थ निकाल सकते हैं यदि आप इस कार्य में तत्पर हो जायें।"

(३) वैदिक इतिहा० पृ० १२४—

"परन्तु शोक यह है कि यास्काचार्य सदृश बुद्धिमान् जन भी इन आख्यायिकाओं-कथाओं-इतिहास के आशय का संकेत मात्र भी न कर गये।"

(४) वैदिक इतिहा० पृ० १४६—

"यास्काचार्य ने और अन्य ग्रन्थकारों ने समान ही कथा लिखी हैं।"

'अर्चिषि भृगुः सम्बभूव अङ्गारेष्वङ्गिराः, अत्रैव तृतीयमृच्छतेत्यूचुः तस्मादत्रिर्न त्रयः (निरु० ३।१७)।'

"मुझे बहुत ही शोक होता है कि इन आचार्यों ने वेद की एक बात भी सीधी नहीं लिखी। आश्चर्य-आश्चर्य और अश्लील-अश्लील कथायें लिख कर वेदों को भ्रष्ट कर दिया।"

(५) वैदिक इतिहास० पृ० १८२—

"प्रथम यास्काचार्य का सर्वभ्रमोत्पादक लेख यह है—

तत्रेतिहासमाचक्षते विश्वकर्मा भौवनः सर्वमेधे सर्वाणि भूतानि जुहवाञ्चकार (निरु० १०।२६)।"

(६) वैदिक इतिहा० पृ० १८३—

"मैं नहीं कह सकता कि यास्काचार्य के समान विद्वान् प्रामाणिक ग्रन्थों [ब्राह्मणों—ले०] को छोड़कर क्यों वेदों पर कलङ्क लगा गये।"

यह सब उद्धरण इतने स्पष्ट हैं कि इन पर कुछ भी लिखने की आवश्यकता नहीं। उक्त पूज्य पण्डित जी की सम्मति में 'निरुक्त' ग्रन्थ वेदार्थ के लिये एक दम उठाकर खूँटी पर रख देने योग्य ही है। सहृदय पाठकों की सेवा में हम विनम्रभाव से कहना चाहते हैं कि अप्रामाणिक आचार्यों की इस सूची में से अब समाधान की पर्याप्त प्रमाण सामग्री मिलने के कारण यास्क का नाम निकाल देना चाहिये।

यह सब लिखने का तात्पर्य यही है कि यास्क और निरुक्त के विषय में अभी तक बहुत कुछ आशङ्कायें बनी हुई हैं, इसलिये 'वेद और निरुक्त' के विषय में बहुत कुछ प्रकाश डाला जाना चाहिये, जिसके लिये हम यथाशक्ति पूर्णरीति से विद्वानों की सेवा में अपने विचार उपस्थित करते हैं।

## ३. अपौरुषेयत्व

सबसे प्रथम हम 'यास्क' का वेद का स्वरूप सज्जनों के आगे रखते हैं, क्योंकि मूल के विना वृक्ष कैसे होगा।

निरुक्त के प्रारम्भ में ही चार प्रकार के पद-विभाग तथा शब्द की नित्यता का प्रतिपादन करते हुए यास्क ने—

पुरुषविद्यानित्यत्वात् कर्मसम्पत्तिर्मन्त्रो वेदे।

ऐसा लिखा है, जिसका अर्थ है पुरुष की विद्या अनित्य होने से वेद में कर्मों का सम्पादन (प्रकार) यद्वा कर्मों की सम्पूर्णता (यथा ऋ० भूमिका) का प्रतिपादन है—

इस लेख से निम्न बातें स्पष्ट हैं—

(१) पुरुष की विद्या अनित्य है।

(२) वेद में ऐसी अनित्य विद्या नहीं, वेद में इसके विपरीत नित्य विद्या है।

(३) वह पुरुष की (अर्थात् पौरुषेय) नहीं किन्तु अपौरुषेय है।

## ४. मन्त्रों के कर्ता ऋषि

इस विषय में यास्क की क्या सम्मति है सो भी सुनिये—

### पूर्वपक्षी

(१) देखो निरु० ३।११—

**ऋषिः कुत्सो भवति, कर्त्ता स्तोमानाम् इत्यौपमन्यवः।**

अर्थात्—कुत्स ऋषि होता है, स्तोमों (मन्त्रों) का कर्त्ता, ऐसा औपमन्यवाचार्य का मत है। इसमें "**कर्त्ता स्तोमानाम्**" का अर्थ—मन्त्रों का बनानेवाला—कितना विस्पष्ट है। क्या इससे प्रत्यक्ष सिद्ध नहीं कि यास्क ऋषियों को मन्त्रों का कर्त्ता (बनानेवाला) मानता है?

(२) और देखिये—निरु० १०।४२—

**अभ्यासे भूयांसमर्थं मन्यन्ते तत् परुच्छेपस्य शीलम्।**

यहाँ परुच्छेप ने मन्त्र बनाये, ऐसी झलक प्रतीत होती है। आगे का पाठ निम्न प्रकार है—

**परुच्छेप ऋषिः पर्ववच्छेपः परुषि परुषि शेपोऽस्येति वा।**

यहाँ भी परुच्छेप को 'ऋषि' कहा गया है। क्या इन प्रमाणों से ऋषि मन्त्रों के कर्त्ता हैं, इसमें कुछ भी सन्देह रह जाता है?

### सिद्धान्ती

(१) सबसे प्रथम हम निरुक्त के "**कर्त्ता स्तोमानाम्**" का अर्थ स्वयं न करके आचार्य यास्क के अपने शब्दों में ही दर्शा देते हैं—

देखिये निरुक्त ३।११ में "**कर्त्ता स्तोमानामित्यौपमन्यवः**" में जिस औपमन्यव आचार्य के मत से 'कर्त्ता स्तोमानाम्' ऐसा यास्क ने लिखा, उसी औपमन्यव आचार्य के मत से यास्क ने निरु० २।११ में ऋग्वेद दशम मण्डल के ९८ सूक्त के ५वें मन्त्र में आये हुये ऋषि शब्द का अर्थ दर्शाते हुए लिखा है—

**ऋषिर्दर्शनात् स्तोमान् ददर्शेत्यौपमन्यवः॥**

अर्थात् ऋषि—द्रष्टा होने से—स्तोमों (मन्त्रों) को देखा (न कि बनाया), ऐसा औपमन्यव आचार्य का मत है।

कितना विस्पष्ट लेख है। जिस औपमन्यव आचार्य के मत से **"कर्त्ता स्तोमानाम्"** लिखा, उसी का मत दिखाते हुये यास्क ने **"स्तोमान् ददर्श"** ऐसा लिखा। यदि दूसरे के मत से लिखा होता तो पूर्वपक्षी को यह कहने का अवसर भी मिल सकता था कि एक आचार्य ऋषियों को मन्त्रों का कर्त्ता मानता है, दूसरे द्रष्टा। परन्तु यहाँ पर तो दोनों स्थलों में वही एक ही औपमन्यव आचार्य है। अतः इसमें शङ्का का यत्किञ्चित् भी स्थान नहीं रह जाता।

(२) **"परुच्छेपस्य शीलम्"**—यहाँ दुर्गाचाय का मत निम्न प्रकार है—

**"परुच्छेपस्य मन्त्रद्दशः शीलम्" स हि नित्यमभ्यस्तैः शब्दैः स्तौति। मन्त्रदृशोऽपि, स्वभाव उपेक्ष्य इत्युपप्रदर्शनायेदमुक्तम्।**

कैसी हृदयग्राही सङ्गति लग रही है। इसमें भी कोई खींचातानी का व्यर्थालाप करे तो अन्धेर है।

इस विषय में एतद्देशीय तथा विदेशीय विद्वान् कुछ आशङ्कायें उठाते हैं कि—

(क) **"नम ऋषिभ्यो मन्त्रकृद्भ्यो मन्त्रपतिभ्यः………"**

तै० आ० ४।१।१।। तथा—शा० आरण्यक।

**आङ्गिरसो मन्त्रकृतां मन्त्रकृदासीत्** ।।

ताण्ड्यमहाब्राह्मण १३।३।२४।। तथैव आपस्त० श्रौतसूत्रे ।।

(ख) **यावन्तो वा मन्त्रकृतः** ।।

कात्यायनश्रौतसू० ३।२।८।। तथा च—बौधायन श्रौ० सू०।

(ग) गृह्यसूत्रों में—**श्रद्धाया दुहिता—स्वसर्षीणां मन्त्रकृतां बभूव** ।।

काठक गृह्यसूत्र ४१।११।।

**ऋषिभ्यो मन्त्रकृद्भ्यः** ।। सत्याषाढ श्रौ० सू० ३।१।।

इत्यादि प्रमाणों को लेकर ऋषियों को मन्त्रों के बनानेवाले बताते हैं। (विशेष देखो ऋग्वेद पर व्याख्यान पृ० ३४ से ३५)।

इस पर अधिक न लिख कर हम कुछ ही स्थलों का भाष्यकारों का अर्थ दर्शाये देते हैं—

(१) तै०आ० के भाष्य में महाविद्वान् भट्टभास्कर का निम्न लेख है—

**अथ नम ऋषिभ्यो द्रष्टृभ्यः, मन्त्रकृद्भ्यो मन्त्राणां द्रष्टृभ्यः, दर्शनमेव कर्त्तृत्वम्** ।।

(२) सायणाचार्य ने भी तै० आ० के इसी स्थल पर लिखा है—

**ऋषिरतीन्द्रियार्थद्रष्टा मन्त्रकृत् करोतिधातुस्तत्र दर्शनार्थः ॥**

इन दोनों उद्धरणों से सर्व श्रौतगृह्यादि में इस शब्द के अर्थ की व्यवस्था समझ में आ जाती है। इस प्रकार वेद तथा इन गृह्य श्रौत आदि सब में कर्तृत्व से द्रष्टृत्व ही यास्क और औपमन्यव सदृश ऋषियों को अभिमत है। तब हमें "मन्त्रकृतां" का ऐसा अर्थ मानने में क्या विप्रतिपत्ति हो सकती है।

यहाँ यास्क का प्रमाण सब प्रमाणों में सर्वतः उपरि है।

(३) आप कहेंगे कि "डुकृञ्" तो 'करणे' अर्थ में धातुपाठ में पढ़ा है। सो भी अज्ञान की बात है। देखिये महामुनि भगवान् पतञ्जलि 'करोति' का अर्थ क्या मानते हैं—

महाभाष्य "भूवादयो धातवः" के भाष्य में—

**बह्वर्था अपि धातवो भवन्ति। तद्यथा वपिः प्रकिरणे दृष्टः, छेदने चापि वर्त्तते केशश्मश्रु वपतीति······। करोतिरभूतप्रादुर्भावे दृष्टः, निर्मलीकरणे चापि वर्त्तते पृष्ठं कुरु, पादौ कुरु, उन्मृदानेति गम्यते। निक्षेपणे चापि वर्त्तते कटे कुरु, घटे कुरु, अश्मानमितः कुरु स्थापयेति गम्यते।**

(महाभाष्य अ० १।३।१)

अर्थात्—धातु बहुत अर्थवाले भी होते हैं। जैसे वप् धातु बखेरने अर्थ में देखा जाता है। काटने के अर्थ में भी होता है। जैसे केशश्मश्रु को (वपति) काटता है, करोति अभूतप्रादुर्भाव (जो नहीं था और हो गया) अर्थ में देखा जाता है। निर्मलीकरण (धोने) अर्थ में भी होता है। जैसे पृष्ठं कुरु, पादौ कुरु का अर्थ पृष्ठ को धोओ पाँवों को धोवो, यह है। 'इतः कुरु' का अर्थ इधर कर दो, रख दो या हटा दो, यही प्रतीत होता है इत्यादि। अकस्मात् यहाँ करोति का ही अपना अभिमत अर्थ पतञ्जलि ने दे दिया है। अब भी इसे कोई कल्पनामात्र ही समझता रहे तो परमात्मा ही उसकी बुद्धि को सुमार्ग=सीधे सरल मार्ग पर लावे। इससे अधिक और क्या कह सकते हैं।

(४) वर्त्तमान उपलब्ध आधुनिक वेदभाष्यकारों में सर्वप्रथम आचार्य स्कन्द स्वामी (जिसके हम बहुत कृतज्ञ हैं) की सम्मति देते हैं—

निरुक्त भा० २ पृ० ५८३—

**क्रियासामान्यवचनत्वात् करोतिरत्र रक्षणार्थ उत्तारणार्थो वा।**

धात्वर्थ पर हम पुनः किसी समय अवसर मिलने पर विचार करेंगे, यहाँ पर इतना ही पर्याप्त है।

अन्त में निरुक्त का एक स्थल और उपस्थित करते हैं—

(५) निरुक्त ७।३—

**एवमुच्चावचैरभिप्रायैर्ऋषीणां मन्त्रदृष्टयो भवन्ति ।**

ऋषियों को मन्त्रों का दर्शन होता है, न कि वह मन्त्रों के बनानेवाले होते हैं, यह इस लेख से विस्पष्ट है ।

स्कन्दस्वामी (४।१९ पृ० २४९) ऋषि का अर्थ स्तोता करते हैं ।

**च्यवन इत्येतदनवगतम् । च्यावन इत्येव न्याय्यम् । ऋषिरभिधेयः, तदाह च्यावयिता स्तोमानाम्, देवानां प्रतिगमयिता स्तोतेत्यर्थः ।**

इसी प्रकार इस विषय में अन्य भी बहुत से प्रमाण हैं, परन्तु यहाँ पर इतने ही पर्याप्त हैं । अतः यास्क वेदों को अपौरुषेय मानते हैं, यह सर्वथा सिद्ध है ।

## ५. यास्क और वेदों का नित्यत्व तथा प्रयोजनत्व

यह भी पूर्व निर्दिष्ट प्रमाण—"पुरुषविद्यानित्यत्वात् कर्मसम्पत्तिर्मन्त्रो वेदे" में पुरुष की विद्या अनित्य होने से—तद्भिन्न नित्य विद्या वाले (प्रभु) की नित्य विद्या होने से नित्यत्व सिद्ध है ।

"कर्मसम्पत्तिर्मन्त्रो वेदे" इस वचन से वेद में सम्पूर्ण कर्त्तव्य कर्मों की सम्पत्ति (सम्पादन प्रकार) सम्पूर्णता प्रतिपादित है । इसी से वेद-ज्ञान की प्रयोजनता प्रत्येक मनुष्य को स्वकल्याणार्थ अवश्य है, यह भी सुस्पष्ट है ।

## ६. निरुक्त केवल ऋग्वेद का ही व्याख्यान नहीं

यास्ककृत वर्तमान निरुक्त ऋग्वेदी लोगों के पठितव्य दस ग्रन्थों में से एक है । इनके अन्तर्गत होने से यह केवल ऋग्वेद का ही निरुक्त है, ऐसा किन्हीं लोगों का विचार है । यतः अपने से पूर्व शाकपूणि आदि १२ नैरुक्तों का यास्क ने स्वयं उल्लेख किया है, इससे अनुमान होता है कि सम्भव है वे निरुक्त अन्य वेदों के तथा ऋग्वेद के भी हों । यास्क ने अपने ग्रन्थ में 'शाकपूणि' को २० बार स्मरण किया है । बृहद्देवता में भी १० बार इसका उल्लेख मिलता है । (देखो वैदिक वाङ्मय का इतिहास भाग १, श्री० पं० भगवद्दत्त जी कृत पृ० १६९ से १७७) ।

इससे अनुमान हो सकता है कि सम्भव है वे निरुक्त भिन्न-भिन्न शाखाओं के हों, परन्तु जब तक वे ग्रन्थ समक्ष में नहीं आ जाते, उनकी किसी प्रकार की कल्पना करना व्यर्थ ही है । उपर्युक्त युक्ति के विपरीत यह भी तो युक्ति हो सकती है कि जैसे प्राचीन वैयाकरणों शाकल्य

शतपथ और बृहद्देवताकार ने "**अश्विनौ**" की वही व्युत्पत्ति दिखाई, जो ऊपर वेद के मन्त्र (ऋ० ८।५।३१) में दर्शाई गई। निरुक्तकार ने वही व्युत्पत्ति दिखाई, साथ ही उस व्युत्पत्ति का फल भी दिखा दिया। अर्थात् "**यद् व्यश्नुवाते सर्वम्**" सब में व्याप्त हैं, अत: अश्विनौ कहे जाते हैं।

इसीलिये कई एक आचार्यों के मत में द्यावा और पृथिवी को ही अश्विनौ कहते हैं। कई एक अहोरात्र को अश्विनौ मानते हैं। ऐतिहासिक लोग इन्हीं अश्विनौ को पुण्यकृत् राजा मानते हैं।

यौगिकप्रक्रियावाद में ये स्थल कितने स्पष्ट हैं। इन प्रमाणों से वेद में केवल यौगिकत्व ही सिद्ध नहीं होता, अपितु यह भी सिद्ध होता है कि देवतावाद में भी यौगिक प्रक्रिया का आश्रय अवश्य करना पड़ेगा। देवता के प्रकरण में ही यास्क ने अश्विनौ की व्युत्पत्ति दर्शाकर उसके भिन्न-भिन्न अर्थ दिखाये। यह बात अतीव ध्यान देने योग्य है।

अब पूर्वपक्षी को कहने का कोई अवसर नहीं रह जाता। अत: विशेष्यविशेषण भाव अवश्यम्भावी है। इसी से "**अग्निमीळे पुरोहितम्**" में पुरोहित, ऋत्विक्, होता, देव और रत्नधातम–ये सब अग्नि के विशेषण हुये। यह तभी हो सकता है जब ये यौगिक हों। नहीं तो आप ही बताइये कैसा अग्नि पुरोहित? कैसा अग्नि ऋत्विक्? कैसा अग्नि होता, यह कथन मूर्खों के आलाप के समान ही तो सिद्ध होगा।

अत: ऋग्वेद का प्रथम मन्त्र ही यौगिकप्रक्रिया का संस्थापक है, यह हमारी धारणा है। इसको कोई अन्यथा सिद्ध नहीं कर सकता।

(४) वेद के कुछ और भी स्थल इस विषय में देना हम आवश्यक समझते हैं, तद्यथा—

**अग्ने॒ यं य॒ज्ञम॑ध्व॒रं वि॒श्वतः॑ परि॒भूरसि॑। ऋ० १।१।४॥**

मन्त्र में जब '**यज्ञ**' यह पद आ गया तो पुन: **अध्वरं** की क्या आवश्यकता रह जाती है। इसी प्रकार "**गावो न धेनवः**" (ऋ० ६।४५।२८) '**उर्वीं पृथिवीम्**' (ऋ० ७।३८।२) '**भूमिं पृथिवीम्**' (अ० १२।१।७) **तोकं च तनयं च** (ऋ० १।९२।१३) '**यथेयं पृथिवीं महीं दाधार**' (ऋ० १०।६०।९) यहाँ प्रथनशील मही भूमि अथवा महान् गुणशाली पृथिवी, ऐसा विशेषण विशेष्यभाव कर लेने से मन्त्र की यथार्थ सङ्गति सुसम्बद्ध हो जाती है। इस विषय में विशेष 'वैदिक वाङ्मय का इतिहास' (वेदों के भाष्यकार भाग) पृ० १४४, १४५ में देखो, यहाँ प्रत्येक जोड़े में

एक शब्द को विशेषण तथा दूसरे को विशेष्य मानना अनिवार्य है, इसके विना यहाँ दूसरी गति नहीं हो सकती।

(५) मन्यें त्वा य॒ज्ञियं॑ य॒ज्ञिया॑नाम् मन्यें त्वा च्यव॑न॒मच्यु॑तानाम्।
ऋ० ८।९६।४॥

यहाँ भी अच्युतों में च्यवन से (अगति-शीलों में गति-शील) ऐसा मूलमन्त्र में कहा गया है, च्यवन से यहाँ किसी व्यक्तिविशेष (Proper Name) का अभिप्राय ग्रहण नहीं होता।

निरुक्त में जो लिखा है—

**च्यवन ऋषिर्भवति च्यावयिता स्तोमानाम्।** (निरु० ४।१९)

इसका भी यही अर्थ है "च्यवन ऋषि (साक्षात्-कृतधर्मा द्रष्टा) होता है, स्तोमों—मन्त्रों का ज्ञान करानेवाला होने से"। गत्यर्थक धातु ज्ञानार्थक भी होते हैं, यह वैयाकरण लोग जानते हैं।

अतः यहाँ भी मन्त्र में '**च्यवनमच्युतानाम्**' कहने से स्पष्ट है कि यहाँ 'च्यवन' का अर्थ च्युङ् गतौ धातु को लेकर ही किया जायगा। क्या यह स्पष्ट यौगिकवाद का प्रतिपादन नहीं?

(६) इतना ही नहीं कि वेद इस यौगिकवाद का प्रतिपादन करते हैं, ब्राह्मण-ग्रन्थ भी सब के सब इसका स्पष्ट प्रतिपादन करते हैं। इसके लिए तो लाहौर डी० ए० वी० कालिज से श्री पं० भगवद्दत्तजी द्वारा सम्पादन कराया श्री पं० हंसराज जी कृत वैदिक कोष ही देखा जा सकता है। अब हम पुनः नैरुक्त-प्रक्रिया को ही लेते हैं—

(७) स्वयं यास्क ने भी ब्राह्मणादि के आश्रय ही से तो निघण्टु में **कण्वः, वेनः, ऋभुः, उशिजः, गृत्सः** इत्यादि शब्द जो लौकिकबुद्धि रखने वाले पुरुषों में संज्ञावाची ही प्रसिद्ध हैं, ये सब '**मेधावी**' नामों में पढ़े हैं। "**कुरवः**" जिसको सामान्य जन इन्द्रप्रस्थ के कुरुवंशज समझते हैं, यास्क ने उसको ऋत्विक् नामों में पढ़ा है अर्थात् उनके मत में यह शब्द ऋत्विग्-वाची है। "**कुत्सः**" वज्र नामों में पढ़ा है, **उशिक्** कर्मनामों में है।

यौगिकवाद को न माननेवालों से हम पूछते हैं—क्यों साहब? यहाँ "कण्व" का अर्थ कण्व ऋषि क्यों नहीं लेते हो? "कुत्स" से ऋषि ही क्यों न लिया जावे। वज्र अर्थ कैसे लिया गया? इसका उत्तर भला हो ही क्या सकता है, विना यौगिकवाद की शरण स्वीकार करने के। सच्ची बात का स्वीकार ही उत्तर होता है।

(८) अब हम निरुक्त के प्राचीन आचार्य वररुचि कृत ग्रन्थ "निरुक्त-समुच्चय" की साक्षी और देते हैं, जिससे यह ज्ञात होगा कि हमने यौगिक प्रक्रिया के विषय में ऊपर निरुक्तकार का जो अभिप्राय लिखा है, वह सब प्राचीन नैरुक्तों का मत है, हमारी अपनी कल्पना नहीं—

(क) ब्रह्म जज्ञानं प्रथमं पुरस्तात्। यजु० १३।३॥

इसका व्याख्यान करते हुये आचार्य वररुचि 'ब्रह्म' शब्द का अर्थ आदित्य करते हुये लिखते हैं—

**ब्रह्मनामानि सर्वाणि सामान्येनाख्यातजानि हि नैरुक्तसमयत्वात् क्रियायोगमङ्गीकृत्य प्रयोगः। तथा हि तत्र नामान्याख्यातजानीति शाकटायनो नैरुक्तसमयश्च। बृह, बृहि वृद्धौ इत्यन्येभ्योऽपि दृश्यते इति मनिन्। मनिन्प्रत्ययान्तस्यैतद्रूपं सर्वतः परिवृद्धत्वात् ब्रह्मशब्देन आदित्यमण्डलमुच्यते**...। (निरु० समु० पृ० २)।

अर्थात् सामान्यतया ब्रह्मवाचक सब नाम आख्यातज (यौगिक) हैं, यह निश्चय है। इसीलिये इस विषय में नाम सब आख्यातज (यौगिक) हैं, यह सब नैरुक्त तथा शाकटायन मानते हैं। बृह बृहि से मनिन् प्रत्यय कर ब्रह्म शब्द सिद्ध होता है, परिवृद्ध होने से ब्रह्म शब्द का यहाँ 'आदित्य-मण्डल' अर्थ है।

सब यौगिक क्यों हैं—इसमें युक्ति दी—"**नैरुक्तसमयत्वात् क्रियायोगमङ्गीकृत्य प्रयोगः**" अर्थात् यह नैरुक्तों का सिद्धान्त है, क्रियायोग(यौगिक-प्रक्रिया) को स्वीकार करके प्रयोग है। यौगिकप्रक्रिया की परम्परा कितनी प्राचीन है, यह इस लेख से ज्ञात हो सकता है।

(ख) मृगो न भीमः कुचरो गिरिष्ठाः।

ऋ० १।१८०।२॥ के व्याख्यान में—

"**पवि" एतदपि वज्रनाम पुनरुक्तदोषपरिहारार्थं क्रियायोगमङ्गीकृत्य प्रवर्त्तते। अहं पार्थो धनञ्जय इति यथा। पवतिर्गतिकर्मा पवि, गन्तारम्।**
(निरु० समु० पृ० ५५)।

यहाँ पर भी क्रियायोग (यौगिकप्रक्रिया) को मानकर पुनरुक्तदोष के परिहार के लिये पवि का अर्थ वज्र है। यौगिकप्रक्रिया के ये दोनों उदाहरण कितने हृदयग्राही हैं।

(९) यास्क ने निघण्टु में जो नाम दिये हैं तथा निरुक्त में जिन-जिन

शब्दों की व्युत्पत्ति दर्शाई है, वह सब उपलक्षणमात्र ही है। इसका प्रमाण हम निरुक्त से ही देते हैं—

"चित्तिभिः कर्मभिः" ऐसा यास्क का पाठ (२।६) है। इससे स्पष्ट है कि यद्यपि 'कर्म' नामों में 'चित्ति' पद नहीं पढ़ा तथापि कर्म का वाचक है। यह सब यौगिकप्रक्रिया की ही कृपा है। ऐसे अनेक उदाहरण दिये जा सकते हैं।

## ऋषि दयानन्द और यौगिकवाद

वर्त्तमान युग में वैदिक विज्ञान के सम्बन्ध में प्रचलित रूढियों के जाल में न फँस कर, प्रभु की कृपा से योगसमाधि द्वारा प्राप्त विमलमेधा से, उस दिव्यप्रेरणा के आश्रित होकर, लोकवाद को प्रधानता न देकर, अपने विचार का कोई अनुगामी होगा या नहीं, इसकी भी कुछ अपेक्षा न करके, महापुरुष दयानन्द ने वेदार्थप्रक्रिया में यौगिकवाद का पुनरुद्धार किया, यह कहना अनुचित न होगा।

उनके सब ग्रन्थ इस विषय में प्रमाण हैं। ऋग्वेदादिभाष्य-भूमिका तो इस विषय का विशेष प्रतिपादक ही है। वेदभाष्य इसका ज्वलन्त उदाहरण है।

यह यौगिकप्रक्रिया उन की अपनी मनमानी कल्पना नहीं। यह हमने अनेक पुष्ट प्रमाणों द्वारा ऊपर दिखा दिया है। जो प्रमाण ऊपर दिये गये हैं, उनके आधार पर ही स्वामी दयानन्द ने वेदार्थ में यौगिकवाद का आश्रयण किया।

यहाँ पर उनके वेदभाष्य में से एक उपयुक्त स्थल दिया जाता है—

**युष्मा इन्द्रो॑ वृणीत वृत्रतू॑र्ये यू॒यमिन्द्र॑मवृणीध्वम् ।**

यजुर्वेदभाष्य अ० १ मं० १३, पृ० ३६।

इस मन्त्र का अर्थ करते हुये स्वामी जी महाराज लिखते हैं—

**(यूयम्) विद्वांसो मनुष्याः। (इन्द्रम्) वायुम् ॥ इन्द्रेण वायुना (ऋ० १।१४।१०)। इतीन्द्रशब्देन वायोर्ग्रहणम् ॥ (अवृणीध्वम्) वृणत, स्वीकुरुध्वम्……।**

यहाँ पर स्वामीजी ने इन्द्र का अर्थ "वायु" किया है। इसमें प्रमाण ऋ० १।१४।१० मन्त्र देते हैं, जो निम्न प्रकार है—

**विश्वे॑भिः सो॒म्यं मध्व॒ग्न इन्द्रे॑ण वा॒युना॑ ।**

**पिबा॑ मि॒त्रस्य॒ धाम॑भिः ॥ ऋ० १।१४।१०॥**

अन्वय—अग्ने इन्द्रेण वायुना मित्रस्य विश्वेभिर्धामभिः सोम्यं मधु पिब ॥

हे अग्ने ! परमैश्वर्यवन् ! वायु के साथ प्राण (वायु) के सब स्थानों के द्वारा सोम्य मधु का पान करो, अथवा अग्नि पान करता है । प्रकृत में इतना ही है कि मन्त्र में **'इन्द्रेण वायुना'** इन्द्र वायु का विशेषण है तथा इन्द्र और वायु एक ही पदार्थ है, यह स्वामीजी के भाष्य से स्पष्ट है । मूलमन्त्र से यह बात व्यक्त है ।

इस पर कुछ लोग आक्षेप करेंगे कि यह तो स्वामीजी की अपनी कल्पनामात्र है, हेतु वही पुराना देंगे कि किसी भी भाष्यकार ने इस मन्त्र का ऐसा अर्थ नहीं किया ।

ऐसे लोगों से पूछना चाहिये—क्या आप लोग इन्द्र, अङ्गिरा आदि शब्दों को व्यक्तिविशेषों के नाम (Proper Names) मानते हैं वा कुछ और भी ?

इनको व्यक्तिविशेष मानकर ही सायणादि भाष्यकार तथा उनके उच्छिष्ट-भोजी एतद्देशीय स्कालर अङ्गिरा आदि नामों से व्यक्तिविशेष (Proper Names) को ही लेकर सम्पूर्ण वेद को भिन्न-भिन्न व्यक्तियों से भरा मानते हैं । हम उन से ही पूछते हैं, क्या नामों(ProperNames) के आगे Degrees (good better best की भाँति) लगती हैं या नहीं ? कभी नहीं ।

परन्तु वेद में—

अभूँदुषा इन्द्रंतमा मघोन्यजीजनत् सुविताय श्रवांसि ।
विद्दिवो देवी दुंहिता दंधात्यङ्गिरस्तमा सुकृते वसूनि ॥
ऋ० ७।७६।३॥

इस मन्त्र का देवता उषा है । मन्त्र में भी उषा शब्द पढ़ा है । यहाँ **इन्द्रतमा अङ्गिरस्तमा** यह दोनों पद उषा के विशेषण हैं । यह मूलमन्त्र को पढ़ने से ही स्पष्ट हो जाता है । क्या किसी ने Devadatter Devadattest ऐसा प्रयोग भी कभी संसार में सुना है ?

ऐसी अवस्था में स्वामी दयानन्द ने यदि **'इन्द्रेण वायुना'** (ऋ० १।१४।१०) में इन्द्र को वायु का विशेषण लिख दिया तो क्या अनर्थ हो गया ? उपर्युक्त मन्त्र में **'इन्द्रतमा'** विशेषण नहीं ? क्या तीन काल में भी कोई इसको विपरीत कर सकता है ?

पक्षपात के गर्त्त में गिरे हुये तथा जान बूझकर दयानन्द को Misrepresent करने (उलटा दर्शानेवालों), सत्योक्ति का मिथ्याराग अलापने वालों को हम चैलेंज करते हैं कि वह इस बात को विपरीत सिद्ध करके दिखावें! ऐसे लोगों का गुरु तो सायण है। 'दुर्जन सन्तोष' न्याय से हम सायणाचार्य का ही इस मन्त्र का भाष्य प्रस्तुत करते हैं।

**इन्द्रतमा सर्वस्येश्वरतमा धमोनी धनवती उषा अभूत् प्रादुरभूत्...... दिवो दुहिता देवी द्योतमाना। अङ्गिरस्तमा गन्तृतमा.........**

सायणाचार्य ने **'इन्द्रतमा'** का अर्थ **'ईश्वरतमा'** तथा **'अङ्गिरस्तमा'** का अर्थ **'गन्तृतमा'** अत्यन्त गमनशील किया है।

क्या दयानन्द की यह धारणा तीनकाल में भी विपरीत हो सकती है?

हमें तो ऐसे लोगों की बुद्धि पर हँसी आती है। अभी तो ये लोग वेदार्थ की ऊपरी तल तक भी नहीं पहुंचे। पहुंचें कैसे? मार्ग तो पकड़ा है राजपूताने के रेगिस्तान का, गङ्गोत्तरी कैसे पहुंचेंगे? सारी आयु भी चलते जावें तो कुछ लाभ न होगा।

**'आकाशस्तल्लिङ्गात्'** (वेदान्त) महर्षि व्यास ने "आकाश" शब्द को ब्रह्म-परक बताया। क्या यौगिकप्रक्रिया के विना ऐसा कभी हो सकता है?

अतः यौगिकवाद वेदाभ्यासियों का परमावश्यक सर्वतोमुख्य परम सहायक है। डंके की चोट पर इसकी घोषणा करनेवाले पारदर्शी दयानन्द को कोई अन्यथा सिद्ध नहीं कर सकता।



# निरुक्तकार और वेद में इतिहास

सज्जन वृन्द ! वेदों में इन्द्र, मरुत्, अङ्गिरस परुच्छेप-वसिष्ठ विष्णु-ब्रह्मा पराशरादि शब्द अनेक बार आए हैं। इनका वर्णन ब्राह्मणग्रन्थों में भी विविध रूप से किया गया है। वेद तथा ब्राह्मणग्रन्थों के आधार पर ही यास्क तथा उससे पूर्व नैरुक्तों ने इन शब्दों के सम्बन्ध में लेखन किया है। निरुक्त का वेद के साथ साध्यसाधनरूप सम्बन्ध है, यह पूर्व लेख में दिखाया जा चुका है। वेदाङ्ग होने से भी निरुक्त का महत्त्व मानना ही पड़ेगा। यहीं तक नहीं अपितु यह ग्रन्थ वेदार्थ का प्रतिपादक है। वेदार्थ की प्रक्रिया बताना ही इसका मुख्य ध्येय है। इसी से जो बात निरुक्त के आधार पर कही जायगी, उसकी कोई अवहेलना नहीं कर सकता।

## पूर्वपक्ष

इतिहास के सम्बन्ध में जो वाद फैला हुआ है, मेरे विचार में उसमें मुख्य कारण निरुक्त में इतिहास का प्रतिपादन है। अर्थात् जब वेदार्थ-प्रक्रिया का प्रतिपादक ग्रन्थ निरुक्त ही स्वयं वेद में स्पष्ट इतिहास बतावे, तब इसको कौन वैदिकधर्मी वेदानुयायी हेय बतला सकता है? जब स्पष्ट रूप से निरुक्त में भिन्न-भिन्न व्यक्तियों का इतिहास उनकी कुल-परम्पराओं तथा तात्कालिक घटनाओं आदि का सर्वथा स्पष्ट वर्णन पाया जाता है, तब यह कैसे कहा जावे कि यास्क मुनि वेद में इतिहास नहीं मानते।

मेरे विचार में निरुक्त में यत्र तत्र आये "**तत्रेतिहासमाचक्षते**" इस वर्णन को देखकर प्रायः लोगों ने वेद में 'व्यक्तियों' के इतिहासवाद की धारणा बनाई। इसी से यास्क के निरुक्त को कई एक महानुभावों ने हेय तक कह डाला।

इसका प्रमाण "गङ्गा" मासिक पत्र के "वेदाङ्क"[1] से दिया जाता है जो बहुत उत्तम निकला है, जिसके लिये सम्पादक महोदय को हार्दिक धन्यवाद है। पर वे लेख प्रायः वेद पर पूर्वपक्षरूप ही हैं, जिनके समाधान

---

१. सन् १९३२ में यह अङ्क छपा था।

का भार आर्यसमाज पर है। देखें भविष्य में आर्यसमाज इसके लिये क्या आयोजन करता है।

इस "वेदाङ्क" में गुरुकुल वृन्दावन के एक पण्डित महानुभाव का लेख है। उस लेख के सारभूत शब्द दे देने से ही ज्ञात हो जायगा कि जिन सज्जनों से समाधान की आशा रखनी चाहिये, उनको भी कहाँ तक इस विषय में भ्रम है।

लेखक महोदय के शब्द निम्न प्रकार हैं—

(क) "यास्क का निरुक्त देखने से पता चलता है कि पुराणों के अनुसार यास्क भी वेदों में इतिहास मानते थे"।

देवापि शन्तनु की कथा देते हुए लिखते हैं—

(ख) "तब शन्तनु ने देवापि से राज्य ग्रहण करने की प्रार्थना की। देवापि ने कहा—मैं तुम्हारा पुरोहित बनूंगा और यज्ञ कराऊँगा जिससे पानी बरसेगा"।

"ये निरुक्तकार यास्काचार्य के शब्द हैं। इससे महाभारत और यास्क के उपाख्यानों में घनिष्ठता आ गई है"।

(ग) आगे—'वत्' उपमावाची शब्द पर लिखते हुये (नि० ३।१६) में यास्क ने एक मन्त्र दिया है—

**प्रियमेधवदत्रिवज्जातवेदो विरूपवत्।**
**अङ्गिरस्वन्महिव्रत प्रस्कण्वस्य श्रुधी हुवम्॥**

इसका वे अर्थ करते हैं—"ईश्वर! जैसे तुमने प्रियमेध आदि ऋषियों की प्रार्थना को सुना है। उसी प्रकार मुझ प्रस्कण्व की भी प्रार्थना सुनो। हमें यह अच्छी तरह स्मरण रखना चाहिये कि इस मन्त्र में आये हुये सब नाम यास्क के अनुसार ऋषियों के ही हैं। यास्क ने उनके विषय में लिखा है "प्रस्कण्वः कण्वस्य पुत्रः" आदि।"

(घ) तथा च······**तत्र ब्रह्मे तिहासमिश्रमृङ्मिश्रं गाथामिश्रं भवति।**
(निरु० ४।६)।

अर्थात् "वेद, इतिहासों, ऋचाओं, गाथाओं से युक्त है"
(गङ्गा-वेदाङ्क १९३२ पृ० २६८, २६९)।

हम लेखक महोदय को धन्यवाद देते हैं कि उन्होंने "निरुक्त में इतिहास" पर बहुत संक्षिप्त तथा उत्तम पूर्वपक्ष लिख दिया। यद्यपि मैं आप सज्जनों के सम्मुख बहुत से और भी पूर्वपक्ष रखता परन्तु प्रकृत

विचार के लिये इतना ही पूर्वपक्ष पर्याप्त है, अतः अधिक लिखने की आवश्यकता नहीं।

बस इस मौलिक भ्रम को दूर करना ही मेरे इस लेख के इस भाग का अभिप्राय है। इस इतिहासवाद के ठीक समझ में आ जाने से निरुक्त सम्बन्धी शेष शङ्कायें बहुत ही सुगमता से निराकृत हो जाती हैं।

## अथात्र समाधिः

निरुक्तकार यास्कमुनि ने अपने ग्रन्थ में विविध वादों का वर्णन किया है—

**१. अध्यात्मम्, २. अधिदैवतम्, ३. आख्यानसमयः, ४. ऐतिहासिकः, ५. नैदानाः, ६. नैरुक्ताः, ७. परिव्राजकाः, ८. पूर्वयाज्ञिकाः ९. याज्ञिकाः।**

यह नौ प्रकार के वाद यास्क ने दर्शाये हैं। हम यहाँ केवल ऐतिहासिक-आख्यान पक्ष को ही लेंगे। शेष वादों के विषय में आगे लिखेंगे। निरुक्त में **इतिहास** शब्द ६ स्थलों में आता है। ३ स्थलों में "**इति ऐतिहासिका.**" ऐसा है। ८ स्थलों में "**आख्यान**" शब्द का उल्लेख मिलता है।

इन सब का समाधान निम्न प्रकार है—

हर एक ग्रन्थ की अपनी-अपनी परिभाषा (Techniques फारमूले Formula) हुआ करती है। जब तक उन पर भली प्रकार से विचार नहीं हो जाता, तब तक उस ग्रन्थ के अभिप्राय को नहीं समझा जा सकता। व्याकरणशास्त्र को ही ले लीजिये, उसमें 'अ, ए और ओ' इन तीन अक्षरों की "**गुण**" संज्ञा है, इसी प्रकार "**वृद्धि**" से व्याकरणशास्त्र में 'आ, ऐ और औ' इन तीन को ही समझा जाता है। "**बहुलं तणि**" भाष्यकार पतञ्जलि "तणि से संज्ञा और छन्द का ग्रहण करते हैं", "**किमिदं तणीति संज्ञाछन्दसोरिति**"।

व्याकरण में जहाँ-जहाँ गुण, वृद्धि, तणि आदि शब्द आवेंगे, वहाँ-वहाँ पर उपर्युक्तों का ही ग्रहण करना होगा, न कि वैशेषिक का गुण इत्यादि। यह बात प्रत्येक शास्त्र के विषय में सर्वसम्मत है। इससे कोई इनकार नहीं कर सकता।

## यास्क की इतिहास की परिभाषा

अब इस विषय में यास्क की अपनी परिभाषा क्या है, इसका निरुक्त से ही प्रतिपादन किया जाता है।

(१) निरुक्त में दिशा के नाम बताते हुए "काष्ठा" शब्द के उदाहरण में यास्क का निम्न लेख है—

**अतिष्ठन्तीनामनिवेशनानां काष्ठानां मध्ये निहितं शरीरम् ।**
**वृत्रस्य निण्यं विचरन्त्यापो दीर्घं तम आशयदिन्द्रशत्रुः ।।**

ऋ० १।३२।१०।।

**तत् को वृत्रो मेघ इति नैरुक्ताः, त्वाष्ट्रोऽसुर इत्यैतिहासिकाः । अपां च ज्योतिषश्च मिश्रीभावकर्मणो वर्षकर्म जायते । तत्रोपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति । अहिवत्तु खलु मन्त्रवर्णा ब्राह्मणवादाश्च ।।** (निरु० २।१६) ।

अर्थात् (यहाँ इस मन्त्र में) वृत्र कौन है ? नैरुक्तों के मत में "वृत्र" नाम है मेघ का । ऐतिहासिकों के मत में "वृत्र" का अर्थ "त्वाष्ट्र असुर" (त्वष्ट्रा का पुत्र) है । जल सूर्य तथा विद्युत् के मिलने से वर्षा होती है । इसके जो युद्ध (संग्राम) का वर्णन है, वह उपमारूप से है (न कि वास्तविक किन्हीं मनुष्यों का युद्ध है) । इसमें अन्य हेतु भी देते हैं कि 'अहि' शब्दवाले मन्त्रों का वर्णन तथा ब्राह्मणवचन भी इस विषय में पाये जाते हैं । अर्थात् मन्त्रों और ब्राह्मणों में 'वृत्र' के सदृश 'अहि' को भी इन्द्र का प्रतिद्वन्द्वी कहा गया है । यहाँ **'उपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति'** यह वचन यास्क के इतिहास की परिभाषा का एक अङ्ग है । भाव स्पष्ट है, अधिक क्या लिखें ।

(२) अब हमें यह देखना है कि यास्क के मत में उपमारूप युद्ध तथा अन्य इतिहास और आख्यानों को क्यों कहा गया है । इसका उत्तर यास्क स्वयं देते हैं—

**"ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता"** निरु० १०।१०।।

मन्त्रार्थों के द्रष्टा ऋषि की आख्यान अथवा इतिहास को लेकर (आख्यानों से युक्त) मन्त्रार्थ कहने में प्रीति होती है ।

मन्त्रों के अर्थों में जहाँ-जहाँ आख्यान-इतिहास बतलाये गये हैं, वे सब उन-उन ऋषियों ने ऐसा कहने की प्रीति प्रेम के कारण से बतलाये हैं, वे वास्तविक नहीं अर्थात् किन्हीं मनुष्यादि व्यक्तिविशेषों के इतिहास या आख्यान नहीं हैं । इस बात को भी ऊपर 'उपमार्थेन' कह कर यास्क ने अपना हृदय समक्ष रख दिया है ।

अब ग्रन्थकार स्वयं ही स्पष्ट अपना भाव बता रहे हैं, तब ग्रन्थकर्त्ता के अभिप्राय से विरुद्ध भाव लेने से उस ग्रन्थ का यथार्थ तत्त्व कैसे समझ में आ सकता है ? व्याकरणशास्त्र में **"मिदेर्गुणः"** (७।३।८२) 'गुणोत्ति-

**संयोगाद्योः"** (७।४।२६) के गुण से वैशेषिक का गुणपदार्थ तथा महाभाष्यकार का **"विपरीतं तु यत् कर्म तत् कल्म कवयो विदुः"** (१।४।५१) कल्म संज्ञा से उसके अभिप्रेत अर्थ को ग्रहण न करके वैशेषिक का गुण वैशेषिक का कर्म अर्थ लेनेवाले क्या त्रिकाल में भी यथावत् अर्थ तक पहुंच सकते हैं ? कदापि नहीं।

यह "आख्यान की प्रीति" कहानी द्वारा समझाने की प्रीति, मेरे विचार में विश्व भर में व्यापक है। जैसा कि देखा जाता है बच्चों को स्वभाव से ही कहानी सुनने में प्रीति होती है। वे माता पिता को बार-बार कहते सुनाई देते हैं, "माता जी कहानी सुनाओ।" रात्रि को सोते समय प्रायः भारत में यह बात सर्वत्र देखी जाती है।

और देखिये ! व्याख्यानों में अथवा सामान्य पाठ पढ़ाने में भी इसी प्रीति का अवलम्बन देखा जाता है। वही व्याख्यान का पाठ अधिक सरल तथा सर्वग्राही समझा जाता है, जिसमें कोई दृष्टान्त हो (परन्तु आजकल जो मर्यादा से बहुत अधिक दृष्टान्तों की भरमार तथा वास्तविक तत्त्व का प्रायः अभाव रहने से ग्राह्य नहीं, केवल हँसी मजाक का प्रेमी बना देना बहुत हानिकर है) शुष्क युक्तियां मात्र तो केवल तार्किक लोग ही सुनने को तैयार होंगे।

इसी बात का प्रतिपादन पुनः निरुक्त १०।४६ **"ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता"** में किया है। इससे स्पष्ट है कि "यास्कमुनि मन्त्रों में आख्यान के कथन को ऋषियों की इस (आख्यान) रूप में कहने की प्रीति ही कारण बतलाते हैं, न कि वास्तविक आख्यान"।

(३) इन आख्यानों में व्यक्तिविशेषों का इतिहास होता है, यह बात नहीं। इसके लिये निरुक्त ५।२१—

**आह्वयदुषां अश्विनावादित्येनाभिग्रस्ता तामश्विनौ प्रमुमुचतुरित्याख्यानम्।**

अर्थात्—उषा ने अश्वियों को बुलाया। आदित्य ने उसको अभिग्रस्त किया हुआ था। उसको अश्वियों ने छुड़ाया। ऐसा आख्यान (इतिहास) है। ऐसा वर्णन है।

प्रातः सूर्योदय से लेकर सायंकाल के समय सूर्यास्त पर्यन्त उषा को सूर्य अभिग्रस्त किये हुये होता है[1]। उसको अश्वि मुक्त कराते हैं। ऐसा

१. सूर्योदय होने पर उषा नष्ट हो जाती है। उषा काल में अह=प्रकाश, रात्रि+तमः का संयोग होता है।

"अश्विनौ" कौन हैं इस विषय में भी अपनी कल्पना न लिखकर हम यास्क के शब्दों में ही देते हैं—

तत् कावश्विनौ ? द्यावापृथिव्यावित्येकेऽहोरात्रावित्येके ।
सूर्याचन्द्रमसावित्येके राजानौ पुण्यकृतावित्यैतिहासिकाः ।।

निरु० १२।१।।

अर्थात् वे 'अश्विनौ' कौन हैं । वह द्यावापृथिवी है, कुछ आचार्य ऐसा मानते हैं । दूसरे आचार्य कहते हैं, नहीं 'अश्विनौ' दिन और रात्रि का नाम है । तीसरे आचार्य इन दोनों अश्वियों को सूर्य और चन्द्रमा बतलाते हैं । इधर ऐतिहासिक (इतिहास को मानने वाले) लोग इन्हीं अश्वियों से "पुण्यशील दो राजा" ऐसा अर्थ लेते हैं ।

इसी प्रकार अन्यत्र भी है—

(क) द्यावापृथिवी वा अश्विनौ । काठक सं० १३।५।।
(ख) इमे ह वै द्यावापृथिवी प्रत्यक्षमश्विनौ । श० ४।१।५।१६।।
(ग) अहोरात्रे वा अश्विनौ । मै० सं० ३।४।४।।
(घ) अश्विनावध्वर्यू । श० १।१।२।१७।।
(ङ) सूर्याचन्द्रमसौ तौ हि प्राणाप्रानौ च तौ स्मृतौ ।
अहोरात्रौ च तावेव स्यातां तावेव रोदसी ।।१२६।।
अश्नुवाते हि तौ लोकान् ज्योतिषा च रसेन च ।
पृथक् पृथक् च चरतो दक्षिणेनोत्तरेण च ।।१२७।।

बृहद्देवता ७।१२६, १२७।।

ये सब प्रमाण निरुक्त के पूर्वोक्त स्थल की पुष्टि में ही दिये गये हैं ।

अतः "तामश्विनौ प्रमुमुचतुः" का अर्थ उस "उषा" को "अश्विनौ" अर्थात् दिन और रात्रि ने मुक्त किया । रात्रि के अन्त में ही अह=प्रकाश का संयोग होने से उषा का प्रादुर्भाव होता है । यहाँ निरुक्तकार के आख्यान का स्वरूप ज्ञात हुआ कि 'उषा' को अश्वियों ने छुड़ाया । क्या उषा और अश्विनौ यहाँ व्यक्तिविशेष के नाम हैं ?

(४) पिता दुहितुर्गर्भमाधात् (ऋ० १।१६४।३३) ।
पिता दुहितुर्गर्भं दधाति, पर्जन्यः पृथिव्याः । निरुक्त ४।२१।।

यहाँ पिता और दुहिता शब्द यौगिक हैं रूढ़ि नहीं, यह बात स्वयं यास्क ने पर्जन्य—मेघ और पृथिवी यह दोनों अर्थ निर्देश करके बतला दी ।

यहाँ एक बात और ध्यान देने की है कि पिता, पुत्र, दुहिता, माता आदि शब्द केवल लौकिक माता पिता परक ही नहीं होते अपितु इनके अर्थ अनेक प्रकार से होते हैं। उधर जड़ पदार्थों के लिये भी पुत्रादि शब्दों का प्रयोग यास्क ने किया है। तद्यथा—

**(क) तनूनपादाज्यमिति कात्थक्यः। नपादित्यनन्तरायाः प्रजाया नामधेयं, निर्णततमा भवति। गौरत्र तनूरुच्यते। तता अस्यां भोगाः, तस्याः पयो जायते पयस आज्यं जायते।** निरु० ८।५॥

अर्थात्—कात्थक्य आचार्य के मत में तनूनपात् आज्य (घृत) का नाम है। नपात् अनन्तरापत्य (=पौत्र) प्रजा का नाम है। यहाँ तनू का अर्थ है गौ। क्योंकि उसमें भोग विस्तृत होते हैं (दुग्ध दधि रूप में) उससे दूध उत्पन्न होता है और पयः (दुग्ध) से घी निकलता है अतः घृत गौ का पौत्र है।

इससे स्पष्ट है निरुक्तकार पुत्रपौत्रादि शब्दों का प्रयोग जड़ वस्तुओं में भी मानते हैं। अतः केवल पुत्र पौत्रादि शब्दों का प्रयोग हो जाने से इतिहास की घबराहट में पढ़ने की आवश्यकता नहीं।

**(ख) सभा च मा समितिश्चावतां प्रजापतेर्दुहितरौ संविदाने॥**

इस मन्त्र में सभा और समिति दोनों को प्रजापति की दुहिता= लड़की बताया है।

(५) शेष रहा ब्राह्मणादि में इतिहास का वर्णन, इस सम्बन्ध में भी मैं अपनी ओर से कुछ न कह कर यास्क के अपने शब्द ही देता हूं—

**यथो एतद् ब्राह्मणं भवतीति, बहुभक्तिवादीनि हि ब्राह्मणानि भवन्ति।** (निरु० ७।२४)।

अर्थात्—ब्राह्मणों का इस प्रकार जो कथन है, वह भक्तिवाद को लेकर है—अर्थात् किन्हीं गुणों को लेकर वैसा कहा गया है। वास्तविक घटनायें इस प्रकार की हुई हैं, यह बात नहीं। यहाँ पर इतना ध्यान रहे कि ब्राह्मण सर्वांश में भक्तिवाद को लेकर ही कहता हो, ऐसा नहीं। न ही यास्क का ऐसा अभिप्राय है। क्योंकि निघण्टु तथा निरुक्त में आये हुये अनेक शब्द इसके प्रमाण हैं, जिनका ब्राह्मणों में भी उसी प्रकार से व्याख्यान किया गया है। वास्तव में यास्क के इन निर्वचनों का आधार ब्राह्मणग्रन्थ ही हैं। इतने से यह स्पष्ट है कि ब्राह्मणादि में आये हुये इतिहासों को यास्क कैसा मानते हैं?

(६) मूल निरुक्त के ये सब प्रमाण हमने दिये, जिससे यह स्पष्ट ज्ञात हो जाता है कि इतिहास के विषय में निरुक्तकार उपमार्थ—आख्यान की प्रतिमात्र ब्राह्मणों के आधार पर बहुभक्तिवाद—मानते हैं।

अब इस प्रसङ्ग में यह कहना भी अनुपयुक्त न होगा कि जब यास्क जैसा कि पूर्व लिखा जा चुका है कि "**पुरुषविद्यानित्यत्वात्**" (निरु० १।२) तथा "**ब्रह्म स्वयम्भ्वभ्यानर्षत**" (निरु० २।११) "**नियतवाचो युक्तयो नियतानुपूर्व्या भवन्ति।**" (नि० १।१५) यह कह कर वेद को अपौरुषेय और नित्य मानते हैं तब वह वेद में अनित्य इतिहास मान ही कैसे सकते हैं? जो कहा जाता है वह "**गौणिक-उपमारूप, औपचारिक**" है। इस विषय का मूल हमने निरुक्तकार के अपने शब्दों में बतलाया।

## निरुक्त के आधार ब्राह्मण आरण्यक तथा वेद में इतिहास

इस विषय में मैं बहुत संक्षेप से निरुक्त की पुष्टि में कुछ एक स्थल निर्देश कर देना ही पर्याप्त समझता हूं।

(१) निरुक्त २।१६ की उपर्युक्त वृत्रासुर की कथा पर 'ब्राह्मण' क्या कहता है, देखिये शतपथ ११।१।६।९ में लिखा है—

**तस्मादाहुर्नैतदस्ति यद् दैवासुरमिति।** पृ० ५५०।

अर्थात् 'वृत्रासुर' युद्ध हुआ नहीं, अपितु उपमार्थ युद्ध का वर्णन है, यह शतपथ के लेख से सर्वथा स्पष्ट है।

**(क) प्रजापतिः स्वां दुहितरमभिदध्यौ। दिवं वोषसं वा मिथुन्येन यास्यामिति ता<sup></sup>ँ सम्बभूव।...स वै यज्ञ एव प्रजापतिः।**

शतपथ १।७।४।१-४॥

**(ख) प्रजापतिर्वै स्वां दुहितरमध्यैदुषसम्॥**

(मै० सं० ३।६।५; ४।२।१२॥ (मनुस्मृतिमेधातिथिभाष्येऽपि १।३२)

**(ग) स (प्रजापतिः=संवत्सरः=वायुः) आदित्येन दिवं मिथुनं समभवत्।** श० ६।१।२।४॥

**(घ) प्रजापतिर्वै स्वां दुहितरमभ्यधावद् दिवमित्यन्य आहुरुषसमित्यन्ये।** ऐ० ब्रा० ३।३३॥

प्रजापति की इस कथा का वर्णन ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका पृ० २९७ में ऐसा ही है, जैसा कि इन ऊपर के प्रमाणों में है। इस से इस प्रकरण

के इतिहास को ब्राह्मणकार उषा सूर्यादि नित्य पदार्थपरक ही बतलाते हैं। यह इन उपर्युक्त उद्धरणों से सर्वथा स्पष्ट हो जाता है।

(२) शतपथब्राह्मण के अष्टम काण्ड के प्रथम तीन ब्राह्मणों में यजुर्वेद अध्याय १३ के ५४-५८ तक के मन्त्रों में आये 'वसिष्ठ' आदि शब्दों का स्वरूप शतपथकार बताते हैं—

(क) वसिष्ठ ऋषिरिति (य० १३।५४ प्रतीक) प्राणो वै वसिष्ठ ऋषिर्यद्वै नु श्रेष्ठस्तेन वसिष्ठोऽथो यद् वस्तृतमो वसति तेनो एव वसिष्ठः……। श० ८।१।३।६॥

(ख) भारद्वाज ऋषिरिति (य० १३।५५ प्रतीक) मनो वै भरद्वाज ऋषिरन्नं………वाजं भरति तस्मान्मनो भारद्वाज ऋषिः।
श० ८।१।१।६॥

(ग) जमदग्निर्ऋषिरिति। चक्षुर्वै जमदग्निर्ऋषिर्यदनेन जगत् पश्यत्यथो मनुते तस्माच्चक्षुर्जमदग्निर्ऋषिः। श० ८।१।२।३॥

(घ) विश्वामित्र ऋषिरिति। श्रोत्रं वै विश्वामित्र ऋषिर्यदनेन सर्वतः शृणोत्यथो यदस्मै सर्वतो मित्रं भवति तस्माच्छ्रोत्रं विश्वामित्र ऋषिः।
श० ८।१।२।६॥

(ङ) विश्वकर्मऽऋषिरिति वाग् वै विश्वकर्मर्षिः। वाचा हीदं सर्वं कृतं तस्माद्वाग्विश्वकर्मर्षिः……। श० ८।१।२।८॥

इन उद्धरणों में "वसिष्ठ" ऐसा यजुः मूल मन्त्र का पाठ है। मन्त्र निम्न प्रकार है—

वसिष्ठऽऋषिः प्रजापतिगृहीतया त्वया प्राणं गृह्णामि प्रजाभ्यः॥
यजु० १३।५४॥

यहाँ पर शतपथब्राह्मण में वसिष्ठ ऋषि का अर्थ प्राण, भरद्वाज का मन, जमदग्नि का चक्षुः, विश्वामित्र का श्रोत्र और विश्वकर्मा का वाग् अर्थ किया गया है। और अपनी ओर से ही वसिष्ठ ऋषि का अर्थ प्राण किया हो यह बात नहीं, अपितु मन्त्र में आये हुए शब्दों का ही क्रमशः व्याख्यान किया गया है। इस सम्पूर्ण प्रकरण को पढ़ जाने से इस में वसिष्ठादि से इन भौतिक पदार्थों का ही ग्रहण किया गया है और कुछ भी नहीं। अतः इस से स्पष्ट है कि—ब्राह्मणकार संहितान्तर्गत वसिष्ठादि शब्दों को व्यक्तिविशेष नहीं मानते। हमको यहाँ यही दिखाना अभिप्रेत है॥

## पूर्वोक्त कथन में हरिस्वामी की साक्षी

(क) यद्यपि किञ्चिदनित्यार्थवचनमिव दृश्यमानं ततो वृत्तान्तादर्वाक् प्रवृत्तं वा ग्रन्थस्यांशं कथयति—

वृत्रो ह वा इदं सर्वं वृत्वा शिश्य इत्यादि तदपि नैरुक्तदिशा प्रवाह-नित्यमेष विद्युदादिव्यवहारवाचित्वेन, ऐतिहासिकदिशां वा सर्ववृत्तान्ता-नामेव शीतोष्णवर्षाद्यावर्त्तवद्यथाकालवर्त्तमानानां अनाद्यनन्तानां वेदेन कर्मकालेऽतीतरूपेण प्रतिपादनाददोषः।

(शतपथ हरिस्वामिभाष्य हमारा हस्तलेख पृ० १४) ॥

(ख) एवमपि (इतिहासदृष्टयाऽपि) व्यवहारमुक्त्वा नैरुक्तदृष्टया प्रत्यक्षमिन्द्रवृत्रव्यवहारं दर्शयन्नाह—

"तद् वा ऐते देवा इति।" अत्र च वृत्रहा आदित्योऽभिप्रेतः। वक्ष्यति हि "तद्वा ह एष एवेन्द्रो य एष तपति" तस्य वृत्रं हनिष्यतो यज्ञमिदमुपाय-भूतं……। (पूर्ववत् पृ० १६०)।

(ग) आधिदैविकं सूक्ष्मार्थं दर्शयति। (पूर्ववत् पृ० ७१)

शतपथब्राह्मण के भाष्यकर्त्ता हरिस्वामी के उपर्युक्त उद्धरणों से भी स्पष्ट है कि वह विद्युत् आदि प्रवाह से नित्यपदार्थों का इतिहास ही मानते हैं।

उपनिषद् तथा आरण्यक (प्रायः) मन्त्रों के आध्यात्मिक अर्थ का ही प्रतिपादन करते हैं। उनमें तो इस विषय के अत्यधिक प्रमाण मिलते हैं। यहाँ केवल तै० आ० का एक ही स्थल दिया जाता है—

इन्द्र ईश्वरः। मेधातिथिरग्निः। अहल्या वाक्। कुशिकः अग्निः। ऐतिहासिकास्त्वाहुः ॥ भट्टभास्करभाष्य पृ० १०२, १०३॥

इस प्रकार ब्राह्मण तथा आरण्यकों की परम्परा में भी इन इतिहास परक शब्दों का अर्थ नित्य पदार्थों में लगाया है। यही संक्षेप से दिखाना हमारा लक्ष्य था। इस विषय की अतीव मनोग्राही व्याख्या वेदों के प्रौढ़ विद्वान् श्रद्धास्पद श्री पं० शिवशङ्कर जी कृत "वैदिकेतिहासार्थनिर्णय" में देख सकते हैं। यहाँ निरुक्त से सम्बन्ध रखनेवाली बात ही केवल हमने लिखी है।

## यास्क के अनुवर्त्ती नैरुक्ताचार्यों की ऐतिहासिक परिभाषा का स्वरूप

यास्क के पश्चात् अनेक आचार्यों ने निरुक्त का व्याख्यान किया, इस

के अनेक प्रमाण मिलते हैं। सामान्यतया प्रसिद्धि तो इतनी ही है कि दुर्ग ने निरुक्त पर टीका लिखी। परन्तु अब विविध महानुभावों की खोज से इस विषय के लगभग ६-७ आचार्यों का ज्ञान हमको प्राप्त हो रहा है, जो निम्न प्रकार है—

(१) निरुक्तवार्त्तिक (इसका वर्णन पूर्व कर चुके हैं)[1]
(२) वर्वर स्वामी (देखो स्कन्द निरुक्त टीका)
(३) स्कन्द महेश्वर
(४) दुर्ग
(५) श्रीनिवास (देखो देवराज यज्वा निघण्टु भाष्य)
(६) नागेशोद्धृत निरुक्तभाष्य (वैयाकरणभूषणे)
(७) वाररुच निरुक्तसमुच्चय

नैरुक्तप्रक्रिया के इतने आचार्यों का हम को इस समय तक पता लगा है। अन्य भी इस प्रक्रिया पर न जाने कितने ग्रन्थ लिखे गये होंगे। परन्तु काल के चक्र और हम भारतवासियों के प्रमाद के कारण न जाने कितने ग्रन्थ नष्ट हो गये तथा इस समय भी पर्याप्त प्रयत्न न होने से नष्ट होते जा रहे हैं।

(८) महाभाष्य पर सबसे प्रथम जो ग्रन्थ लिखा गया, वह "भर्तृहरि" की टीका है, जिसका असली हस्तलेख जर्मनी में है। उसके फोटो दो एक स्थानों पर भारतवर्ष में भी हैं।[2] उसके पृ० ४२ पर निम्न पाठ है।

**निरुक्ते त्वेवं पठ्यते। विकारमस्यार्येषु भाषन्ते शव इति। तत्रायमर्थः क्रियते—अच्प्रत्ययान्तस्य यो विकार एकदेशस्तमेव भाषन्ते न शवतिं सर्वप्रत्ययान्तां प्रकृतिमिति।** भर्तृहरि महाभाष्य टीका पृ० ४२।

इस उद्धरण से स्पष्ट है कि भर्तृहरि किसी निरुक्त के भाष्य को लक्ष्य में रख कर ही "**तत्रायमर्थः क्रियते**" ऐसा लिखते हैं। इससे यास्क के पश्चाद्वर्त्ती नैरुक्ताचार्यों की संख्या ८ हो जाती है। इन सब आचार्यों के ग्रन्थ यदि मिल जावें तो यह निश्चय से कहा जा सकता है कि वेद-विषयक अनेक रहस्य खुलें तथा स्वामी दयानन्द जी महाराज की धारणाओं के लिये अधिक से अधिक प्रमाण मिलें।

---

१. अर्थात् पूर्व छपे 'वेद और निरुक्त' नामक निबन्ध में। नीलकण्ठ गार्ग्य रचित निरुक्तश्लोकवार्तिक छप चुका है। रामलाल कपूर ट्रस्ट से प्राप्य है।

२. पूर्व लाहौर जो अब पाकिस्तान में है, के अतिरिक्त ओरियण्टल रिसर्च इंस्टीट्यूट बड़ोदा और गवर्नमेण्ट मेनुस्क्रप्ट लायब्रेरी मद्रास में है।

इन सबके उद्धरण हम प्रकृतविषय में नहीं दे सकते क्योंकि जब ग्रन्थ ही उपलब्ध नहीं तो उद्धरण कहाँ से दिये जा सकते हैं। जो ग्रन्थ मिलते हैं वे तीन ही हैं, प्रथम "वररुचि" आचार्य का "निरुक्तसमुच्चय", द्वितीय स्कन्दस्वामी तथा तृतीय दुर्ग इन दोनों की टीकायें।

आचार्य स्कन्दस्वामी वर्त्तमान में उपलब्ध होनेवाले वेद-भाष्यकारों में सर्वतः प्रथम हैं। अतः ऐसे योग्य आचार्य की निरुक्तटीका को हमें अधिक आदर और सम्मान की दृष्टि से देखना होगा। तथा हमारे प्रकृत विषय में जितनी उपर्युक्त सामग्री हमें स्कन्द की निरुक्तटीका में मिलती है, इतनी कहीं नहीं। अतः इन से पूर्ववर्ती प्राचीन 'आचार्य वररुचि' के "निरुक्तसमुच्चय", जिसको स्वयं स्कन्द ने उद्धृत किया है, का प्रमाण भी हम पीछे प्रस्तुत करेंगे।

स्कन्द स्वामी का काल सन् ६३० निश्चित किया जाता है। दुर्ग के विषय में भिन्न-भिन्न मत हैं। पर हम दुर्ग के प्रमाण स्कन्द तथा वररुचि से पीछे देंगे।

## स्कन्द स्वामी और वेद में इतिहास

आचार्य स्कन्द स्वामी की निरुक्त टीका पंजाब विश्वविद्यालय लाहौर की ओर से छप चुकी है। मैं कह सकता हूं यदि उक्त ग्रन्थ मुझे प्रकाशन से पूर्व छपे पृष्ठों के रूप में न मिला होता तो मैं निरुक्तसम्बन्धी अपनी सम्पूर्ण धारणाओं को इतने बलपूर्वक इस रूप में आप सज्जनों के सम्मुख न रख सकता।[1]

जिस "देवापि और शन्तनु" की कथा को लेकर विदेशीय तथा एतद्देशीय विद्वान् भ्रम में पड़ जाते हैं, जैसा कि इस लेख के आरम्भ में दर्शाया जा चुका है, इस प्रकरण का कैसा मनोरञ्जक व्याख्यान आचार्य स्कन्द स्वामी करते हैं—

**(क) अथवा ऋष्टिः रेषणा हिंसा च कामादीनाम्, अन्तश्चरशत्रूणां सेना समुदायः, स चेन्द्रियाणाम्। एतदुक्तं भवति—विषयाभिलाषवैमुख्यात् कामादिचित्तमलरेषणप्रधाना सेना इन्द्रियग्रामो यस्य, दूषिता वा प्रेषिता वा गता, पराङ्मुखीभूता प्रत्याहारेण विषयेभ्य इन्द्रियसेना यस्य।**

स्कन्द निरु० टी० भा० २ पृ० ७३॥

---

१. यह निबन्ध सन् १९३२ में लिखा गया था। अतः उस समय की दृष्टि से यह पंक्ति लिखी है।

अर्थात् ऋष्टिषेण उसका नाम है, जिसकी इन्द्रियाँ रूपी सेना विषयों से पराङ्मुख पृथक् हो चुकी हों।

**(ख) नित्यपक्षे ऋग्द्वयस्यान्यदर्थयोजना आर्ष्टिषेणः ऋष्टिषेणो मध्यमं तत्र भवत्वाच्चार्ष्टिषेणो वैद्युतः। तस्य पार्थिवात्मावस्थितस्य होतृत्वेन देवापित्वम्। शिष्टो मन्त्रः पूर्ववद् योज्यः॥** (पृ० ७७)

अर्थात्—"नित्य पक्ष में दोनों ऋचाओं (ऋ० १०।९८।७,८) की भिन्न रीति से अर्थ की योजना करनी चाहिये, जो निम्न प्रकार है—ऋष्टिषेण मध्यम का नाम है। उसमें रहनेवाला मध्यमस्थानी हुआ आर्ष्टिषेण, सो नाम है विद्युत् का। वह जब पार्थिवरूप से अर्थात् पृथ्वी में वर्त्तमान होता है, तब उसका होतारूप से देवापित्व देवापिपन होता है। शेष मन्त्र की योजना पूर्ववत् कर लेनी चाहिये"।

**(ग) देवापिर्विद्युत्। शन्तनुरुदकं वृष्टि-लक्षणम्। यद् यदा देवापिर्वैद्युतः शन्तनवे वृष्टिलक्षणस्योदकस्यार्थाय पुरोहितः पूर्वं हि विद्योतते पश्चादुदकं……पूर्ववद् योज्यम्॥**

स्कन्द निरु० टी० भा० २ पृ० ७०।

अर्थात्—देवापि यहाँ विद्युत् का नाम है और शन्तनु उदक=जल का नाम है। वृष्टिरूप जल विद्युत् से ही बरसता है। इस देवापि विद्युत् को मन्त्र में 'पुरोहितः' लिखा है। इसको स्कन्द स्वामी बताते हैं—"**पूर्वं हि विद्योतते पश्चादुदकम्।**" पहले विद्युत् चमकती है तब वर्षा होती है, अतः देवापि-विद्युत् पुरोहित कहलाता है। …आगे पूर्ववत् योजना कर लेनी चाहिये।

**(घ) अथवा कश्चिद् राजा जायमानोऽनावृष्ट्या क्षतसेन ऋष्टिषेण उच्यते।**

अर्थात्—जिस राजा की सेना अनावृष्टि से हत हो जावे, उसको ऋष्टिषेण कहते हैं।

देवापि-शन्तनु की सारी कथा के नित्य अर्थ की योजना स्कन्द स्वामी ने दर्शा दी, जिससे वेद में इतिहास का निरुक्तकार यास्क का क्या स्वरूप है, यह भली-भाँति ज्ञात हो गया। परन्तु एक इस कथा की योजना सङ्गति (जिसको आज-कल के हतबुद्धि लोग खींचातानी बतलाते हैं) लग जाने से सम्पूर्ण निरुक्तशास्त्र की कथाओं, यद्वा वेद में आये हुये ऐसे सर्वस्थलों का समाधान नहीं हो जायगा, ऐसी आशङ्का को मन में

रखकर ही आचार्य स्कन्दस्वामी ने सुहृद होकर इतिहास की परिभाषा का स्वरूप कैसे उत्तम शब्दों में दर्शाया है—

(ङ) **एवमाख्यानस्वरूपाणां मन्त्राणां यजमाने नित्येषु च पदार्थेषु योजना कर्त्तव्या। एष शास्त्रे सिद्धान्तः। तथा च वक्ष्यति (नि० २।१६)—तत् को वृत्रः, मेघ इति नैरुक्ताः इत्यादि। मध्यमञ्च माध्यमिकां च वाचम् इति नैरुक्ताः (निरु० १२।१०)। रात्रिरादित्यस्योदयेऽन्तर्धीयत इति। औपचारिको मन्त्रेष्वाख्यानसमयः परमार्थेन तु नित्यपक्ष इति सिद्धम्।** स्कन्द निरु० टी० भा० २ पृ० ७८॥

अर्थात्—"इसी प्रकार जिन-जिन मन्त्रों में आख्यान इतिहास का स्वरूप वर्णन किया गया है, उन सब मन्त्रों की यजमानपरक अथवा नित्य पदार्थों में योजना कर लेनी चाहिये। यह निरुक्तशास्त्र का सिद्धान्त है, जैसा कि आगे आचार्य (यास्क) कहेंगे। वृत्र कौन है? नैरुक्तों के मत में वृत्र का अर्थ है मेघ। (सरण्यू से एक जोड़ा पैदा हुआ—यम और यमी) ये यम और यमी नैरुक्तों के मत में विद्युत् और माध्यमिक वाक् के नाम हैं। ऐतिहासिकों के मत में इसका अर्थ यम यमी कहा गया है। इत्यादि······**मन्त्रों में इतिहास, आख्यान का सिद्धान्त औपचारिक अर्थात् गौण है। वास्तव में तो नित्य पक्ष ही मन्त्रों का विषय है**"।

हमारे विचार में इससे बढ़कर और स्पष्ट साक्षी क्या हो सकती है? केवल "देवापि और शन्तनु" को विद्युत् और जल बना कर इन मन्त्रों या सूक्त की ही सङ्गति नहीं दिखाई, अपितु इस विषय में सारे निरुक्त-शास्त्र का सिद्धान्त भी प्रतिपादित कर दिया। "**एष शास्त्रे सिद्धान्तः, परमार्थेन तु नित्यपक्ष इति सिद्धम्**" क्या ये उद्धरण कुछ भी टिप्पणी की अपेक्षा रखते हैं?

## निरुक्तसमुच्चय

अत्यन्त प्रसन्नता तथा आश्चर्य की बात है कि '**वररुचि**' आचार्य के हस्तलिखित ग्रन्थ[1] "निरुक्तसमुच्चय" (जिसका मैंने ऊपर वर्णन किया है)

---

१. जब सन् १९३२ में यह लेख लिखा गया था, तब तक यह ग्रन्थ छपा नहीं था। इसकी एक ही हस्तलिखित मूल प्रति मद्रास में है, उसी की प्रतिलिपि श्री पं० भगवद्दत्त जी ने लालचन्द पुस्तकालय लाहौर में मंगाई थी। उससे हमने प्रतिलिपि की थी।

में भी आचार्य स्कन्दस्वामी के उपर्युक्त शब्द पूर्वलेख के ही सर्वथा अनुरूप अर्थात् एक जैसे मिलते हैं। यह ध्यान रहे कि इस 'निरुक्तसमुच्चय' ग्रन्थ को स्कन्दस्वामी ने निरुक्तटीका में उद्धृत किया है। लेख निम्न प्रकार है—

**औपचारिकोऽयं मन्त्रेष्वाख्यानसमयो नित्यत्वविरोधात्। परमार्थेन तु नित्यपक्ष एव इति नैरुक्तानां सिद्धान्तः॥ (पृ० ७१)[1]।**

अर्थात्—मन्त्रों में इतिहास औपचारिक (गौण) है, क्योंकि इतिहास मानने से वेद के नित्यत्व में विरोध हो जायगा। परमार्थ से तो नित्यपक्ष ही (ठीक) है, यह नैरुक्तों का सिद्धान्त है।

सर्वथा स्कन्दस्वामी जैसे ही ऊपर के शब्द हैं, जैसे दोनों ने सम्मति कर के ही लिखे हों। यह है वेद में इतिहास विषय की नैरुक्तों की परिभाषा का स्वरूप। इन दोनों प्रमाणों से सिद्धान्त-रूप से ऐतिहासिकपक्ष का औपचारिकत्व गौणत्व सूर्य-प्रकाश की भाँति सिद्ध है। हम समझते हैं पक्षपातरहित विद्वानों को नैरुक्तों के इस सिद्धान्त को मानने में अब यत्किञ्चित् भी ननु नच न होगी। हाँ, जो इस पर भी न मानें उनके लिये तो कहा ही है—

**"ब्रह्मापि तं नरं न रञ्जयति"**

अब हम विद्वानों के मनोरञ्जनार्थ इन दोनों ग्रन्थों के आवश्यकीय कुछ स्थल और उपस्थित करते हैं, जिससे यदि कोई कहे कि न जाने एक आध स्थल प्रक्षेप ही हो गया हो या कुछ और, इस विचार को भी कुछ स्थान न रह जावे—

## आचार्य वररुचि के शेष स्थल

(क) ऊपर वाले उद्धरण से पूर्व ऋ० १०।९५।१४ **"सुदेवोऽद्य"** के व्याख्यान में—

**एवमितिहासपक्षे योजना। नैरुक्तपक्षे तु पुरुरवा मध्यमस्थानः वाय्वादीनामेकतमः पुरु रौतीति पुरुरवा, उर्वशी विद्युद् विस्तीर्णमन्तरिक्षमश्नुते दीव्यत इति उर्वशी वर्षाकाले विद्युति .....।** (निरुक्तसमुच्चय पृ० ७१)।

यहाँ पुरुरवा को मध्यमस्थानी और उर्वशी को विद्युत् बताया।

१. यह ग्रन्थ ओरियण्टल मेगजीन लाहौर की पत्रिका में सन् १९३९ में छपा था। उसका पुनः संस्करण १९६५ में छपा है। पृष्ठसंख्या लाहौर संस्करण की दी गई है। यु० मी०

(ख) ओ चित् सखायं सख्या ववृत्याम्...। ऋ० १०।१०।१।।

प्रथमं तावदैतिहासिकमतानुसारेणायं मन्त्रो व्याख्यायते.........एवमैतिहासिकपक्षे योजना। नैरुक्तपक्षे तु मध्यमं च माध्यमिकां च वाचमिति नैरुक्ताः। यमं च यमीं चेत्यैतिहासिकाः (निरु० १२।१०) यमी मध्यमस्थाना वाक्। यमश्च मध्यमस्थानः। सा यमी वर्षाकाले मध्यमस्थानाभिमुख्येन सखायं सहस्थानयोगात्......एवं नित्यत्वाविरोधेन योज्यम्।

(निरुक्तसमुच्चय पृ० ७३)

(ग) अथाभिव्यक्त्यर्थं प्रथमं तावदाख्यानं प्रस्तौति।

(निरुक्तसमुच्चय पृ० ६६)।

अर्थात्—यमयमी मध्यमस्थानी हैं। वेद के नित्यत्व में विरोध न आवे, इस प्रकार योजना कर लेनी चाहिये।

अर्थ को स्पष्ट करने के लिये आख्यान (इतिहास) प्रस्तुत करते हैं।

ये सब प्रमाण भी आचार्य 'वररुचि' की वेद में इतिहास की परिभाषा-भावना के स्वरूप को विस्पष्ट दर्शा रहे हैं।

## स्कन्दस्वामी के शेष स्थल

स्कन्दस्वामी के शेष कुछ आवश्यक स्थल और देते हैं—

'गङ्गा' के उपर्युक्त देवापि-शन्तनु प्रकरण पर हमने संक्षेप से स्कन्दस्वामी का समाधान दिया है। इस विषय पर कभी फिर विशेष रूप से विचार किया जायगा।

अब इस प्रकरण के आरम्भ में दिये हुए पूर्वपक्ष वाले लेख के दूसरे स्थल "प्रियमेधवदत्रिवत्........" को उठाते हैं, जिससे पूर्वपक्षी लेखक महोदय तथा ऐसे ही अन्य विदेशीय तथा एतद्देशीय विद्वान् कहते हैं कि "हमें यह अच्छी तरह स्मरण रखना चाहिए कि इस मन्त्र में आये हुए सब (प्रियमेध, अत्रि, जातवेदः, विरूप, अङ्गिरस, प्रस्कण्व) नाम यास्क के अनुसार ऋषियों के ही हैं (गङ्गा वेदाङ्क १९३२ पृ० २६८,२६९)।

सो इस पर हम स्कन्दस्वामी का लेख उद्धृत करते हैं—

(१) नित्यपक्षे तु सततप्रवृत्तयज्ञः कश्चिद्यजमानः प्रियमेध उच्यते, तथा भृग्वादयोऽपि यजमानविशेषा एव। भृगुः पञ्चतपःप्रभृतिना तपसा भृज्यमानोऽपि देहे। गार्हपत्योपायित्वादिना अङ्गारेषु वसतीत्यङ्गिराः।

**श्रवनाद् भक्षणाद् रागादीनां दोषाणामत्रिः। विविधं खननाद् वेदार्थ-वस्तूनां वैखानसः। वैरूप्यात् तपसा विरूपः। यथैतेषामृषीणाम् दर्शनाद् ऋषयः। प्रस्कण्वः कण्वस्य मेधाविनः पुत्रः। एकवाक्यता तु पूर्ववद् योजनीयेति।** (स्कन्द नि० टी० भा० २ पृ० १८०)।

अर्थात्—"नित्यपक्ष में प्रियमेध किसी यज्ञ में निरन्तर प्रवृत्त रहने वाले यजमान का नाम है। इसी प्रकार भृगु आदि भी यजमानविशेष ही हैं। गार्हपत्य अग्नि के उपाय में लगने के कारण अङ्गारों में रहने से (यजमान) 'अङ्गिराः'। रागादि दोषों के खा जाने (नष्ट कर देने) के कारण 'अत्रिः'। वेद के अर्थरूप तत्त्वों की खोज करनेवाला होने के कारण वैखानस। विविरूप वाले से विरूप। जैसे इन ऋषियों को—(वेदार्थादि का) दर्शन करने ऋषिः। (ये सब ऊपर यजमानविशेष कहे गए हैं)। प्रस्कण्व कण्व का पुत्र, कण्व नाम है मेधावी बुद्धिमान् का, उस का पुत्र। एकवाक्यता पूर्ववत् समझ लेनी चाहिये"।

कैसा उत्तम अर्थ है। कहाँ इतिहास और कहाँ यह उत्तम अर्थ। कहाँ पूर्वपक्षी की घोषणा कि यास्कप्रदर्शित ये नाम ऋषियों के ही हैं। देखिये ऊपर वाले लेख में तो स्पष्ट "**यजमान-विशेषाः**" ही लिखा है। इसी से शास्त्र कहता है—"**बिभेत्यल्पश्रुताद् वेदः**"।

यहाँ हम एक बात प्रसङ्गतः और कहना आवश्यक समझते हैं, वह यह कि ऐसा अर्थ स्वामी दयानन्द ने किया होता तो और तो और कोई-कोई विद्वान् कहलानेवाले मनचले आर्य भी झट स्वामी दयानन्द पर खींचातानी का दोष आरोपित कर देते। पर्याप्त विद्या न होने से अथवा अनार्षपद्धति का ही अनुसरण करते रहने से ऐसे लोगों की बुद्धि भ्रान्त हो जाती है। जब इन को सायण या किसी दूसरे का अर्थ दिखा दिया जाता है, तब ऐसे लोग एक दम शान्त हो जाते हैं। उस समय इन लोगों को उसी अर्थ में (जिसकी ओर आँख उठाकर भी नहीं देखते थे) सुसङ्गति, सुसम्बद्धता, सोपपन्नतादि प्रायः सम्पूर्ण गुण दीखने लग जाते हैं!!! ऐसे लोगों को वेदार्थ क्या कभी समझ में आ सकता है? चाहे ऐसे लोग आर्यसमाज में कुछ भी क्यों न बने रहें, पर इन से आर्यसमाज को लेश-मात्र भी लाभ नहीं हो सकता। हाँ, हानि तो अकथनीय हो ही रही है।

इस ऊपर वाले "प्रियमेधवत्........."ऋ० १।४५।३ मन्त्र का ऋषि दयानन्द का किया हुआ अर्थ भी दिये देते हैं—आश्चर्य और प्रसन्नता

की बात है—स्वामीजी महाराज ने इस मन्त्र का अर्थ लगभग वैसा ही किया है, जैसा कि आचार्य स्कन्द स्वामी ने।

**(प्रियमेधवत्) प्रिया तृप्ता कमनीया प्रदीप्ता मेधा बुद्धिर्यस्य तेन तुल्यः। (अत्रिवत्) न विद्यन्ते त्रय आध्यात्मिकाधिभौतिकाधिदैविकास्तापा यस्य तद्वत् (जातवेदः) यो जातेषु पदार्थेषु विद्यते सः (विरूपवत्) विविधानि रूपाणि यस्य तद्वत् (अङ्गिरस्वत्) योऽङ्गानां रसः प्राणस्तद्वत् (महिव्रतः) महि महद् व्रतं शीलं यस्य सः (प्रस्कण्वस्य) प्रकृष्टश्चासौ कण्वो मेधावी (श्रुधी) शृणु.........। यास्कमुनिरेवमिमं मन्त्रं व्याख्यातवान्......। (ऋ० १।४५।३ भा०)।**

यह अर्थ स्कन्दस्वामी के अर्थ के समान ही है। अत्रि का अर्थ कोई ऋषि-विशेष नहीं, अपितु जिसने रागादि दोषों का नाश कर दिया हो, जिस में ये दोष न रहें। यद्वा जिसके तीनों प्रकार के दुःख न रह जावें, वह 'अत्रि'। 'कण्व' किसी ऋषिविशेष(Proper Name) का नाम नहीं अपितु मेधावी का नाम है, ऐसा अर्थ दोनों आचार्यों ने किया है।

निरुक्त के इस स्थल के अन्य प्रकरणों के समान आज कल के प्रायः सभी अध्ययन-अध्यापन करनेवाले "ऋषिविशेष" अर्थ के रूप में ही पढ़ते-पढ़ाते हैं। उसी का अर्थ स्वामीजी ने किया है–"**न विद्यन्ते त्रय आध्यात्मिकाधिदैविकाधिभौतिकास्तापा यस्य तद्वत्**" अर्थात् जिसके आध्यात्मिक, आधिदैविक, आधिभौतिक तीनों ताप न रहें, वह अत्रि कहलाता है। स्कन्दस्वामी ने इसी 'अत्रि' शब्द का अर्थ "अदनाद् भक्षणाद् रागादीनां दोषाणामत्रिः" अर्थात् जिस ने रागादि दोषों का अदन, भक्षण अर्थात् इनको खा लिया, नष्ट कर दिया हो, जिस के रागादि दोष न रहें, वह "अत्रि" कहलाता है।

पाठक स्वयं विचारें कि यदि यहाँ 'अत्रि' का अर्थ ऋषिविशेष होता, तो प्रकृतिप्रत्यय का सम्बन्ध दर्शाने की आवश्यकता ही क्या थी। सीधा 'अत्रि नाम का ऋषि' अर्थ कर सकते थे। ऐसा नहीं करने से स्पष्ट है कि स्कन्दस्वामी इन शब्दों को व्यक्ति-विशेष (Proper Names) नहीं मानते।

"अत्रि" आदि का जो अर्थ दिखाया है, वह है यौगिकप्रक्रिया की कृपा, जिसका आश्रयण करके आचार्य दयानन्द ने समग्र संसार को उपकृत किया। और देखिये! स्वामीजी ने निरुक्त का भी वही स्थल उद्धृत

किया है, जिस में आज कल के विद्वान् कहलानेवालों को इतिहास ही दीखता है। दयानन्द को उसी में इतिहास की गन्ध भी नहीं दीखती। इसी से हम उस महात्मा दयानन्द को ऋषि, प्रत्यग्दर्शी कहते हैं। इसी से हम उसको अपनी नौका का लङ्गर मानते हैं।

**"व्याख्यानतो विशेषप्रतिपत्तिर्नहि सन्देहादलक्षणम् ।।**

हम जितना भी दयानन्द का अधिक अध्ययन करेंगे, उतना ही अधिक उनको पायेंगे। स्कन्द के अन्य स्थल भी मनोरञ्जक हैं, अतिसंक्षेप से उन्हें भी दे देते हैं—

**(२) सर्वे इतिहासाश्चार्थवादमूलभूताः । ते चान्यपरा विधिशेषभूताः । अतस्ताननावृत्य स्वयमविरुद्धं निरुक्तदर्शनमुपोद्बलयन्नाह—मेघ इति……तत्र मुख्ययुद्धसम्भवाभावादौपचारिकी उपमालक्षणार्थेन युद्धवर्णना । किं सादृश्यम् ? सङ्घर्षः । तस्मादसति युद्धे कल्पनैषा तथा च कल्पितरूपा मन्त्रवर्णा मन्त्रलिङ्गाः ।।**

(स्क० नि० टी० भा० २ पृ० ७३)।

अर्थात्—"सम्पूर्ण इतिहास अर्थवादमूलक हैं। वे अन्यपरक हैं अर्थात् विधि और प्रतिषेध के शेषभूत हैं, उनका सामान्यरूप से प्रतीयमान स्वार्थ में तात्पर्य नहीं है। इसी से (यास्क ने) इनको आदर न देकर स्वयं वेद से अविपरीत सिद्धान्त को लक्ष्य में रखकर कहा कि नैरुक्तों के पक्ष में वृत्र का अर्थ मेघ है।

यहाँ (=वर्षारूपी कर्म में) मुख्य युद्ध की सम्भावना के अभाव में युद्ध की औपचारिक अर्थात् उपमारूप से कल्पना है। उसमें सादृश्य क्या है ? सो सङ्घर्ष का होना ही सादृश्य है। इसलिए युद्ध न होते हुए भी यह युद्ध की कल्पना है। इसी प्रकार अन्यत्र जहाँ भी मन्त्रों का वर्णन हो, वहाँ मन्त्र के लिङ्गानुसार कल्पना कर लेनी चाहिए"।

(३) पूर्वपक्षी ने 'त्रित' को भी इतिहास बताया है—प्रकृत मन्त्र निम्न प्रकार है—

**सं मा तपन्त्यभितः सपत्नीरिव पर्शवः । मूषो न शिश्ना व्यदन्ति माध्यः स्तोतारं ते शतक्रतो वित्तं मे अस्य रोदसी ।।** ऋ० १।१०५।८।।

पूर्वपक्षी कहता है कि निरुक्त के इस मन्त्र के व्याख्यान में यास्क ने लिखा है—

**त्रितं कूपेऽवहितमेतत् सूक्तं प्रतिबभौ ।**

स्कन्दस्वामी लिखते हैं—

नित्यपक्षे त्रितो नाम शुक्लशब्दलक्षणः, कर्मपाशैस्त्रिः स्वर्गनरकमर्त्त्येषु बद्धः कश्चित् क्षेत्रज्ञः। कर्मज्ञानसमुच्चयाभावादपवर्गमनाप्नुवन् नरके घटीयन्त्रवद् संघटिते सारे बम्भ्रम्यमाणः परिदेवयाञ्चक्रे। सन्तापयन्ति मां पुनर्मातुरुदरे मग्नमशुचिप्रस्तरके पुरीषजन्तुजालके यकृल्लोमावष्टम्भादविभक्तोच्छ्वासं बीभत्समानमसृक्पङ्कमध्यशायिनं तमसि निरालोके संवर्त्तमानमभितो मातुः पर्शव इव तत्रस्थस्य च मूषो न शिश्ना व्यदन्ति माध्यः सम्यग् दर्शनविषयाः कामा असम्पद्यमानाः। परं समानयोजनम्…।
(स्कन्द नि० टी० भा० २ पृ० २१०, २११)।

भाव यह है कि "नित्यपक्ष में त्रित नाम है किसी 'क्षेत्रज्ञ' (जीव) का। जो कर्मपाशों के द्वारा स्वर्ग, नरक और मर्त्त्यलोक इन तीनों में तीनों बार बन्धता है (अर्थात् आता जाता है)। कर्म और ज्ञान के समुच्चय के न होने से मोक्ष को प्राप्त न होता हुआ घटीयन्त्र की भाँति सदैव चलते रहनेवाले संसार में भटकता हुआ दुःखित हुआ अपवित्रता से पूर्ण, मल के आगार, माता के उदर में मग्न हुए यकृल्लोमादि में फँसे, जिसका श्वास भी ठीक अवस्था में नहीं, गर्ह्य, रक्तरूपी पङ्क में फँसे, घोर अन्धकार में पड़े, मुझको असम्पद्यमान (अपूर्ण) कामनायें मूष (चूहे) की भाँति काटती चली जा रही हैं……इत्यादि आगे पूर्ववत् योजना कर लेनी चाहिए।"

यहाँ 'त्रित' का अर्थ माता के गर्भ में पड़ा जीव, ऐसा स्कन्दस्वामी करते हैं।

(४) अब हम इन प्रमाणों को छोड़ते हैं, केवल तत्-तत् शब्द का अतिसंक्षेप से निर्देश करना ही उपयुक्त होगा—

(क) भा० २ पृ० २५३ पर "अदितिः" का अर्थ 'प्रकृतिः' किया है।

(ख) भा० २ पृ० २७४ पर 'यम' को आदित्य और 'यमी' को रात्रि लिखकर यमयमीसूक्त की सङ्गति लगाई है। [1]यमयमीसूक्त के इस प्रकरण के सम्बन्ध में स्कन्दस्वामी का लेख निम्न प्रकार है—

---

१. ऋषि दयानन्द ने यमयमी सूक्त के पूर्वार्ध का विषय जलविद्या वर्णन माना है। उत्तरार्ध का प्रश्नोत्तर-विद्या। द्रष्टव्य—ऋषि दयानन्द कृत 'चतुर्वेद-विषय सूची'। यह ग्रन्थ अभी सन् (१९७३) तक अप्रकाशित श्रीमती परोपकारिणी सभा के संग्रह में पड़ा है। यु० मी० [अब यह ग्रन्थ छप गया है।]

**नित्यपक्षे तु काचिद् ब्राह्मणी पत्यौ प्रव्रजिते कामार्त्ता प्रब्रवीति इति योज्यम् ।**

अर्थात्—नित्यपक्ष में इस यमयमी सूक्त में कोई ब्राह्मणी पति के परिव्राजक होने पर कामार्त्त हुई कहती है—ऐसी योजना कर लेनी चाहिये ।

यहाँ इतना ध्यान रहे कि यहाँ का पाठ कुछ व्यस्त सा है । हमने मुद्रित पाठ के अनुसार ही लिखा है । अन्य हस्तलेख मिलने पर इस पर और विचार हो सकता है । परन्तु ऊपर भी मन्त्र यमयमी का ही है, अतः हमने इसको यहाँ लिखा है । विद्वान् इस पर और विचार करें ।

(ग) भा० २ पृ० ३४५, ३४६ पर **'उर्वशी'** का अर्थ **'विद्युत्'** किया है ।

(घ) भा० २ पृ० ४२४ पर **'कक्षीवन्तं य औशिजः'** पर निम्न प्रकार लेख है—

**न ऋषिनाम । चोपमानम् । किं तर्हि ? आत्मनो विशेषणम् । उशिक् शब्दोऽपि मेधाविनाम········उशिजश्च मेधाविनः कण्वस्य पुत्रः ।**

अर्थात्—'कक्षीवान् ऋषि का नाम नहीं, और न ही उपमा है । तो फिर क्या है ? आत्मा का विशेषण है । उशिक् शब्द भी मेधावी का नाम है । उशिग् मेधावी कण्व बुद्धिमान् का पुत्र' ।

स्कन्दस्वामी के इन सब उदाहरणों से यह स्पष्ट सिद्ध है कि निरुक्त में जो इतिहास है, वह सब औपचारिक है, गौण है । अनित्य व्यक्तियों (Proper names) का इतिहास नहीं । यही मत 'निरुक्त-समुच्चय' का भी है ।

## दुर्गाचार्य और इतिहास

दुर्ग ने यद्यपि निरुक्त के अनेक स्थलों में ऐतिहासिकपक्ष की पर्यालोचना बहुत उत्तम रीति से की है, परन्तु जिस स्पष्टता से आचार्य स्कन्दस्वामी ने नैरुक्तों की ऐतिहासिक परम्परा को सूर्य के प्रकाश की भाँति व्यक्त कर दिया है, वास्तव में उसको देख कर अब विज्ञ-पाठकों को आचार्य दुर्ग की इतिहास-विषयक धारणा को अवगत करने में कुछ भी कठिनता न होगी । यद्यपि दुर्ग की टीका में बहुत ही उत्तम-उत्तम स्थल विद्यमान थे, परन्तु स्कन्द की निरुक्त टीका के प्रकाशन से पूर्व इतनी प्रबलता से वेद के इतिहास का समाधान विस्पष्ट रीति से नहीं हो सका, इस बात को निरुक्त के पढ़ने पढ़ानेवाले सभी अनुभव करेंगे ।

हमारे विचार में यहाँ इतना और ध्यान में रहे कि यद्यपि स्कन्द और दुर्ग अपने काल की उन रूढ़ियों से बच नहीं सके, जो उनके काल में वेदार्थ के विषय में प्रचलित थीं (यह बात स्थान-स्थान पर इनके मन्त्रार्थ के देखने से ही ज्ञात हो जाती है), परन्तु यह सब होने पर भी हम इतना अवश्य कहेंगे कि इन दोनों आचार्यों के काल तक निरुक्त की परम्परा कुछ सीमा तक उत्तम रीति से चली आ रही थी। मेरे विचार में तो स्कन्द ने १०० में ७५ हमारे समाधान कर दिये हैं। लगभग इतना ही दुर्ग ने भी हमारे लिये निरुक्त की प्रक्रिया का मार्ग कण्टक-रहित कर दिया है। शेष उनकी धारणा को तो हम भी सर्वांश में नहीं मानते। परन्तु इनके इतने महान् उपकार के लिए हमें इनका अतीव कृतज्ञ होना चाहिए।

अब सज्जनों के सम्मुख इतिहास विषय की दुर्ग की धारणा रखते हैं—

**(क) तत्र एतस्मिन्नर्थे इतिहासमाचक्षते आत्मविदः। इतिवृत्तं परकृत्यर्थवादरूपेण यः कश्चिद् आध्यात्मिक आधिदैविक आधिभौतिको वार्थं आख्यायते दिष्ट्युदितार्थविभासनार्थं स इतिहास इत्युच्यते। स पुनरयमितिहासः सर्वप्रकारो हि नित्यमविवक्षितस्वार्थः तदर्थप्रतिपत्तृणामुपदेशपरत्वात्।** (निरु० १०।२५ दुर्ग टी० पृ० ७५४ बम्बई संस्करण)।

अर्थात्—"यह ऋचा आत्मगति को कहती है। इस **'विश्वकर्मा भौवन'** के विषय में आत्मज्ञानी इतिहास बतलाते हैं, जो कोई भी अर्थवाद रूप से इतिवृत्त का व्याख्यान करते हैं, जो कोई भी आध्यात्मिक आधिदेविक आधिभौतिक अर्थ (दिष्टयुदितावभासनार्थं) ज्ञान के उदय (प्रकाश) होने के लिये प्रख्यात किया जाता है, वही इतिहास कहलाता है।

सो यह सब प्रकार का इतिहास निःसंशय नित्य तथा अविवक्षित-स्वार्थ होता है अर्थात् अपने मुख्य इतिहासार्थ को नहीं कहता। क्योंकि वह केवल उस अर्थ को जाननेवाले लोगों के लिये केवल उपदेशपरक (उपदेश मात्र) ही होता है (वास्तव में वह कोई इतिहास नहीं होता)।"

**(ख) यथो एतत् पौरुषविधकैर्द्रव्यसंयोगैरिति। एतदपि तादृशमेव औपचारिकं रूपकमात्रमित्यर्थः। यथैव हि आस्यादिकल्पना दृष्टव्यभिचारित्वाद् ग्रावप्रभृतिषु न सम्भवति, रूपकमात्रं स्तुत्यर्थं सङ्कल्पतो बाह्वादिकार्यसिद्धिः। एवं हरिरथजायादिस्तुतयो रूपकमात्रमिति।......न चास्यां स्तुतौ यथाभूतार्थत्वोपपत्तिरस्ति, असम्भवात्। कथमसम्भवः? नह्यु द-**

**कात्मिकाया नद्या वहन्त्या रथेऽवस्थानं सम्भवति······तदेवमादिष्वसम्भवात् मुख्यार्थकल्पनायाः सर्वत्र रूपकप्रवादाः स्तुतय इत्युपेक्ष्यम् ॥**
(निरु० ७।७ दुर्ग टी० पृ० ५६९)।

अर्थात्—"मूल निरुक्त में जो '**यथो एतत्-पौरुषविधकैर्ङ्ग व्यसंयोगैः**' यह कहा कि पुरुष सदृश अङ्गों से स्तुति की जाती है अतः ये देवता चेतन हैं ···यह भी वैसा ही है। अर्थात् औपचारिक रूपक है। जिस प्रकार ग्रावादि में आस्यादि (मुखादि) की कल्पना सम्भव नहीं, अपितु, स्तुति के लिये रूपकमात्र होती है, कल्पना से ही बाहु आदि कार्यों की सिद्धि होती है, न कि वास्तविक (शृणोत ग्रावाण इत्यादि में)। इसी प्रकार इन्द्र के हरि रथ जायादि की स्तुतियाँ रूपकमात्र हैं, वास्तविक नहीं······इस स्तुति में यथा-भूतार्थ (सचमुच) ऐसा कथन नहीं। क्यों? असम्भव होने से। असम्भव कैसे? जल रूप चलती हुई नदी का रथ में बैठना सम्भव नहीं इत्यादि।"

कितना स्पष्ट लेख है; जिस पर कुछ भी टिप्पणी की आवश्यकता नहीं। यहाँ इतना और ध्यान रहे कि महाभाष्यकार भगवान् पतञ्जलि ने **धातोः कर्मणः समान०** (अ० ३।१।७) सूत्र के भाष्य में '**सर्वस्य वा चेतनावत्त्वात्**' सारे पदार्थों में चेतनवदुपचार मानकर '**शृणोत ग्रावाणः**' यह उदाहरण दिया है, इतना ही नहीं, किन्तु '**दामहायनान्ताच्च**' (अ० ४।१।२५) के भाष्य में तो '**अचेतनेष्वपि चेतनवदुपचारः**' स्पष्ट ही लिखा है, जिस से यह सब औपचारिक है, यह स्पष्ट सिद्ध है। इसी प्रकार शन्तनु के राज्य में १२ वर्ष अनावृष्टि भी तो असम्भव ही है। अतः यहाँ भी औपचारिक ही कथन है।

**(ग) तत्रैवं सति आत्मविद आत्मनि त्रित्वनानात्वे गुणीकृत्य तदङ्गप्रत्यङ्गभावेन कल्पयित्वैकमात्मानं पश्यन्ति। तथा नानात्वंकत्वे नैरुक्ता इति त्रित्वे। तथा त्रित्वैकत्वे याज्ञिका नानात्वे एवमेषामविरोधः।**

**अस्ति हि शब्दार्थयोर्वक्तृप्रतिपत्तृवशेन तद्बुद्ध्यपेक्षयान्वयव्यतिरेकाभ्यां वर्त्तितुं शक्तिः। न तु स्वाभाविकमभिधानाभिधेयसम्बन्धमकृतकमप्रच्यवमानावभिधानाभिधेयौ जहीतः। न ह्यग्नेरवभास्यं प्रत्यवभासनशक्तिरवभास्यस्य चावभास्यमानताशक्तिर्व्यवधानमन्तरेण विहन्यते। नह्यकृतकं स्वयमप्यधीतको विकल्पते वैदिकानां पदवाक्यप्रमाणानाम्॥ आत्मभावानुशयवशेनात्मविन्नैरुक्तयाज्ञिका वेदस्याविपर्यासिनीमप्यध्यात्माधिदेवाधियज्ञविषयनियताम् अर्थाभिधानशक्ति विपर्यासिनीमिव**

मन्यमानाः परस्परतो विपर्यस्यन्ते। तदेतत्सर्वथापि भेदाभेदवर्त्ति देवतासतत्त्वं यथाग्रहं वक्तृप्रतिपत्तृवशेन प्रख्यातिमुपनयत् स्तुतिरूपकेणात्मनोऽर्थसतत्त्वं तथाभूतं मन्त्रैराविष्क्रियते। तदुक्तं—'तत्रोपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति' दर्शितञ्चैतन्मन्त्रेण 'न त्वं युयुत्से······' इति। निष्ठितरूपत्वेन स्वे स्वे विषयेऽध्यात्मादौ परमार्थतया ऐकात्म्ये निष्ठा तदन्तत्वाद् वाचः। तदुक्तम्·········यतो वाचो निवर्तन्ते·········।

(निरु० ७।५ दुर्ग टी० पृ० ५६३)।

यह समग्र स्थल बड़ा ही उत्तम है। बहुत लम्बा होने से सम्पूर्ण का अर्थ न कर भावमात्र ही लिखा जाता है—

आध्यात्मिक नैरुक्त-याज्ञिक आदि पक्षों में परस्पर विरोध नहीं। कथन के प्रकार का भेद मात्र है·········इन वादों में शब्द और अर्थ की शक्ति वक्ता और प्रतिपत्ता (बोद्धा) के बुद्धिवैशद्य के भेद से भिन्न-भिन्न है। स्वाभाविक नित्य अकृतक अभिधानाभिधेय सम्बन्ध को शब्द और अर्थ नहीं छोड़ते। आत्मा के अपने-अपने भावों के अधीन नैरुक्त-अध्यात्मवादी और याज्ञिकलोग वेद की कभी विपरीत (विरुद्ध) न होनेवाली अध्यात्म-अधिदेव-अधियज्ञविषयक नियमवाली अभिधानशक्ति को (विपर्यासिनीमिव) परस्पर एक दूसरे के विरुद्ध सी होती हुई मानते हुए भिन्न-भिन्न अर्थों का प्रतिपादन करते हैं।

·········यह सब (यथाग्रह) अपने-अपने ज्ञानानुसार (वक्तृप्रतिपत्तृवशेन) वक्ता और ज्ञाता की विद्याशक्ति के भेद से होती हैं। इसी से यास्क मुनि ने कहा—

**तत्रोपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति।**

इसी को मन्त्र बताता है। भिन्न-भिन्न विषयक मन्त्र होते हुए भी परमार्थ से (प्रधानतया) उनकी एक 'ब्रह्म' में परिसमाप्ति है क्योंकि वाणी की परिसमाप्ति भी अन्ततोगत्वा उसी में होती है। जैसा कि उपनिषद् में कहा—**'यतो वाचो निवर्त्तन्ते अप्राप्य मनसा सह'**।

दुर्ग के ये शब्द ऋषि दयानन्द की वेदसम्बन्धी धारणा को पुकार-पुकार कर सर्वांशेन पूर्णरीति से पुष्ट कर रहे हैं। इसको विज्ञ महानुभाव भली प्रकार समझ सकते हैं।

**(घ) ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता····· ···॥**

(निरु० १०।१०)

इसकी व्याख्या में दुर्गाचार्य का लेख निम्न प्रकार है—

**अतश्च दर्शयति मन्त्राणामैतिहासिकोऽप्यर्थं उपेक्षितव्योऽसावपि तेषां विषयः ।** (निरु० १०।१० दुर्ग टी० पृ० ७२२) ।

अर्थात्—यास्क के '**ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता ।**' का यही अभिप्राय है कि मन्त्रों का ऐतिहासिक अर्थ भी होता है। वह भी उन का विषय होता है । यहाँ 'अपि' शब्द विशेष ध्यान देने योग्य है ।

जिन मन्त्रों का ऐतिहासिक अर्थ दर्शाया जाता है, उनका अन्य भी अर्थ है, यह दुर्ग के लेख से स्पष्ट है । दुर्ग के शब्दों में यास्कमुनि को यह अभिमत है कि मन्त्रों का नित्य ऐतिहासिक अर्थ भी होता है।

यहाँ पर इतना ध्यान रहे कि यह सब इतिहास औपमिक है, तथा नित्यपदार्थों का वर्णन गौणतया औपचारिकरूप से वर्णित है, यह दुर्ग का मत है ।

## दुर्ग के शेष स्थल

अब हम दुर्गाचार्य के भिन्न-भिन्न उपयोगी स्थल अतिसंक्षेप से दर्शाते हैं । जिससे यह भली प्रकार व्यक्त होता है कि वे वेद में अनित्य व्यक्तियों का इतिहास न मान कर वेद के अर्थ को नित्य मानते हुये नित्य इतिहास का ही प्रतिपादन करते हैं—

(क) 'सरमा' का अर्थ निरुक्त में **देवशुनी**=देवताओं की कुतिया लिखा है । निरुक्त का लेख इस प्रकार है—

**देवशुनीन्द्रेण प्रहिता पणिभिरसुरैः समूद इत्याख्यानम् ।**

निरु० ११।२५॥

दुर्ग कहते हैं—

**इत्याख्यानविद एवं मन्यन्ते । वाक्पक्षे तु चिरकालीनवृष्टिव्युपरमे कदाचिदभिनवमेघसंप्लवे सहसैव स्तनयित्नुमुपश्रुत्य कुत इयं माध्यमिका वाक् चिरेणागतेति विस्मितस्तामसूयन्निव ब्रवीति·········किमिच्छन्ती सरमा·········**

(ऋ० १०।१०८।१ निरु० ११।२५ दुर्ग टी० पृष्ठ ७६५)

यहाँ 'सरमा' का अर्थ **मध्यमस्थानी वाक्** किया है ।

(ख) **युद्धवर्णा भवन्ति । युद्धरूपकाणीत्यर्थः । नह्यत्र यथाभूतं युद्धमस्ति । नहीन्द्रस्य शत्रवः केचन सन्ति ।**

(निरु० २।१६ दुर्ग टी० पृ० १४५) ।

(ग) निरुक्तपक्षे ऋष्टिषेणो मध्यमः शन्तनवे सर्वस्मै यजमानाय।
(निरु० २।१२ दुर्ग टी० पृ० १३४)

(घ) मन्त्रार्थपरिज्ञानादेव ह्यग्नेरध्यात्माधिदैवाधिभूताधियज्ञेऽव-वस्थानं याथात्म्यतो दृश्यते। (निरु० ४।१६ दुर्ग टी० पृ० ३१५)

(ङ) पृ० ३६५—'उर्वशी का अर्थ विद्युत् पूर्ववत् किया गया है।'
(निरु० ५।१३ दुर्ग टी० पृ० ३६५)।

(च) कोऽयमग्निः।………आत्मा इत्यात्मविदः।……अविवक्षित-स्थानविशेषो निर्ज्ञाततदभिधानो देवताविशेषो लोकवेदप्रसिद्धः कर्माङ्गमिति याज्ञिकाः। विवक्षितविशिष्टस्थानकर्मा मध्यमोत्तमाभ्यां ज्योतिर्भ्यामन्यः पार्थिवोऽयमग्निरिति नैरुक्तसमयः………आत्मवित्पक्षे तु सर्वमभिधान-मात्मार्थमेवेति सर्वावस्थं………विभूतितादूभाव्यमनुभवतीति सर्वपद-व्युत्पत्तिप्रयोजनम्॥ (निरु० ७।१४ दुर्ग टी० पृ० ५६०, ५६१)।

अर्थात्—"अग्नि कौन है? आत्मविदों के मत में 'अग्नि' का अर्थ है आत्मा। याज्ञिकों के मत में अग्नि' यज्ञकर्म का अङ्गभूत है। नैरुक्तों के मत में उसको पार्थिव अग्नि कहा गया है। अध्यात्मपक्ष मे तो यह सब कुछ कथन-उपकथनादि आत्मा के लिये ही है। सब में स्थित हुई 'आत्मा की विभूति को अनुभव करता है, सब पदों की व्युत्पत्ति का यही प्रयोजन है।"

दूसरे शब्दों में 'अग्नि' आदि शब्दों की प्रकृतिप्रत्यय की विविध कल्पना द्वारा व्युत्पत्ति—निर्वचन, जो यास्क ने दिखाया है और जो इस ग्रन्थ का मुख्य ध्येय है, वह इन 'अग्नि' आदि शब्दों से एक 'आत्मा' का अर्थ संघटित करने के लिये ही है।

यहाँ पर कुछ अविवेकी लोग—व्याकरण तथा निरुक्त की प्रक्रिया को न समझते हुए, 'अग्नि' शब्द की व्युत्पत्ति—

अग्निः कस्माद्? अग्रणीर्भवति। अग्रं यज्ञेषु प्रणीयते। अङ्गं नयति सन्नममानः। अक्नोपनो भवतीति स्थौलाष्ठीविः। न क्नोपयति न स्नेह-यति॥………इतादक्ताद् दग्धाद्वा नीतात्।……… इत्यादि।
(निरु० ७।१४)।

इत्यादि यास्क के लेख पर कहते हैं कि यास्क को स्वयं निश्चय नहीं था कि कौन से धातु से अर्थ करूँ। सन्देह में अनेक धातु गिना दिये।

दुर्ग इसका उत्तर देता है—

सर्वमभिधानमात्मार्थमेवेति·····सर्वावस्थं विभूतिताद्भाव्यमनुभवतीति सर्वपदव्युत्पत्तिप्रयोजनम् । (दुर्ग टी० पृ० ५६१)

अर्थात्—"सब पदों की व्युत्पत्ति वा निर्वचन करना सब अभिधान (कथन) को एक आत्मा में संघटित करने के लिये होता है"।

यही तो यौगिकप्रक्रिया है। नैरुक्त परम्परा के जाननवाले आचाय इसको कितना महत्त्व देते चले आ रहे हैं। इसी को आधार बता कर ऋषि दयानन्द ने तमआच्छादित वेदार्थ को संसार के आगे रखा। इसके विना और कोई प्रक्रिया हो ही नहीं सकती, जिससे वेदत्व सिद्ध हो सके। सम्पूर्ण निरुक्त इस प्रक्रिया को आधार बना कर ही प्रवृत्त हुआ है, यह हम पूर्व दर्शा चुके हैं।

(छ) विश्वानरविद्यायां तावत् 'आत्मा' इत्यात्मविदः, इन्द्रादित्य-वाय्वाकाशोदकपृथिव्यादयश्च पृथक् पृथगेव वैश्वानरत्वेन विज्ञायन्ते।
(निरु० ७।२२ दुर्ग टी० ६०३)।

अर्थात्—विश्वानर आत्मवादियों के मत में आत्मा है—इन्द्र, आदित्य, वायु, आकाश, उदक, पृथिवी आदि पृथक्-पृथक् वैश्वानर रूप से जाने जाते हैं (ब्राह्मणादि ग्रन्थों में)।

(ज) भक्तिमात्रं भवति तद्गुणतः संवादो दुर्बला हि समाख्या।
(निरु० ८।२ दुर्ग टी० पृ० ६३२)।

(झ) आत्मस्तुतिरेवेयं सर्वा। (निरु० ९।११ दुर्ग टी० पृ० ६७६)।
नित्यपक्षे तु माध्यमिको यमो माध्यमिकां वाचम्।
(निरु० ११।३४ दुर्ग टी० पृ० ८०४)।
ऐतिहासिकपक्षाभिप्रायोऽयमर्थवादः।
(निरु० १२।१४, दुर्ग टी० पृ० ९३५)।
रश्मयो वै विश्वेदेवाः। (पृ० २११)

इत्यादि दुर्ग के इतने स्थल हैं कि हम सबको उद्धृत नहीं कर सकते। अन्त में एक विशेष उद्धरण देकर दुर्ग का विषय समाप्त करते हैं—

## वेदार्थ में दुर्ग की धारणा

वेदार्थ में दुर्ग की धारणा क्या है, इसका दिग्दर्शन निम्न लेख से भली भाँति हो जाता है—

(क) तत्रैवं सति प्रतिविनियोगमस्यान्येनार्थेन भवितव्यम्। त एते वक्तुरभिप्रायवशादन्यत्वमपि भजन्ते मन्त्राः। न ह्येतेषु अर्थस्येयत्ताव-

धारणमस्ति। महार्था ह्येते दुष्परिज्ञानाश्च। यथाऽश्वारोहवैशिष्ट्यादश्वः साधुः साधुतरश्च वहति, एवमेते वक्तृवैशिष्ट्यात् साधून् साधुतरांश्चार्थान् स्रवन्ति।

तत्रैवं सति लक्षणोद्देशमात्रमेवैतस्मिञ्छास्त्रे निर्वचनमेकैकस्य क्रियते। क्वचिच्चाध्यात्माधिदैवाधियज्ञोपदर्शनार्थम्।

तस्मादेतेषु यावन्तोऽर्था उपपद्येरन् अधिदैवाध्यात्माधियज्ञाश्रयाः सर्व एव ते योज्याः। नात्रापराधोऽस्ति।

(निरु० २।८, दुर्ग टी० पृ० १२६)।

(ख) ईदृशेषु शब्दार्थन्यायसङ्कटेषु मन्त्रार्थघटनेषु दुरवबोधेषु मतिमतां मतयो न प्रतिहन्यन्ते, वयं त्वेतावदत्रावबुध्यामहे।

(निरु० ७।३१, दुर्ग टी० पृ० ६२४)।

(क) अर्थात्—"ऐसी अवस्था में विनियोग के भेद से इस का भिन्न-भिन्न अर्थ होगा। सो ये मन्त्र वक्ता के अभिप्रायभेद से भिन्नता को भी प्राप्त हो जाते हैं, अतः इस से घबराने की कोई बात नहीं।"

"इन मन्त्रों का बस इतना ही अर्थ है, इसकी कैद नहीं लगाई जा सकती, मन्त्र महान् अर्थवाले होते हैं, अत्यन्त ही दुष्परिज्ञान अर्थात् बड़े ही परिश्रम-विद्या-योगादि की शक्ति से जाने जा सकते हैं। जैसे सवार-सवार के भेद से एक ही घोड़ा अच्छा और अतीव अच्छा चलने लगता है, उसी प्रकार वक्ता जितना अधिक योग्य और तपस्वी होगा, उसको मन्त्रों में उतने ही अधिक गम्भीर और गम्भीरतर अर्थों का प्रकाश होगा"।

आजकल के वेदभाष्यकार इससे बहुत कुछ शिक्षा ग्रहण कर सकते हैं क्योंकि स्वयं यास्क ने भी तो कहा है—

न ह्येषु प्रत्यक्षमस्त्यनृषेरतपसो वा, पारोवर्यवित्सु तु खलु वेदितृषु भूयोविद्यः प्रशस्यो भवति······ ॥ (निरु० १३।१२)।

"इस प्रकार निरुक्तशास्त्र में लक्षणोद्देशमात्र (लक्षणों को दर्शाने के लिये संकेतमात्र ही) एक-एक शब्द का निर्वचन दिखाया गया है। कहीं-कहीं आध्यात्मिक-आधिदैविक-आधियज्ञ-अर्थों का बोध कराने के लिये शब्दों का निर्वचन दिखाया है।"

"अतः इन मन्त्रों में जितने भी अर्थ उपपन्न (युक्त) हो सकें, चाहे वे आध्यात्मिक, अधियज्ञ वा आधिदैविक हों, उन सब की योजना कर लेनी चाहिये। इससे किसी प्रकार का भी दोष नहीं।"

(ख) "इस प्रकार शब्दार्थ के निर्णय में सङ्कट उपस्थित होने पर जहाँ पर भी मन्त्रों के दुरवबोध अर्थों को यथावत् घटाना होता है, वहाँ बड़े-बड़े बुद्धिमानों की ही बुद्धियाँ प्रतिहत नहीं होतीं—नहीं रुकतीं—हम तो यहाँ पर इतना ही समझ सके हैं।"

इस ऊपर के लेख से दुर्ग का वेदार्थ सम्बन्धी हार्दिकभाव इतना स्पष्ट है कि इस पर कुछ भी लिखने की आवश्यकता नहीं। ऐसा प्रतीत होने लगता है, जैसे स्वयं ऋषि दयानन्द ही बोल रहे हों। एक-एक शब्द में ऋषि दयानन्द की वेदार्थ-प्रक्रिया की पुष्टि हो रही है।

हजारों ग्रन्थों को पढ़कर लगभग तीन ३ हजार ग्रन्थों को प्रामाणिक माननेवाले दयानन्द[1] की अगाधबुद्धि का परिचय हम साधारण बुद्धि-वालों को तभी होता है, जब हम भारतीयों को उनकी धारणा के सम्बन्ध में उन से पूर्वाचार्य्यों का कोई प्रमाण मिल जाता है। हम लोगों की अपनी कोई स्वतन्त्र बुद्धि नहीं, अपितु हमने अपनी बुद्धि को इन लोगों के हाथ बेच सा दिया है। **'गतानुगतिको लोकः, न लोकः पारमार्थिकः'**। दयानन्द में यह बात नहीं थी। उनकी हर एक धारणा शास्त्र, प्रमाण तथा तर्क के आधार पर थी।

उनकी कोई भी धारणा निराधार नहीं थी। और जितना-जितना हम अधिक प्राचीन ग्रन्थों की खोज करेंगे, उसकी अधिक से अधिक पुष्टि पावेंगे।

क्या अब मूल निरुक्त के प्रमाणों से यास्क के नित्य इतिहास का स्वरूप सूर्य की भाँति स्पष्ट नहीं? उसके पीछे 'आचार्य वररुचि' के 'निरुक्तसमुच्चय' से वही बात स्पष्ट नहीं होती? क्या नैरुक्तों की परम्परा जिसे आचार्य स्कन्दस्वामी और दुर्ग ने दिखाया, उससे इस बात के मानने में यत्किञ्चित् भी सन्देह का स्थान रह जाता है? हम समझते हैं 'निरुक्तकार वेद में अनित्य इतिहास मानता है' इस वाद की अन्त्येष्टि ही कर देनी चाहिये।

शेष रह जाता है निरुक्त के सब ऐतिहासिक स्थलों की पर्यालोचना का क्या किया जाये। मेरे पास इतना समय नहीं, तथापि इस विषय के

---

१. ऋषि दयानन्द ने भ्रमोच्छेदन ग्रन्थ में 'तीन सहस्र' ग्रन्थों को प्रमाणभूत माना है। तीन सहस्र प्रमाणभूत ग्रन्थों को छाँटने के लिए दयानन्द ने कितने सहस्र ग्रन्थ पढ़े होंगे, यह पाठक स्वयं अनुमान लगा सकते हैं। यु० मी०

कुछ स्थल अवकाश मिलने पर विद्वानों की सेवा में विस्तार से उपस्थित करने का पूरा यत्न किया जायगा।

यहाँ इतना ही कहना पर्याप्त होगा कि प्रभु की कृपा से उन स्थलों पर बहुत कुछ विचार किया जा चुका है। उनके पक्षपातरहित पूर्ण समाधान होने में मुझे कुछ भी सन्देह नहीं। परन्तु यह समझा तभी जायगा, जब यह कार्य विद्वानों की सेवा में उपस्थित होगा, क्योंकि यह कार्य बहुत समय तथा परिश्रमापेक्षित है।

## वेद में इतिहास तथा अन्य आचार्य

नैरुक्तों की परम्परा के अनुसार इतिहास का स्वरूप हमने ऊपर दिखाया। अब इस विषय में अन्य आचार्यों को क्या अभिमत है, यह भी दर्शा देना अनुपयुक्त न होगा। यह विदित रहे कि सायण से अतिरिक्त विविध खोज द्वारा लगभग ५० वेदभाष्यकारों का निश्चितरूपेण पता इस समय तक लगता है, जिसका पूरा विवरण 'वैदिक वाङ्मय का इतिहास' भाग १ खण्ड २ (वेदों के भाष्यकार नामक) में विस्तार से मिलेगा। जितने वेदभाष्य अब तक मिल रहे हैं, इनका इसमें विस्तृत वर्णन है।

इन पूर्वोक्त ५० वेदभाष्यकारों के सभी भाष्य तो मिलते नहीं, हाँ लगभग १० पूर्ण तथा अपूर्ण भाष्य अभी तक मिले हैं। इन सब के उदाहरण हम इस समय कुछ कारणों से उपस्थित नहीं कर रहे हैं, कालान्तर में हम उपस्थित करेंगे।

जितने पूर्ण तथा अपूर्ण भाष्य अभी तक मिलते हैं, उसमें से प्रकृत विषय में कुछ एक स्थल विद्वानों के मनोरञ्जनार्थ प्रस्तुत किये जाते हैं—

(१) **उद्गीथ**—इस आचार्य ने स्कन्द स्वामी तथा नारायण के साथ मिलकर ऋग्वेद का भाष्य किया है।[1] पूर्व भाग पर उन दोनों का भाष्य है। अन्तिम दशम मण्डल पर उद्गीथ का भाष्य मिलता है, जिसके कुछ पृष्ठों का सम्पादन श्री पं० भगवद्दत्तजी ने किया है—

**विश्वकर्मा विमना आद् विहाया, धाता विधाता परमोत सन्दृक्।**
**तेषामिष्टानि समिषा मदन्ति, यत्रा सप्त ऋषीन् पर एकमाहुः॥**

(ऋ० १०।८२।२)

---

१. सायण के अतिरिक्त उद्गीथ स्कन्द वेङ्कटमाधव और मुद्गल कृत वेद-भाष्य के जितने अंश उपलब्ध हुए हैं, उन सबका मुद्रण अभी-अभी विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोध संस्थान, होशियारपुर से कई भागों में प्रकाशित हुआ है। यु० मी०

इस मन्त्र के भाष्य में उद्गीथाचार्य लिखता है—

**यस्मिन् आदित्यमण्डले सप्त ऋषीन् ऋषिर्दर्शनात्, प्रथमाथ वात्र द्वितीया (व्यत्ययः) सप्तसंख्याकाः सर्पणशीला वा सर्वार्थान् द्रष्टारो रश्मयः स्थिताः।**

**परश्चोत्तरपुरुषो मण्डलस्याधिष्ठितस्तत्रेत्यर्थः। तच्चैतत् सर्वमुदक-मण्डले रश्मीनधिष्ठातारश्च विश्वकर्माणमेवैकमाहुर्वदन्ति तत्त्वविदस्तस्य सर्वात्मकत्वात्।** (ऋ० १०।८२।२ उद्गीथभाष्य)

अर्थात्—यहाँ मन्त्र में आये हुए सप्त ऋषि का अर्थ उद्गीथ ने रश्मि-परक किया है।

(२) **अस्यवामीयसूक्त**—आत्मानन्दकृत

यह भाष्यकार भी आध्यात्मिकप्रक्रिया से मन्त्रों का स्थल-स्थल पर अच्छा अर्थ करता है, इसमें—

(क) **अहं जीवात्मा हिरण्यस्तूपाख्यः।** पृ० २६

यहाँ हिरण्यस्तूप का अर्थ जीवात्मा किया है।

(ख) **अश्विभ्यां गुरुशिष्याभ्याम्।** पृ० ३६

अश्विनौ का अर्थ गुरुशिष्य किया है। कैसा मनोहर सुन्दर अर्थ है। यहाँ पर यह बात बहुत ही ध्यान देने योग्य है कि ऋषि दयानन्द ने अपने भाष्य में अनेक स्थलों पर 'अश्विनौ' का अर्थ 'अध्यापकोपदेशकौ' किया है—

परन्तु स्वामी दयानन्द के इस अर्थ का मखौल उड़ाने वालों को याद रखना चाहिये कि पारदर्शी दयानन्द ने असत्य वा मिथ्या कल्पना द्वारा कोई बात भी नहीं लिखी। यह दूसरी बात है कि उनके पीछे आर्यसमाज ने उनके प्रत्येक विचार की प्रामाणिकता को दर्शाने में यथेष्ट यत्न न किया हो।

(ग) **सोमो जगदीश्वरो जीवमनःप्रेरकः।** पृ० ४४

सोम का अर्थ जीव के मन का प्रेरक जगदीश्वर है।

(घ) **ऋषयः प्राणाः।** पृ० १८

ऋषि का अर्थ प्राण किया है।

(ङ) **एकैव देवता परमात्मा।** पृ० ५४

वेद के मन्त्रों का देवता (प्रतिपाद्य विषय) एक परमात्मा ही है।

(च) **पुत्रा अवयवा अंशाः।** पृ० १४

यहाँ पुत्र का अर्थ अवयव वा अंश किया है।

**(छ) सप्त महदादयो जगत्प्रकृतयः पुत्राः कार्य्यंभूता विकृतयो यस्य।**
पृ० ५, ६

यहाँ पुत्र का अर्थ विकार किया है।

**(ज) परमार्थतस्तु सर्वत्र ब्रह्मपरत्वाद् ब्रह्मैव प्रतिपादयन्ति वेदाः।**
पृ० १०

अर्थात्—सब मन्त्रों के ब्रह्मपरक होने से सब वेद ब्रह्म का ही प्रतिपादन करते हैं।

**(झ) सर्वोऽपि वेदो ब्रह्मपरः।** पृ० ७

सम्पूर्ण वेद ब्रह्मपरक है।

**(३) शङ्कराचार्य रुद्रभाष्य—**

**एतानि शतरुद्रीयाम्नातान्यमृतस्य नित्यमुक्तस्य परमेश्वरस्य नामधेयानीत्यर्थः।** पृ० ३

**(४) एकाग्निकाण्डे हरदत्तः—**

**उशिजः, मेधाविनामैतत्। तत्रेतिहासमाचक्षते।** पृ० ११६

**मध्यमस्थानो रुद्रो वर्षिता इति नैरुक्ताः। जगदुत्पादने स्ववीर्यस्य सेक्तेति पौराणिकाः। तस्मै मीढुषी मध्यमस्थाना वाक्। रुद्रस्य पत्नीति नैरुक्ताः। जगत्प्रतिकृतिरूपेति पौराणिकाः।** पृ० १७३

## शबरस्वामी-कुमारिलभट्ट
### तथा
## वेद में इतिहास

अब अन्त में हम मीमांसा के आचार्यों का मत भी इस विषय में दर्शाते हैं, जिससे यह ज्ञात हो जायेगा कि इनके काल तक फिर भी वेदार्थ की प्रक्रिया कुछ अच्छे रूप में परम्परा द्वारा जीवित रही। वास्तविक वेदार्थ का काल तो इन आचार्यों से भी बहुत पूर्व ही रहा है। इसमें शङ्कराचार्य का वेदार्थप्रक्रिया पर कुछ न लिखना ही स्पष्ट प्रमाण है। इन उपर्युक्त आचार्यों के प्रत्येक सिद्धान्त को हम सर्वांशतः ही मानते हैं, यह आवश्यक नहीं। प्रकृत 'वेद में इतिहास' विषय पर इनके विचार दिखाना मात्र ही हमारे इस प्रकरण का प्रयोजन है।

# शबरस्वामी

(क) असद्वृत्तान्तान्वाख्यानं स्तुत्यर्थेन, प्रशंसाया गम्यमानत्वात्।

(ख) वृत्तान्तान्वाख्यानेऽपि विधीयमाने आदिमत्तादोषो वेदस्य प्रसज्येत ?...............(उ०) नित्यः कश्चिदर्थः प्रजापतिः स्यात्, वायुः, आकाशः, आदित्यो वा। मीमांसाभाष्ये १।२।१० पृ० १२५, १२६।

अर्थात्—असद्वृत्तान्त (जो हुआ नहीं, अर्थात् कल्पित) का अन्वाख्यान स्तुति द्वारा प्रशंसा के अभिप्राय से होता है। इस पर आगे पूर्वपक्ष उठा कर कहते हैं—

यदि कहो कि इससे तो वेद की आदिमत्ता (अनादि न होना रूप) दोष होने लगेगा, तब उस पर कहते हैं कि प्रजापति आदि कोई अनित्य व्यक्तियाँ नहीं, अपितु ये सब नित्य पदार्थ ही हैं।

अर्थात्—इनका अन्वाख्यान इतिहासादि रूप से कथन करना गौण ही है।

(२) ननूक्तमसंवादो वेदे...........गुणवादेन प्ररोचनार्थतां ब्रूमहे। गौणत्वात् संवादः। किं सादृश्यम्? यथान्नं प्रीतेः साधनमेवमिदमपि प्रीतिसाधनशक्तियुक्तं प्रशंसितुं प्रशंसावाचिना प्रीतिसाधनशब्देनोच्यते॥ मी० भा० १।२।२२ पृ० १३६।

अर्थात्—'वेद में जो संवाद कहा जाता है वह गुणवाद से प्ररोचना के लिए है, ऐसा हम समझते हैं। संवाद गौणता से है।.....जिस प्रकार अन्न प्रीति (सन्तुष्टि) का साधन होता है, इसी प्रकार यह संवाद भी प्रीति के साधनों की शक्ति से युक्त (पदार्थ) की प्रशंसा के निमित्त प्रशंसावाची, प्रीति के साधन, शब्दों द्वारा कहा जाता है।'

वेद में संवाद प्ररोचनार्थ, गौण होता है। इतना यहाँ अभिप्रेत है।

(३) वृत्तान्तान्वाख्यानं न वृत्तान्तज्ञापनाय। किं तर्हि? प्ररोचनायैव। मी० भा० १।२।३० पृ० १४३।

(४) नदीति नद्याः स्तुतिः। यज्ञसमृद्धये साधनानां चेतनसादृश्यमुपपादयितुकाम आमन्त्रणशब्देन लक्षयति। 'ओषधे त्रायस्वैनम्' इति। 'शृणोत ग्रावाण' इति।.....यत्राचेतनाः सन्तो ग्रावाणोऽपि शृणुयुः, किं पुनर्विद्वांसोऽपि ब्राह्मणा इति। पृ० १५५, १५६।

अर्थात्—वेद में चेतनों के सादृश्य से अचेतनों में चेतनावद् व्यवहार होता है। सम्बोधन आमन्त्रण आदि होने से यह न समझ लेना चाहिये कि ये चेतन ही हो गये।

इस विषय में महाभाष्यकार पतञ्जलि 'हेतुमति च' तथा 'धातोः कर्मणः०' (३।१।७) सूत्र के भष्य में 'अचेतनेष्वपि चेतनवदुपचारः। ऋषिः पठति, शृणोत ग्रावाणः। पिपतिषति कूलम्' लेख भी द्रष्टव्य है। यह पूर्व भी लिखा जा चुका है।

## कुमारिल भट्ट

(१) **यथैव च व्याकरणेन नित्यपदान्वाख्याने क्रियमाणे लोपविकारादीनामुपायत्वेनोपादानम्, अव्युत्पन्नाश्च तैरेव पदोत्पादनमिव मन्यन्ते। तथाऽत्र नित्यवाक्यार्थप्रतिपत्ता आर्षोपाख्यानमनित्यवदाभासमानं उपायत्वं प्रतिपद्यते। तत्र यथा कश्चिद् व्याचक्षाणः पदतदवयवादीनां चेतनत्वमिवाध्यस्य विशेषबाधादिव्यापारं निरूपयत्येतेनैवमुक्तोऽयमेवं प्रत्याहेति। यथा च पूर्वपक्षोत्तरपक्षवादिनौ व्यवहारार्थं कल्पितावेवमृष्यार्षेयविषया कल्पना।**

मीमांसा १।२।४१ तन्त्रवार्त्तिक पृ० १५६, १५७ आनन्दाश्रम संस्करण

भाव यह है कि नित्यवाक्यार्थ के ज्ञान में ऋषियों सम्बन्धी उपाख्यान (कथा संवादादि) अनित्य जैसा प्रतीत होता है। अनित्यवदाभासमानं —अर्थात् वह होता तो नित्य है परन्तु अनित्य सा प्रतीत होता है। उसमें जैसे कोई व्याख्यान करता हुआ किन्हीं पदों तथा उनके अवयवों को चेतन के सदृश अभ्यास (अध्यारोप) करता हुआ तद्विषयक वधादि का निरूपण करता है, उनके परस्पर संवाद का वर्णन करता है, इसी प्रकार ऋषि तथा तत्सम्बन्धी आर्षेय (उपाख्यानादि) की कल्पना की जाती है।

अर्थात्—यह उपाख्यानादि कल्पित ही होते हैं, न कि वास्तविक।

(२) **एकेन प्रयत्नेनापिबत् साकं यौगपद्येन, सरांसि पात्राणि सोमस्य पूर्णानि, इन्द्रः काणुका कामयमानः, कामुकशब्दस्य छान्दसो वर्णव्यत्ययः। आकारस्तु विभक्त्यादेशः। अथवा कान्तकानीत्यादयो निरुक्तोक्ताः काणुकाशब्दविकल्पा योजनीयाः।**

**तदेवं सर्वत्र केनचित् प्रकारेणाभियुक्तानामर्थोत्प्रेक्षोपपत्तेः प्रसिद्धतरार्थाभावेऽपि वेदस्य तदभ्युपगमात् सिद्धमर्थवत्त्वम्।**

मी० १।२।४१, तन्त्रवार्तिक पृ० १५८।

अर्थात्—काणुका आदि शब्द कान्तकादि अर्थों के बोधक हैं न कि कोई व्यक्तिविशेष। निरुक्त की इस यौगिकप्रक्रिया के आधार पर वेद के अप्रसिद्ध शब्दों के अर्थ की योजना भी कर लेनी चाहिये।

(३) कीकटा नाम यद्यपि जनपदाः । तथापि नित्याः । अथवा सर्वलोकस्थाः कृपणाः कीकटाः………।

मी० १।२।४२, तन्त्रवार्त्तिक पृ० १५८।

कीकटा का अर्थ पक्ष में 'कृपणाः' ऐसा दर्शाते हैं।

(४) यत्तु प्रजापतिरुषसमभ्यैत् स्वां दुहितरम्, अहल्यायां मैत्रेय्यां इन्द्रो जार आसीदित्येवमादिदर्शनादितिहासदर्शनाच्च शिष्टाचारेषु धर्मातिक्रमं पश्यद्भिः शिष्टाचारप्रामाण्यं दुरध्यवसानमिति । तत्रोच्यते……
…प्रजापतिस्तावत् प्रजापालनाधिकारादादित्य एवोच्यते । स चारुणोदयवेलायामुषसमुद्यन्नभ्यैत्, सा तदागमनादेवोपजायत इति तद्दुहितृत्वेन व्यपदिश्यते, तस्यां चारुणकिरणाख्यबीजनिक्षेपात् स्त्रीपुरुषयोगवदुपचारः। एवं समस्ततेजाः परमैश्वर्यनिमित्तेन्द्रशब्दवाच्यः सवितैवाहनि लीयमानतया रात्रेरहल्याशब्दवाच्यायाः क्षयात्मकजरणहेतुत्वाज् जीर्यत्यस्मादनेनेवोदितेनेत्यादित्य एवाहल्याजार इत्युच्यते न तु परस्त्रीव्यभिचारात् ॥

मी० १।३।७ तन्त्रवार्त्तिक पृ० २०७, २०८।

अभिप्राय इतना ही है कि प्रजापति नाम है आदित्य का और अहल्या नाम है रात्रि का, उसकी दुहिता है उषा। जीर्ण करने से जार नाम है आदित्य का। कुमारिल भट्ट भी इन कथाओं को औपचारिक मानते हैं, यही दिखाना यहाँ हमको अभिप्रेत है।

(५) तस्माद्ये याज्ञिकैर्येषां वेद्यैर्वार्था निरूपिताः।
तेषां त एव शब्दानामर्था मुख्या हि नेतरे ॥

मी० १।३।९ तन्त्रवार्त्तिक पृ० २१७।

मन्त्रों के अर्थ याज्ञिकप्रक्रिया तथा वैद्यक की रीति से भी होते हैं।

(६) अर्थवादकृताप्यर्थप्रतिपत्तिर्बलीयसी।
तद्ग्राह्यत्वादृते नान्यत्तस्या ह्यस्ति प्रयोजनम्।

मी० १।३।९ तन्त्रवार्त्तिक पृ० २२३।

अर्थवाद से भी अर्थ की प्रतिपत्ति होती है। अर्थ को ग्रहण कराना ही उसका प्रयोजन होता है।

(७) गौणं लाक्षणिकं वापि वाक्यभेदेन वा स्वयम्।
वेदोऽयमाश्रयत्यर्थं को नु तं प्रतिकूलयेत् ॥

मी० १।३।९ तन्त्रवार्त्तिक पृ० २२३।

वेद का अर्थ गौण तथा लाक्षणिक वाक्यभेद से होता है। उसको कोई अन्यथा नहीं कर सकता।

(८) अनन्तेषु हि देशेषु कः सिद्धः क्वेति गम्यताम् ।
निगमादिवशाच्चाद्य धातुतोऽर्थः प्रकल्पितः ।।
मी० १।३।१० तन्त्रवार्त्तिक पृ० २२५ ।

वेदार्थ में धातु से अर्थ की योजना करनी ही पडेगी ।

कुमारिल के इन अनेक उदाहरणों से स्पष्ट है कि वह इन उपाख्यान, इतिहासादि को औपचारिक मानते हैं ।

आयुर्वेद की प्रक्रिया से मन्त्रों के अर्थ की क्या व्यवस्था है, उसे उपस्थित करते हैं—

## वैद्यकशास्त्र और इतिहास

हम पूर्व पृष्ठ पर (३२२) कुमारिलभट्ट तन्त्रवार्त्तिक पृ० २१७ का लेख दर्शा चुके हैं—

**तस्माद्ये याज्ञिकैर्येषां वेद्यं र्वार्था निरूपिताः ।**
**तेषां त एव शब्दानामर्था मुख्या हि नेतरे ।।**

अर्थात्—वैद्यक की प्रक्रिया से भी वेद मन्त्रों के अर्थ होते हैं । सो इस विषय में मैं विद्वानों के मनोरञ्जनार्थ एक विचार उपस्थित करता हूं—

देखिये वैद्यक शास्त्र में सुश्रुत सूत्रस्थान अध्याय ५ में जहाँ भिन्न-भिन्न देवताओं का वर्णन किया गया है, लिखा है—

**एता देहे विशेषेण तव नित्या हि देवताः ।**
**एतास्त्वां सततं पान्तु दीर्घमायुरवाप्नुहि ।।२५।।**

इस की टीका में निम्न लेख है—

**यस्त्विन्द्रो लोके पुरुषेऽहङ्कारः सः ।·········रुद्रो रोषः, सोमः प्रसादः, वसवः सुखम्, अश्विनौ कान्तिः, मरुदुत्साहः, तमो मोहः, ज्योतिर्ज्ञानम् ।**

अर्थात्—लोक में जो इन्द्र है—वह पुरुष में अहङ्कार है । रोष रुद्र है । सोम नाम है प्रसाद का, प्रसन्नता का । वसवः सुख का नाम है । कान्ति का नाम अश्विनौ है । उत्साह का नाम मरुत् है । मोह तम है । ज्ञान ही ज्योति है इत्यादि ।

इससे भी स्पष्ट है कि—इन्द्र, रुद्र, अश्विनौ आदि व्यक्तिविशेषों के नाम नहीं अपितु शरीर में भिन्न-भिन्न शक्तियाँ हैं ।

## वैदिक गाड्ज़् (Vedic Gods) और इतिहास

इस नाम की एक पुस्तक अंग्रेजी भाषा में कलकत्ता से प्रकाशित हुई है, जिसके लेखक श्री रेले महाशय हैं । उन्होंने वेदों के मन्त्रों को लेकर

उन से यह सिद्ध करने का प्रयत्न किया है कि अश्विनौ मरुत् आदि शरीर सम्बन्धी भिन्न-भिन्न शक्तियाँ तथा नाड़ी आदि अवयव हैं, जो भिन्न-भिन्न कार्य करती हैं। सज्जनों के विनोदार्थ हम उसके कुछ विचार उपस्थित करते हैं—

उक्त ग्रन्थ में क्रमशः लगभग २० देवताओं पर विचार किया गया है—१. त्वष्टा २. ऋभवः ३. सविता ४. अश्विनौ ५. मरुत् ६. पर्जन्यः ७. उषा ८. विष्णु ९. रुद्र १०. पूषा ११. सूर्य १२. अग्नि १३. इन्द्र १४. आदित्य १५. बृहस्पति १६. सोम १७. वरुण १८. मित्र १९. आपः।

ग्रन्थकार ने इन देवताओं को शरीर में ही घटाने का प्रयास किया है। केवल कल्पनामात्र से नहीं, अपितु तत्तद् विषय में ऋग्वेद के अनेक मन्त्रों के प्रमाण भी दिये हैं। जिनसे लेखक की वेदविषय में अच्छी योग्यया प्रतीत होती है। उसमें विभिन्न देवताओं का स्वरूप इस प्रकार दिया है—

पृ० ७८—पूषा को सैरीबैलम् (छोटा दिमाग)
,, ९५—इन्द्र को सैरीब्रम (बड़ा दिमाग)
,, ५४—मरुतः को क्रेनियल नब्ज (दिमाग की नाडियाँ-तन्तु)
,, ५८—पर्जन्य को Reflex Activity बाह्य संस्कारों से प्रतिबिम्बित प्रेरणा
,, ६२—उषा को वेगस नर्व्ज (हृद् और श्वास प्रश्वास का केन्द्र)
,, ६३—विष्णु को स्पाइनल कार्ड (रीढ की अन्दर की सुषुम्णा)
,, ७५—रुद्र को पौन्ज pons (ज्ञानतन्तुओं का एक समूह)
,, ८३—सूर्य को कार्पस स्ट्राइएटम (प्रेरक मुख्य ज्ञानतन्तु)
,, ८६—अग्नि को थैल्मस (अनुभव करनेवाले मुख्य ज्ञानतन्तु समूह)
,, १०५—अदिति को दिमाग का एक भाग (मध्यवर्त्ती प्रेरक)
,, ११८—बृहस्पति को Speech center (वाणी का केन्द्र)

यह सब व्याख्या वेदमन्त्रों के आधार पर की है। कैसी उत्तम योजना है। वास्तव में जब तक वेदाङ्ग-उपाङ्ग-आयुर्वेद-धनुर्वेद-अर्थवेद-गान्धर्ववेद इत्यादि में प्रतिपादित शिल्पादिक्रिया, ज्योतिष, औषध गानादि का पूर्णज्ञान नहीं होता, तब तक वेदार्थ बालकों का खेल नहीं है, जो पुस्तक उठाई भाष्य रच डाला। वास्तविक वेदार्थ का प्रकाश तभी हो सकेगा,

जब अङ्गों-उपाङ्गों तथा उपवेदादि का प्रौढ़ता से ज्ञान प्राप्त करने की योजना की जायेगी।

उपर्युक्त Vedic Gods नामक ग्रन्थ आङ्गलभाषा जाननेवालों को अवश्य पढ़ना चाहिये। ऐसे ग्रन्थों का आर्यभाषा में भी अनुवाद होना चाहिये। कोई योग्य डाक्टर और वेदविषय को समझनेवाले इस पर सम्भवत: अधिक प्रकाश डाल सकते हैं।

## स्वामी दयानन्द सरस्वती और ऐतिहासिक पक्ष

ऋषि दयानन्द ने वेद पर अपने अपूर्व ग्रन्थ ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में इस विषय में अपनी धारणा निम्न प्रकार लिखी है—

(क) एवमेव ब्रह्मवैवर्त्तादिषु मिथ्यापुराणसंज्ञासु किंच नवीनेषु मिथ्याभूता बह्व्यः कथा लिखिताः, तासां……सविता सूर्य……स तस्य पितृवदिति रूपकालङ्कारोक्तिः। अस्यां परमोत्तमायां रूपकालङ्कारविधायिन्यां निरुक्त-ब्राह्मणेषु व्याख्यातायां कथायां सत्यामपि ब्रह्मवैवर्त्तादिषु भ्रान्त्या याः कथा अन्यथा निरूपितास्ता नैव कदाचित् केनापि सत्या मन्तव्याः। ऋ० भा० भू० पृ० २६८।

"जो वह रूपकालङ्कार की कथा अच्छी प्रकार वेद ब्राह्मण और निरुक्त आदि सत्यग्रन्थों में प्रसिद्ध हैं, इसको ब्रह्मवैवर्त्त श्रीमद्भागवतादि मिथ्याग्रन्थों में भ्रान्ति से बिगाड़ के लिख दिया है तथा ऐसी-ऐसी अन्य कथा भी लिखी हैं। उन सब को विद्वान् लोग मन से त्याग सत्य कथाओं को कभी न भूलें।" (पृ० २६९)

(ख) ईदृश्यः प्रमत्तगीतवत् प्रलपिताः कथाः पुराणाभासादिषु नवीनेषु ग्रन्थेषु मिथ्यैव सन्तीति भद्रैर्विद्वद्भिर्मन्तव्यम्। कुतः? एतासामप्यलङ्कारवत्त्वात्। (पृ० ३०६)

(ग) एवं परमोत्तमायां विद्याविज्ञापनार्थायां रूपकालङ्कारेणान्वितायां सत्यशास्त्रेषूक्तायां कथायां सत्यां, व्यर्थपुराणसंज्ञकेषु नवीनेषु तन्त्रादिषु ग्रन्थेषु च या मिथ्यैव कथा वर्णिताः सन्ति, विद्वद्भिर्नैव ताः कदाचिदपि सत्या मन्तव्या इति। (पृ० ३१३)

(घ) अतो नात्र मन्त्रभागे हीतिहासलेशोऽप्यस्तीत्यवगन्तव्यम्। अतो यच्च सायणाचार्यादिभिर्वेदप्रकाशादिषु यत्र कुत्रेतिहासवर्णनं कृतं तद् भ्रममूलमस्तीति मन्तव्यम्। (पृ० ८६)

अतः यहाँ मन्त्रभाग में इतिहास का लेश भी नहीं है, ऐसा समझना चाहिये। इसलिये जो सायणाचार्यादिकों ने अपने भाष्यों में जहाँ कहीं इतिहास का वर्णन किया है, वह भ्रम के कारण ही है, ऐसा जानना चाहिये। पाठक उपर्युक्त सारा प्रकरण ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में देखें।

ऋषि दयानन्द की घोषणा कैसे प्रबल शब्दों में है। हमारा उपर्युक्त सम्पूर्ण लेख वस्तुतः ऋषि की इस धारणा की पुष्टि के निमित्त ही लिखा गया है। एक भी शब्द प्रमाणरहित नहीं।

## सायणाचार्य तथा ऐतिहासिक पक्ष

हमें बहुत यत्न करने पर भी सायणाचार्य के भाष्य में स्कन्द स्वामी की ऐतिहासिक प्रक्रिया का स्वरूप दृष्टिगत नहीं हुआ। हमें अत्यन्त आश्चर्य होता है कि सायणाचार्य ने अपने से पूर्ववर्त्ती अनेक आचार्यों का उल्लेख तक नहीं किया। उनके समय में ये सब आचार्य सर्वथा अज्ञात अवस्था में हों, यह बात साधारण बुद्धिवाला भी नहीं मान सकता। उस ने केवल माधव का नाम ही लिखा है। सायणाचार्य का कर्तव्य था कि वह अपने पूर्व के भाष्यकारों के भाष्यों पर प्रकाश डालते और उनके भाष्यों से अपने भाष्य की विशेषताओं का प्रतिपादन करते, पर जानकर वा न जानकर ऐसा नहीं किया, यही कहना पड़ता है। हम कह सकते हैं कि यदि वह अपने पूर्ववर्त्ती आचार्यों की परम्परागत इन प्रक्रियाओं को लेकर भाष्य करते तो संसार में वेदार्थ के विषय में इतना अन्धकार न होता।

जिन लोगों को सायणाचार्य ही वेद के अपूर्व विद्वान् दृष्टिगोचर होते हैं, उनका भाष्य ही सुसङ्गत-सुसम्बद्ध और सोपपन्न जान पड़ता है, वह किञ्चित् चक्षु खोल कर इस विषय में देखें कि इनसे पूर्वाचार्यों ने वेदार्थ को कहाँ तक व्यक्त किया है।

वेद की ऐतिहासिकप्रक्रिया सायणाचार्य की समझ में ही नहीं आई, यही विवशतः कहना पड़ता है। यदि समझ में आई होती तो वह अवश्य इसका व्याख्यान करते।

## यास्क के अनेकवाद

यह बात तो सभी विद्वान् स्वीकार करेंगे कि यास्क ने अपने निरुक्त में अनेकवादों का उल्लेख किया है, जो निम्न प्रकार है—

१. अध्यात्मम् लगभग १०-१२ स्थलों में ॥
२. अधिदैवतम् ,, ,, ,, ॥
३. आख्यानसमयः }
४. ऐतिहासिकाः } १९ स्थलों में ॥
५. नैदानाः }
६. नैरुक्त पक्ष २० स्थलों पर ॥
७. परिव्राजक मत १ स्थल पर ॥
८. पूर्वे याज्ञिकाः १ ,, ,, ॥
९. याज्ञिकाः ८ स्थलों पर ॥

ऐतिहासिक नैदान और आख्यानसमय इन तीनों पर (जो वास्तव में अतिस्वल्प भेद होते हुए एक ही पक्ष है) पर्याप्त प्रकाश डाला जा चुका है। परिव्राजक और अध्यात्म लगभग एक ही हैं। इनका तथा नैरुक्त पक्षों की व्याख्या उन्हीं वादों से हो जाती है। अर्थात् प्रवक्तृभेद से दर्शन-भेद होता है। इस विषय की बहुत सामग्री अनेक आचार्यों के मत से दर्शा दी गई है। मन्त्रों के आध्यात्मिक आधिदैविक और आधियाज्ञिक भी अर्थ होते हैं। इस विषय की अनेक साक्षियाँ ऊपर दी गई हैं। इन सब वादों में वेदमन्त्रों के अर्थ होते हैं, यह सब वैदिकधर्मियों को स्वीकार करने में आपत्ति नहीं।

## निरुक्त के शेष ऐतिहासिक स्थल

ऐसे ऐतिहासिक स्थल जिनकी योजना इन पूर्वोक्त स्कन्द तथा दुर्ग आदि आचार्यों ने नहीं दर्शाई, उनको हम क्रमशः पृथक् निबन्ध द्वारा दिखाने की इच्छा रखते हैं। अवकाश तथा समुपयुक्त सामग्री प्राप्त होने पर (जिसमें बहुत सी प्राप्त हो चुकी है) हम सम्पूर्ण निरुक्त पर ही विचार उपस्थित करना चाहते हैं।

"**ईश्वराधीनं सर्वम्**" प्रभु की कृपा से ही ऐसे महान् कार्य पूरे हो सकते हैं। अतः वह '**बलदा**' परमात्मा बल प्रदान करे, जिससे ऋषियों के शुद्धस्वरूप का ज्ञान प्राप्त करते हुए प्रभु की पतित-पावनी वेदवाणी का सत्य स्वरूप संसार में विस्तृत हो। यही उस प्रभु से पुनः-पुनः प्रार्थना है!!

## उपसंहार

उपर्युक्त प्रकरण में हमने निम्न बातें स्पष्ट करने का यत्न किया—

निरुक्त में अनेक स्थलों पर यास्क ने ऐतिहासिक पक्ष दिखाया है, पर वह सब उपमार्थ ऋषियों की आख्यान सहित कहने की प्रीति से है। ब्राह्मणों में विश्वामित्र-जमदग्नि-वसिष्ठादि शब्द जड़ पदार्थ प्राण आदि के लिये स्पष्ट कहे गये हैं। निरुक्त के पीछे प्राचीन नैरुक्त आचार्य वररुचि ने—

**औपचारिको मन्त्रेष्वाख्यानसमय इति नैरुक्तानां सिद्धान्तः।**

मन्त्रों में आख्यान-इतिहास औपचारिक हैं, यह नैरुक्तों का सिद्धान्त है। ऐसी घोषणा स्पष्ट शब्दों में की है। इस स्पष्ट घोषणा के इन्हीं शब्दों को वर्तमान उपलब्ध वेदभाष्यकारों में सर्वतः प्रथम आचार्य स्कन्द स्वामी ने खुले शब्दों में घोषित किया और एक प्रकार से अपनी निरुक्त-टीका में इसी घोषणारूपी धारणा का सर्वत्र अवलम्बन कर इतिहास की लुप्तप्रक्रिया को संसार में पुनः जीवित कर दिया, जिसके लिये हमें उसका अतिकृतज्ञ होना चाहिये।

दुर्ग ने भी इसी औपचारिकप्रक्रिया का अनेक स्थलों में परिपालन किया। इन दोनों आचार्यों के अनेक प्रमाण दर्शाये गये। जिन से किसी को भी 'निरुक्तकार वेद में इतिहास मानता है' इस विषय का सन्देह नहीं रह जाता। हाँ, हठधर्मी दूसरी बात है।

## अन्तिम निवेदन

अन्त में हम एक बात और कह देना आवश्यक समझते हैं कि निरुक्त के सभी स्थल हमने पूर्णरीति से जान लिये हैं, यह बात नहीं है। हाँ, ऐतिहासिक पक्ष के विषय में हमें कुछ भी सन्देह नहीं। अन्य विषय के कुछ स्थल विचारणीय अवश्य हैं। पर वे वैसे ही हैं जैसे अन्य ऋषि प्रणीत ग्रन्थों में भी कहीं-कहीं पर मिलते हैं। वे सब भी अन्य आर्ष ग्रन्थों की भाँति धीरे-धीरे निःसंशय हो सकेंगे, ऐसी हमें पूरी आशा है।

अब निरुक्त से पूर्व वेदार्थ की क्या अवस्था थी? यास्क की वेदार्थ-प्रक्रिया का उद्गम स्थान क्या है? निघण्टु, निरुक्त की आवश्यकता ही कैसे हुई? वर्तमान व्याकरण की प्रक्रिया को यास्क ने क्यों ग्रहण नहीं किया? इत्यादि और भी अनेक विचार निरुक्त के विषय में हो सकते हैं। पर मैंने इन विषयों को अपने प्रकृतविषय के अधिक उपयोगी न समझ कर ही छोड़ दिया है। जिन पर पुनः किसी समय विचार हो सकता है।



# देवापि और शन्तनु
## के
# वैदिक आख्यान का वास्तविक स्वरूप

## सम्पादकीय वक्तव्य

[सन् १९३१ के मई मास में लाहौर में "निरुक्तकार और वेद में इतिहास" इस विषय के प्रसिद्ध शास्त्रार्थ से निवृत्त होकर मेरे मन में यह विचार उत्पन्न हुआ कि निरुक्त में आये 'तत्रेतिहासमाचक्षते' वाले सब स्थलों पर विशद और सप्रमाण विचार विना किसी प्रकार की निजी कल्पना के लेखबद्ध कर देने चाहियें। तदनुसार यह लेख उसी समय लिखा गया था। इसका अन्तिम भाग अर्थात् सम्पूर्ण सूक्त की व्याख्या भी उस समय थोड़ी सी लिखी गई थी। इसके पश्चात् यह लेख उसी अवस्था में अब तक पड़ा रहा। पिछले वर्ष ट्रस्ट की ओर से जब वैदिक निबन्ध माला का प्रकाशन प्रारम्भ हुआ तब इसकी ओर भी ध्यान दिया गया। इसमें ऋग्वेद के मण्डल १० के ९८वें सूक्त की संगति अर्थ व्याख्या आदि का काम कुछ कठिन सा प्रतीत हुआ। वास्तव में तो इसका मुख्य कारण कुछ संकोच सा ही रहा। मन में यही विचार आता था कि तू वेद-भाष्यकार तो है नहीं, ऋषि दयानन्द का भाष्य भी इस सूक्त पर नहीं है, वेद के किसी सूक्त पर लेखनी उठाना अनधिकार चेष्टा तो न होगी? विना सूक्त का अर्थ किये यह लेख पूरा नहीं होता था। अन्त में प्रकाशकों के विशेष आग्रह से मैं सूक्त के अर्थों की पूर्ति में लग ही गया, यह विचार कर कि जिन मण्डल वा सूक्तों पर ऋषि दयानन्द का भाष्य नहीं है, उन पर तो कुछ लिखना ही चाहिये। अन्त में जब इसमें लगा तो यह शीघ्र पूरा भी हो गया। व्याख्यादि इतने विस्तृत हो गये कि इस लेख में उन का समावेश होना भी कठिन हो गया। अन्त में यही निश्चय किया कि समस्त सूक्त की तीनों प्रक्रियाओं में पूरी व्याख्या पृथक् ही छापनी चाहिये। अतः इस लेख में अतिसंक्षेप से केवल आधिदैविक प्रक्रिया में ही इस सूक्त का अर्थ और वह भी केवल आर्यभाषा में दिया गया है। शेष सब प्रक्रियाओं में व्याख्या पाठक पृथक् पुस्तिका (ट्रैक्ट) में देख सकेंगे।

'वेद में देवापि और शन्तनु' इस निबन्ध में हमने प्रारम्भ में विस्तृत पूर्वपक्ष अपनी ओर से दिया है और उत्तर में उन सब पर पूरा विचार करने का यत्न किया है। स्वयं वेद से ही हमने सिद्ध किया है कि वेद में व्यक्तिविशेषों का कोई इतिहास नहीं। निरुक्त, महाभारत, भागवतादि में भी आये देवापि और शन्तनु विषय के सब प्रकरणों में आये इतिहास की विवेचना भी की गई है, जिसमें उनकी परस्पर अत्यन्त विरुद्धता दर्शाई है।

जिन महानुभावों को 'वेद में इतिहास है वा नहीं', इस विषय में आकांक्षा है, अथवा जो गुरुकुलों, विद्यालयों तथा विश्वविद्यालयों में निरुक्त आदि का अध्ययन करते हैं। जिनके सामने सदा पूर्वपक्ष ही प्रबलरूप में आया करता है, उनके विचार के लिये इसमें पर्याप्त सामग्री मिलेगी। विदेशी विद्वानों वा उनके अनुगामी भारतीय विद्वानों को भी पक्षपातरहित होकर एक बार इस निबन्ध को अवश्य पढ़ना चाहिये। इसी भावना से यह लिखा गया और इसके विरुद्ध यदि आशंकाएँ हों तो इसके साथ "वेद और निरुक्त" और "निरुक्तकार और वेद में इतिहास" "त्वाष्ट्री सरण्यू के वैदिक आख्यान का स्वरूप" आदि निबन्धों को पढ़ें और पुनरपि समाधान न हो तो मिलकर वा पत्र द्वारा अपनी आशंकाओं को शुद्ध भावनाओं से निवारण कर सकते हैं। मुझे भी इस विषय में कोई हठ वा दुराग्रह नहीं है। विचार तो होता है कि 'वेद में इतिहास' विषयक विस्तृत ग्रन्थ लिखा जावे, यह काम है अत्यन्त अन्तर्वृत्ति और निरन्तर परिश्रम का—लोहे के चने कौन चबाये—नहीं तो यह काम कभी का हो गया होता। सब काम एक व्यक्ति नहीं कर सकता। भविष्य का ज्ञाता परमेश्वर है, प्रभु को स्वीकार हुआ तो यह कार्य हो ही जायगा, चाहे जब भी हो।

हम चाहते हैं कि विज्ञ पाठक वा वैदिक साहित्य की खोज करनेवाले विद्वान् हमारे निबन्धों को एक बार पक्षपातरहित होकर, योरुपीय शिक्षा से प्राप्त हठ को छोड़कर, पढ़ने का कष्ट करें। हमें विश्वास है कि उन्हें इन निबन्धों में बहुत कुछ उपादेय सामग्री मिलेगी। कोई बात इस लिये हेय नहीं हो जानी चाहिये कि उसे स्वामी दयानन्द कहता है, कोई और कहे तभी मानें, यह बात पक्षपात की है।

यूनिवर्सिटियों गुरुकुलों महाविद्यालयों में निरुक्त तथा वेद का विषय पढ़नेवाले प्रत्येक छात्र को ये निबन्ध अवश्य पढ़ने चाहियें और उक्त

संस्था वा यूनिवर्सिटियों को ये निबन्ध वेदविषय के पाठ्यक्रम में रखने चाहियें।

दानी महानुभाव यूनिवर्सिटियों, विद्यालयों के पढ़नेवाले या उत्तीर्ण छात्रों को वैदिक निबन्ध बाँट सकते हैं, जिससे वेदविषय में अनेक मिथ्या धारणाओं का नाश होकर यथावत् ज्ञान का प्रकाश हो।]

वैदिक धर्म का सेवक—

ब्रह्मदत्त जिज्ञासु
विरजानन्द साङ्गवेद विद्यालय,
पो० शहादरा मिल्स (लाहौर),
पंजाब

रावी तट
२३ कार्त्तिक सं० २००३
८ अक्टूबर १९४६





# देवापि और शन्तनु
के
# वैदिक आख्यान का वास्तविक स्वरूप

## ऋग्वेद मण्डल १० सूक्त ९८ का विवेचन

### पूर्वपक्ष

१—(क) वेद में इतिहास है। देखिये ऋग्वेद मण्डल १० सूक्त ९८ के १२ मन्त्रों में "देवापि" और "शन्तनु" का वर्णन बड़े विस्तार तथा स्पष्टरूप से पाया जाता है। प्रथम मन्त्र में 'बृहस्पति', द्वितीय में 'देवापि' तृतीय में पुनः 'बृहस्पति', चतुर्थ में 'इन्द्र', और ७, ८, ९, १०, ११, १२ इन छः मन्त्रों में 'अग्नि' को स्पष्टतया सम्बोधित करते हुये वृष्टि के लिये प्रार्थना की गई है। पाँचवाँ छठा ये दोनों मन्त्र भी, देवापि ने वर्षा कराई, इसी का ही प्रतिपादन कर रहे हैं। सम्पूर्ण सूक्त में १, ३, ५, ६, ७, ८, १०, १२ ये आठ मन्त्र 'वृष्टि' 'आपः' आदि शब्दों द्वारा स्पष्ट ही वृष्टिकाम सूक्त की सत्यता को बतलाते हैं। ८ तथा १० इन दो मन्त्रों में पर्जन्य का उल्लेख सुव्यक्त है। इससे सिद्ध होता है कि यह वृष्टिकामसूक्त ही है, जिस में 'देवापि' 'शन्तनु' का स्पष्ट वर्णन है।

(ख) ७वें मन्त्र में 'देवापि' पुरोहित था, यह शब्द विशेष रूप से पढ़ा ही है। वही देवापि आर्ष्टिषेण है, ऋषि है, यह पाँचवें मन्त्र में कहा है। शन्तनु ने पुरोहित रूप में उसका वरण किया, यह भी ७वें मन्त्र में दृष्टिगोचर हो रहा है। इससे यह विस्पष्ट है, कि यह व्यक्तियों का ही इतिहास है, और हो ही क्या सकता है?

(ग) ८वें मन्त्र में 'देवापि' को स्पष्ट मनुष्य कहा गया है।

२—इतना ही नहीं, यास्कमुनि निरुक्त के द्वितीय अध्याय में लिखते हैं—

**देवापिश्चार्ष्टिषेणः शन्तनुश्च कौरव्यौ भ्रातरौ बभूवतुः। स शन्तनुः कनीयानभिषेचयाञ्चक्रे। देवापिस्तपः प्रतिपेदे। ततः शन्तनो राज्ये द्वादशवर्षाणि देवो न ववर्ष। तमूचुर्ब्राह्मणा अधर्मस्त्वयाऽचरितो ज्येष्ठं**

भ्रातरमन्तरित्याभिषेचितं तस्मात्ते देवो न वर्षतीति। स शन्तनुर्देवापिं शिशिक्ष राज्येन। तमुवाच देवापिः पुरोहितस्तेऽसानि, याजयानि च त्वेति। तस्यैतद् वर्षकामसूक्तम्॥ (निरु० २।१०)।

अर्थात्—कौरव कुल में ऋष्टिषेण के दो पुत्र देवापि और शन्तनु भाई थे। उनमें छोटा राजगद्दी पर बैठ गया। देवापि तपस्या करने लगा। तब शन्तनु के राज्य में बारह वर्ष तक वृष्टि न हुई। उसको ब्राह्मणों ने कहा, तुमने अधर्म किया जो बड़े भाई के रहते गद्दी पर बैठ गये, इसी से तुम्हारे राज्य में वर्षा नहीं होती। शन्तनु ने देवापि से राज्य सम्भालने के लिये प्रार्थना की। देवापि ने उसे कहा—मैं तेरा पुरोहित बनकर रहूंगा, और तुम्हारा यज्ञ कराऊँगा यह उस (देवापि) का वर्षकामसूक्त है।

इससे सिद्ध है कि यास्कमुनि वेद में इतिहास मानते हैं। तभी तो उपर्युक्त लेख के आरम्भ में यास्क ने "तत्रेतिहासमाचक्षते" ऐसा लिखा है। जब यास्क स्वयं कहते हैं कि **"इस विषय में पूर्वाचार्य इतिहास बतलाते हैं"**, और स्वयं बतला कर भी दिखा दिया, ऐसी अवस्था में यह कहना कि—"यास्क वेद में इतिहास नहीं मानता" यह बात कैसे मानी जा सकती है।

३—महाभारत आदि के ९४ अध्याय में जनमेजय ने अपने पूर्वज राजाओं का वंशानुक्रम पूछा। उस प्रकरण में इस प्रकार लेख है—

**प्रतीपः प्रथितस्तेषां बभूवाप्रतिमो भुवि ॥६०॥**
**प्रतीपस्य त्रयः पुत्रा जज्ञिरे भरतर्षभ।**
**देवापिः शन्तनुश्चैव बाह्लीकश्च महारथः ॥६१॥**
**देवापिश्च प्रवव्राज तेषां धर्महितेप्सया।**
**शन्तनुश्च महीं लेभे बाह्लीकश्च महारथः ॥६२॥**

(महाभारत आदिपर्व अ० ९४। श्लोक ६१, ६२)॥

अर्थात्—उनमें अप्रतिमप्रभाव प्रतीप भूमण्डल भर में प्रख्यात हुआ। हे भरतर्षभ! प्रतीप के तीन पुत्र हुये—देवापि शन्तनु और महारथी बाह्लीक। उनमें देवापि धर्महित की भावना से परिव्राजक बन गया, शन्तनु ने राज्य प्राप्त किया, महारथी बाह्लीक ने भी।

जब वैशम्पायन के इस उपर्युक्त वंशानुक्रम से जनमेजय की सन्तुष्टि न हुई, तो उसने पुनः विस्तार से इसी वंशानुक्रम को पूछा। अतः पुनः महाभारत अ० ९५ में कहा है—

(क) प्रतिश्रवसः प्रतीपः। प्रतीपः खलु शैब्यामुपयेमे सुनन्दां नाम। तस्यां पुत्रानुत्पादयामास देवापिं शन्तनुं बाह्लीकं चेति। देवापिः खलु बाल एवारण्यं विवेश। शन्तनुस्तु महीपालो बभूव……।

अर्थात्—प्रतिश्रवस का प्रतीप हुआ। प्रतीप ने सुनन्दा शैब्या से विवाह किया। उसमें देवापि, शन्तनु और बाह्लीक तीन पुत्र उत्पन्न किये। देवापि बाल्यावस्था में ही जङ्गल में चला गया। और शन्तनु राजा बन गया।

(ख) पुनः कर्णपर्व में—

अथापरान् महाराज ! सूतपुत्रः प्रतापवान्।
जघान बहुसाहस्रान् योद्धान् युद्धविशारदान् ॥४८॥
जिष्णुं जिष्णुकर्माणं देवापिं भद्रमेव च।
दण्डञ्च राजन् समरे चित्रं चित्रायुधं हरिम् ॥४९॥
(महाभारत कर्णपर्व अ० ५६। श्लोक ४८, ४९)

अर्थात्—हे महाराज ! प्रतापी सूतपुत्र (कर्ण) ने अनेक सहस्र युद्धविद्या में प्रवीण योद्धाओं को मारा। हे राजन् ! (उसने) जिष्णु, जिष्णुकर्मा, देवापि, भद्र, दण्ड, चित्र, चित्रायुध, हरि (इन सब) को (संग्राम में मार डाला)।

यहाँ कर्ण ने देवापि को मारा ऐसा वर्णन है।

महाभारत के इन उद्धरणों से भी यही सिद्ध होता है कि महाभारत में वर्णित "देवापि" और "शन्तनु" का ही वेद में भी वर्णन है।

४—बृहद्देवता तथा कात्यायन सर्वानुक्रमणी के लेख से भी उपर्युक्त बात ही सिद्ध होती है। तद्यथा बृहद्देवता ७।१५५-१५७ तथा ८।१-९ में निम्न प्रकार लेख है—

आर्ष्टिषेणस्तु देवापिः कौरव्यश्चैव शन्तनुः।
भ्रातरौ कुरुष्वेतौ राजपुत्रौ बभूवतुः ॥१५५॥
ज्येष्ठस्तयोस्तु देवापिः कनीयांश्चैव शन्तनुः।
त्वग्दोषी राजपुत्रस्तु ऋष्टिषेणसुतोऽभवत् ॥१५६॥
राज्येन छन्दयामासुः प्रजाः स्वर्गं गते गुरौ।
स मुहूर्त्तमिव ध्यात्वा, प्रजास्ताः प्रत्यभाषत ॥१५७॥
न राज्यमहमर्हामि नृपतिर्वोऽस्तु शन्तनुः।
तथेत्युक्त्वाऽभ्यसिञ्चंस्ताः प्रजा राज्याय शन्तनुम् ॥१॥

ततोऽभिषिक्ते कौरव्ये वनं देवापिराविशत् ।
न ववर्षाथ पर्जन्यो राज्ये द्वादश वै समाः ॥२॥
ततो ऽभ्यगच्छद्देवापिं प्रजाभिः सह शन्तनुः ।
प्रसादयामास चैनं तस्मिन् धर्मव्यतिक्रमे ॥३॥
शिशिक्ष चैनं राज्येन प्रजाभिः सहितस्तदा ।
तमुवाचाथ देवापिः प्रह्वं तु प्राञ्जलिस्थितम् ॥४॥
न राज्यमहमर्हामि त्वग्दोषोपहतेन्द्रियः ।
याजयिष्यामि ते राजन् वृष्टिकामेज्यया स्वयम् ॥५॥
ततस्तं तु पुरोधत्त आर्त्विज्याय च शन्तनुः ।
स चास्य चक्रे कर्माणि वार्षिकाणि यथाविधि ॥६॥
बृहस्पते प्रतीत्यृग्भिर् ईजे चैव बृहस्पतिम् ।
द्वितीययास्य सूक्तस्य बोधिते जातवेदसा ॥७॥
आस्ये ते द्युमतीं वाचं दधामि स्तुहि देवताः ।
ततः सोऽस्मै ददौ प्रीतो वाचं देवीं तया च सः ॥८॥
ऋग्भिश्चतसृभिर्देवान् जगौ वृष्ट्यर्थमेव तु ।
अग्निं च सूक्तशेषेण.................. ॥९॥

बृहद्देवता ७।१५५-१५७, तथा ८।१-९॥

अर्थात्—आर्ष्टिषेण देवापि और कौरव्य शन्तनु कुरुओं में दोनों राजपुत्र भाई थे, उन में देवापि बड़ा था, और शन्तनु छोटा। आर्ष्टिषेण का पुत्र (देवापि) कोढ़ी हो गया ॥१५६॥ गुरु (पिता=प्रतीप) की मृत्यु होने पर प्रजाओं ने उनसे राज्य करने के लिये प्रार्थना की। उसने कुछ काल विचार कर प्रजा को उत्तर दिया ॥१५७॥ मैं राज्य के योग्य नहीं हूं, शन्तनु को अपना राजा बना लो। प्रजा ने 'हमें स्वीकार है' यह कह कर शन्तनु का राज्याभिषेक कर दिया ॥१॥ कौरव्य (शन्तनु) के अभिषेक हो जाने पर देवापि वन को चला गया। उसके पश्चात् राज्य में बारह वर्ष तक वर्षा नहीं हुई ॥२॥ तदनन्तर शन्तनु प्रजाओं के साथ देवापि के पहुंचा और इस धर्मविरुद्धता में (क्षमार्थी होकर) उसको प्रसन्न किया ॥३॥ तब प्रजा सहित उस (देवापि) से राज्य करने के लिये प्रार्थना की। देवापि ने करबद्ध विनम्र खड़े हुए उस (शन्तनु) को कहा ॥४॥ मैं त्वचा का रोगी (=कुष्ठी) राज्य के योग्य नहीं हूं। हे राजन्! वृष्टिकामेष्टि द्वारा मैं स्वयं तुम्हारा यज्ञ कराऊँगा ॥५॥ तब शन्तनु ने उस (देवापि) का ऋत्विक् कर्म के लिये पुरोहित रूप से वरण

किया और वह उसके वार्षिक-कर्मों (यज्ञ-याग-इष्टि आदि) को यथा-विधि कराने लगा ॥६॥ "बृहस्पते प्रति मे०" (ऋ० मं० १०। सू० ९८। मं० १) इस ऋचा द्वारा बृहस्पति की स्तुति की। इस सूक्त की दूसरी ऋचा से (बृहस्पति ने) 'जातवेदः' द्वारा सूचित किया ॥७॥ कि मैं तुम्हारे मुख में दिव्य वाणी का प्रवेश कराता हूं, तुम देवताओं की स्तुति करो। तदनन्तर बृहस्पति ने प्रसन्न होकर उसको (दिव्य) वाणी दी। और उसने उस दिव्यवाणी द्वारा ॥८॥ चार ऋचाओं से वृष्टि के लिये देवों की स्तुति की और शेष सूक्त से अग्नि की स्तुति की······॥९॥

५—इसी प्रकार ऋक्सर्वानुक्रमणी में कहा है—

**बृहस्पते द्वादशार्ष्टिषेणो देवापिर्वृष्टिकामो देवांस्तुष्टाव।**

(कात्यायन ऋक्सर्वा० पृ० ४१)।

इस में भी यही कहा है कि देवापि ने वृष्टि की कामना से इस सूक्त के द्वारा देवों की स्तुति की।

इस प्रकार हमने वेद—निरुक्त—बृहद्देवता—सर्वानुक्रमणी तथा महाभारत से यह सिद्ध किया कि देवापि और शन्तनु का इतिहास वेद और इन सब ग्रन्थों में वर्त्तमान है। ऐसी अवस्था में यह कहना कि 'वेद में इतिहास नहीं' साहसमात्र है। यदि ऐसा नहीं, तो प्रतिवादी को इन उपर्युक्त सब उद्धरणों का तात्त्विक अर्थ तथा समन्वय दर्शाना होगा।

## सिद्धान्ती

सबसे पूर्व पूर्वपक्षी से हम यह पूछते हैं कि वेद में इन व्यक्तियों (देवापि-शन्तनु आदि) का इतिहास था या है, और उससे निरुक्त-बृहद्देवता-सर्वानुक्रमणी-महाभारत-पुराणादि में यह इतिहास आया, ऐसा आप मानते हो। अथवा पुराण-महाभारत-बृहद्देवतादि में इतिहास पाया जाता है, इससे सिद्ध होता है कि वेद में भी जो वर्णन है, वह इतिहास-परक ही है अर्थात् इन ग्रन्थों के उपर्युक्त स्थलों से वेद में इतिहास होने की पुष्टि होती है, ऐसा मानते हो?

देखिये! यदि प्रथम पक्ष को लें, तो आप ही बतलावें कि वेद के जिस सूक्त (ऋ० मं० १० सू० ९८) में आप इतिहास बताते हैं, क्या उस में उक्त इतिहास को प्रमाणित करनेवाली सभी बातें मिलती हैं? क्या 'देवापि' और 'शन्तनु' के नाममात्र आजाने से वेद के इस वर्णन को इतिहास कहा भी जा सकता है? इस बात पर गम्भीरता से विचार करें। हम आप से पूछते हैं क्या वेद के इन मन्त्रों में—

(१) देवापि और शन्तनु भ्राता थे, कौन कनिष्ठ, कौन ज्येष्ठ ?

(२) वह दोनों कौरव्य थे, वा कुरुकुल उत्पन्न थे ?

(३) उनके पिता का नाम क्या था, तथा उनके पूर्वजों की कुल परम्परा क्या थी ?

(४) उनका महाभारत प्रदर्शित तृतीय भाई बाह्लीक कहाँ गया, उस का चिह्नमात्र नहीं, यह क्यों ?

(५) शन्तनु का अभिषेक हुआ, अर्थात् राजसिंहासन पर बैठा ? क्या इसका वर्णन है ?

(६) देवापि कुष्ठ के कारण अथवा यों ही परिव्राजक बन गया ?

(७) बारह वर्ष वर्षा नहीं हुई।

इन उपर्युक्त बातों में से एक का भी अणुमात्र चिह्न पाया जाता है ? वेद में इस के मूल की गन्ध भी नहीं। जब ऐसी अवस्था है, तब यह बात कैसे सिद्ध हुई कि ऋग्वेद के इस सूक्त में देवापि और शन्तनु का इतिहास है ? आपने ही मूलमन्त्रों में जो पूर्वपक्ष उठाया है, उस में भी हमारी पूर्वनिर्दिष्ट बातों में से किसी एक का भी आप ने उल्लेख नहीं किया। और जो आपने अपने पूर्वपक्ष में पृ० १ पर कहा है कि—वृष्टि के लिये बृहस्पति, देवापि, पुनः बृहस्पति इनको सम्बोधित करके प्रार्थना की गई है। भला आप ही बतलाइये ! बृहस्पति और देवापि को सम्बोधित करने से यह कैसे सिद्ध हुआ कि यहाँ पर व्यक्तिविशेष को सम्बोधित किया है ? हाँ वृष्टि के लिये प्रार्थना, सो ऐसा होने में आपत्ति ही कौन सी है ? हम भी इस सूक्त को वृष्टिकामसूक्त ही मानते हैं, अतः 'अपः' 'पर्जन्य' 'वृष्टि' आदि शब्द सार्थक ही हैं, हम इन को निरर्थक कब कहते हैं।

(ii) हाँ जो 'देवापि' पुरोहित था, वही आर्ष्टिषेण, वही ऋषि, उसका ही वरण किया गया (मं० ७), सो हम भी देवापि को पुरोहित मानते हैं। मन्त्र ५ में आर्ष्टिषेण देवापि का विशेषण है, इस का अर्थ निरुक्तकार ने किया 'इषितसेन' अर्थात् 'प्रेषिता सेना येन' जिसने सेना को शत्रुओं के प्रति भेजा, अथवा जिसने इन्द्रियगणरूपी सेना को निगृहीत=संयत कर लिया हो। 'तस्य ऋष्टिषेणस्यायं आर्ष्टिषेणः' जिसने इन्द्रियग्राम (समूह) को वशीभूत कर लिया, तत्सम्बन्धी 'आर्ष्टिषेण' कहलायेगा।

शेष मन्त्र ७ का "ऋषि" शब्द भी विशेषणवाची है, "ऋषिर्दर्शनात्" साक्षाद्-द्रष्टा। तब आर्ष्टिषेण ऋषि-पुरोहित का अर्थ हुआ कि जो जिते-

न्द्रिय-साक्षात् कृतधर्मा एतद्गुणविशिष्ट पुरोहित। यह आध्यात्मिक अर्थ में समझना चाहिये।

इसमें पूर्वपक्षी का अधिक से अधिक इतना ही कहना है कि ७वें मन्त्र में पुरोहित शब्द आया है, आर्ष्टिषेण का उस से सम्बन्ध है, और वह ऋषि था।

सो 'पुरोहित' तो हम भी मानते हैं। इसमें कुछ विवाद नहीं। 'आर्ष्टिषेण' का अर्थ तुम करते हो 'ऋष्टिषेण का पुत्र' और उसी को 'ऋषि' (मं० ५ में) बतलाते हो, सो भी ठीक नहीं, क्योंकि यदि ऐसा मानोगे तो महाभारत पुराणादि में जो देवापि को प्रतीप का पुत्र (देखो महाभारत आदिपर्व ६४।५६, ६२) लिखा है (यह भी वास्तव में एक पक्ष के अनुसार है, सर्वसम्मत नहीं) सो असङ्गत हो जायेगा। परस्पर विरुद्धहेत्वाभास में आ जायगा। यदि कहो आर्ष्टिषेण विशेषण नहीं, सो भी नहीं क्योंकि मन्त्र ८ में एक ही स्थान पर "आर्ष्टिषेण" "देवापि" दोनों पद प्रथमान्त पढ़े हुये हैं, वे दोनों विशेष्य नहीं हो सकते। एक विशेषण होगा, दूसरा विशेष्य होगा। विशेष्यविशेषण की यह व्यवस्था पूर्वाचार्यों ने भी मानी है, तद्यथा—स्कन्दस्वामी ऋग्वेदभाष्य १।१।४ पृ० ६, ट्रिवेण्ड्रम संस्क०—

**अध्वरशब्दोऽयं यज्ञमित्यनेन पौनरुक्त्याच्च यज्ञनाम। किन्तर्हि? विशेषणम्।**

अतः यदि आर्ष्टिषेण को विशेष्य मानोगे तो देवापि विशेषण होगा, यदि देवापि को विशेष्य मानोगे तो आर्ष्टिषेण विशेषणवाची सिद्ध होगा। 'तस्येदम्' (अ० ४।३।१२०) सूत्र से 'ऋष्टिषेणस्येदम्' ऋष्टिषेण सम्बन्धी जो भी कोई व्यक्ति वा वस्तु होगी, वह आर्ष्टिषेण कही जावेगी। केवल पुत्र अर्थ में ही आर्ष्टिषेण पद बनता हो, यह बात नहीं।

ऋषि शब्द तो वेद में अनेक स्थलों में विशेषणवाची आता है। तद्यथा—

**अग्निर्ऋषिः पवमानः पाञ्चजन्यः पुरोहितः।** (ऋ० ९।६६।२०)

अतः स्पष्ट है कि आर्ष्टिषेण-ऋषि और पुरोहित इन तीनों पदों के आने से कोई हानि नहीं। इन शब्दों का सम्बन्ध सब ठीक बैठ जाता है।

(iii) हां, मं० ८ में जो "आर्ष्टिषेणो मनुष्यः" ऐसा लिखा, उसकी व्यवस्था भी किञ्चित् ध्यानपूर्वक सुनिये। मन्त्र ५ में तो "आर्ष्टिषेणः ऋषिः" ऐसा पाठ है। अब यहाँ मन्त्र ८ में "आर्ष्टिषेणो मनुष्यः" ऐसा विप्रतिषिद्ध लेख वेद में कैसे आ सकता है?

इससे स्पष्ट सिद्ध है कि 'मनुष्य' का अर्थ यहाँ पर आदमी-इन्सान नहीं, अपितु कुछ और है। आर्ष्टिषेण का अर्थ हमने ऊपर बतला ही दिया। अब 'मनुष्य' शब्द का अर्थ क्या है, सो भी सुनिये—

प्रकृत में हमारा कहना यह है कि यहाँ 'मनुष्य' शब्द विशेषणवाची है। जिसका अर्थ है मनुष्यसम्बन्धी, मनुष्यवाला, वा मनुष्यों के लिये हितकारी। जैसे ऋ० २।१८।१ में मनुष्य शब्द अभिधावृत्ति से रथ का विशेषण नहीं बन सकता, वहाँ मनुष्य का अर्थ 'मनुष्यों के लिये हितकारी' होता है, इसी प्रकार यहाँ भी मनुष्य शब्द लक्षणावृत्ति से मनुष्यों वाला, मनुष्यों के लिये हितकारी अर्थ को देता है, मनुष्यों वाला, 'जिस के सहायक बहुत से मनुष्य हों' ऐसा अर्थ सुसङ्गत हो जाता है।

**(पूर्वपक्षी)** क्या 'मनुष्य' जैसे सुस्पष्ट सूर्य के समान प्रकाशमान शब्दों का अर्थ भी तुम तोड़-मरोड़ कर अन्यथा करने का साहस करते हो!!

**(सिद्धान्ती)** भाई मेरे! आवेश में मत आओ। शान्ति से सुनो। अच्छा तुम ने 'मनुष्य' 'ऋषि' 'आर्ष्टिषेण' ये सम्बद्ध हैं, इसका कुछ उत्तर तो न दिया। दुःसाहस कहने मात्र से दुःसाहस नहीं हो जायगा। वेद-शास्त्रों का मर्म ऐसा नहीं, जो विना परिश्रम से समझ में आ सके।

'मनुष्य' शब्द का सर्वथा तद्रूप अर्थ, हम ने ऊपर लिखा, आप को वेद मूलमन्त्र से दिखाते हैं—

**प्राता रथो नवो योजि सस्निश्चतुर्युगस्त्रिकशः सप्तरश्मिः।**
**दशारित्रो मनुष्यः स्वर्षाः स इष्टिभिर्मतिभी रंह्यो भूत्॥**

ऋ० २।१८।१॥

नवो नवीनः, सस्निः शुद्धः, चतुर्युगः चत्वारि युगानि यस्य, त्रिकशः तिस्रः कशा यस्य, सप्तरश्मिः सप्त रश्मयो यस्य सः रथः प्रातः प्रातः-कालेऽयोजि अस्माभिर्युज्यते स च रथः दशारित्रो दशारित्रोदशारित्रवान् मनुष्यः मनुष्येभ्यो हितः, स्वर्षाः सुगतिशीलो मतिभिरिष्टिभिः रंह्यो गन्तुं योग्यः, अभूत् भवति।

इस मन्त्र में 'नवः', 'सस्निः', 'चतुर्युगः', 'त्रिकशः', 'सप्तरश्मिः', 'दशारित्रः', 'मनुष्यः', 'स्वर्षाः' ये सब पद रथ के विशेषण स्पष्ट हैं। इन की समानविभक्ति भी इसी बात की परिचायिका है। 'रथः' और 'मनुष्य' भी स्पष्ट समानविभक्तिक और विशेष्य विशेषण हैं। यहाँ 'मनुष्यः रथः' का अर्थ 'मनुष्यों के लिये हितकर रथ' ऐसा है। यदि

कहो कि हम पृथक्-पृथक् वाक्य मान कर अर्थ करेंगे, तब मन्त्र का अर्थ सङ्गत नहीं होता। यदि यह कहो कि हम तो 'रथ' को विशेष्य न मानकर विशेषण मानेंगे, तब 'नवः-त्रिकशः-सप्तरश्मिः-दशारित्रः' ये पद मनुष्य के विशेषण नहीं हो सकते। तुम्हारे दोनों वाक्य ठीक बनते भी नहीं, क्योंकि ऋचा के पूर्वार्द्ध में यदि 'रथ' का अपने विशेषणों सहित वर्णन है, और उत्तरार्द्ध में 'मनुष्य' का अपने विशेषणों सहित वर्णन है, तो प्रथम तो अर्थ ही सङ्गत नहीं होता, दूसरे 'दशारित्र' मनुष्य का विशेषण नहीं हो सकता। हाँ 'रथ' का विशेषण तो ठीक है। अब सम्पूर्ण मन्त्र में सब पद 'रथ' के विशेषण होने पर सुसङ्गत हो जाते हैं। केवल 'मनुष्य' पद ही रह जाता है, जिस का मन्त्र में अलग अर्थ कुछ भी नहीं हो सकता। ऐसी दशा में हमारा उपर्युक्त 'मनुष्यः रथः'=कैसा रथ ? "मनुष्यों के लिये हितकर रथ"—यह अर्थ सुसङ्गत और सुसम्बद्ध हो जाता है।

**(पूर्वपक्षी)** क्या ऐसा अर्थ और किसी ने भी किया है ? या तुम्हारी अपनी बुद्धि की ही कल्पना है ?

**(सिद्धान्ती)** देखो भाई ! मान लो कि ऐसा अर्थ किसी ने नहीं किया, तो जो युक्ति तथा विशेषण न मानने में जो दोष हमने दर्शाये, क्या उन का समाधान तुम ने किया ? हमें समझ नहीं आता कि आप लोगों की कसौटी कौन सी है ? जब आप लोगों को किन्हीं पूर्वाचार्यों की सम्मति दर्शाई जाती है, तो तुम लोग उनको हेय बतलाकर मूलसंहिताओं की ओर भागते हो कि मूल संहिताओं में से दिखाओ। जब हम मूलसंहिता से ही उत्तर देते हैं, तो तुम 'क्या किसी और ने भी ऐसा अर्थ किया है' यह घोष (पुकार) मचाते हो !!!

देखिये ! वेदार्थ समझ में नहीं आ सकता, जब तक अपनी मति को स्थिर न कर लो। हम 'मनुष्य' शब्द का यही अर्थ (जो हमने ऊपर दर्शाया) इसी मन्त्र के सायणभाष्य में दर्शाते हैं। सायणाचार्य का पाठ निम्न प्रकार है—

"रथो रंहणाद्, रथो यज्ञः च स नवो नूयते स्तूयतेऽत्रेति नवः स्तुतिमान्········मनुष्यो मनुष्याणां हितः········।"

सायण ने 'रथ' को विशेष्य मान कर शेष सभी प्रथमान्त पदों को उसका विशेषण मान कर ही अर्थ किया है। 'मनुष्यः' का अर्थ सायण ने भी 'मनुष्यों के लिये हितकारी' किया है।

पाठक वृन्द ! तनिक विचारें कि इन लोगों की अवस्था कितनी दयनीय है !! यदि एक बात स्वामी दयानन्द कहता है, या हम लागों में से कोई कहता है, तो चाहे वह कितनी भी युक्तियुक्त आप्तप्रमाणयुक्त क्यों न हो, पर इन लोगों की बुद्धि में नहीं बैठती। यदि वही बात सायणाचार्य कह दें, तो ये लोग बिना ननुनच के मान लेते हैं। यह कितना पक्षपात है !!

अतः 'मनुष्य' शब्द भी देवापि मनुष्य है, या ऋषि है, यह नहीं बताता अपितु यहाँ मनुष्य का अर्थ है मनुष्यसम्बन्धी, मनुष्योंवाला, वा मनुष्यों के लिये हितकारी। सो पुरोहित मनुष्योंवाला होता ही है, क्योंकि अनेक मनुष्य उसकी पूजा वा उपचर्या के लिये उपस्थित रहते हैं।

विशेष्यविशेषणभाव पर हम यहाँ विस्तार से नहीं लिख सकते। पाठक इसका अधिक विवेचन हमारी यजुर्वेदभाष्यविवरण की भूमिका (पृ० ७८) में देखें।

इस प्रकार हम ने दर्शाया कि वेद के इन मूल मन्त्रों में किसी भी प्रकार का इतिहास नहीं।

**(पूर्वपक्षी)** मन्त्रों में विस्तार से इतिहास कैसे आ सकता है, वेदों में तो सब कुछ मूलरूपेण ही है। इसी प्रकार इतिहास भी मूलरूपेण ही है।

**(सिद्धान्ती)** यदि मूलरूप से हो तब भी ठीक है, मूलरूप से भी तो नहीं। 'आर्ष्टिषेण-देवापि-शन्तनु' का नाममात्र आ जाने से ही इतिहास कैसे सिद्ध होगा।

यहाँ इतनी बात और ध्यान देने योग्य है कि यदि वेद से लेकर ही महाभारतादि में यह इतिहास लिखा गया, तो भला जब तीसरे मन्त्र में देवापि बृहस्पति से प्रार्थना कर रहा है 'कि आओ हम दोनों मिल कर वृष्टि करें', तो ऐसे मुख्यव्यक्ति बृहस्पति को इन सब इतिहास वर्णन करनेवालों ने क्यों छोड़ दिया ? जबकि उसने वृष्टि की और ७वें मन्त्र में जब कि इस कार्य के लिये वाणी प्रदान भी कर रहा है।

छठे मन्त्र में ही जल बरस गया, क्योंकि उस में "देवापिना सृष्टाः प्रेषिता आपः"=देवापि के द्वारा उत्पन्न हुए वा प्रेरित हुए जल, ऐसा वर्णन है, देवापि ने यज्ञ द्वारा पृथ्वी पर ही तो जल बरसाया होगा। जब छठे मन्त्र में वर्षा हो चुकी, तो पुनः ८ वें मन्त्र में अग्नि से क्यों प्रार्थना करने की आवश्यकता हुई कि "हे अग्ने·····वृष्टिमन्तं पर्जन्यमीरय" अर्थात् मेघ बरसाओ। १०वें मन्त्र में पुनः अग्नि को कहा "हे अग्ने···

दिवो नो वृष्टिमिषितो रिरीहि" अर्थात् द्युलोक से वृष्टि बरसाओ, तथा १२वें मन्त्र में पुनः "दिवो नोऽपां भूमानमुप नः सृजेह" द्युलोक से हमारे लिये भारी जल बरसाओ। इन पुनः पुनः कथनों की आवश्यकता ही नहीं रह जाती। ये सब दोष हमने पूर्वपक्षी के मत में दर्शाये। सिद्धान्त पक्ष में तो बृहस्पति-अग्नि आदि भिन्न-भिन्न देवता होने से वृष्टि कर्म में इन सब की सहायता की आवश्यकता है, अतः उनसे वृष्टि की प्रार्थना करना उपयुक्त ही है।

हमारा कहना यह है कि जब देवापि-शन्तनु के नाम इस कथित इतिहास में आ गये तो ब्रह्मत्वेन वृत बृहस्पति और इन्द्र अग्नि देवों के नाम आने में कौन सी अड़चन थी? इनके नाम भी आने आवश्यक थे। कहने का तात्पर्य यही है कि देवापि शन्तनु ये दो नाम, तथा आर्ष्टिषेण, वृष्टि, पर्जन्य शब्द आ जाने मात्र से तो मूल संहिताओं में इतिहास का कोई स्वरूप बन नहीं जाता। हठधर्मी से मानते जाना दूसरी बात है। इसमें—

हमारी पूर्व (पृ० ३४७) कही हुई इतिहास सम्बन्धी ७-८ बातों का उल्लेख कुछ भी पाया नहीं जाता। भला इतिहास हो तब तो कोई उसकी शृङ्खला भी बने, जब है ही नहीं, तो बने कैसे? 'पुरोहित' शब्द आ जाने मात्र से वह प्रतीप के पुत्र शन्तनु का पुरोहित है, यह कैसे सिद्ध हुआ। इसलिये यह सब केवल कल्पनामात्र ही है। नाम तो वेदों से ले ले कर ही लोक में रखे जाते रहे और रखे जाते हैं। जैसा कि मनुस्मृति में भी कहा है—

सर्वेषां तु स नामानि कर्माणि च पृथक् पृथक्।
वेदशब्देभ्य एवादौ पृथक् संस्थाश्च निर्ममे॥
मनु० १।२१॥

अर्थात् वेद शब्दों से लेकर ही आदि में सब नाम रखे जाते हैं और सब व्यवहारों का निश्चय होता है। हमारे उपर्युक्त वर्णन से सिद्ध है कि वेद में अनित्य व्यक्तियों का इतिहास नहीं।

अब यदि दूसरी प्रक्रिया को ग्रहण करते हो कि पुराण-महाभारत-बृहद्देवतादि में इस प्रकार का इतिहास मिलता है; जिसका समन्वय वेद के उपर्युक्त मूलमन्त्रों से होता है, अर्थात् इस से वेद में भी इतिहास सिद्ध होता हैं, सो भी ठीक नहीं, क्योंकि जो सात प्रश्न हमने पृ० ३४७ पर किये थे, उन पर विचार करने से निष्पक्ष मनुष्य को ज्ञात हो जाता

है, कि इनका परस्पर समन्वय कुछ भी नहीं बनता। हाँ, शन्तनु-देवापि-पुरोहित नाम मन्त्रों में अवश्य आते हैं, इन सबकी व्यवस्था हम ऊपर लिख चुके। अब महाभारत में आये इन नामों की विवेचना करते हैं।

## १. महाभारत में "देवापि" और "शन्तनु"

महाभारत में 'देवापि' और 'शन्तनु' का उल्लेख तीन स्थानों पर आया है जैसाकि पूर्व पृ० ३४३, ३४४ में दर्शा दिया गया है। वहाँ का यह सार है कि—

(i) प्रतीप के तीन पुत्र उत्पन्न हुये, देवापि-शन्तनु-बाह्लीक। देवापि उन (भाईयों) के हित से परिव्राजक हो गया और इस प्रकार शन्तनु को राज्य मिला (महाभारत आदिपर्व अ० ९४ श्लोक ६०-६२)।

(ii) जनमेजय ने वैशम्पायन से पूर्वोक्त वंशानुक्रम सुन कर पुनः विस्तार से कहने को कहा। अतः उसने पुनः कहना आरम्भ किया—प्रतीप ने सुनन्दा शैव्या से विवाह किया। उसमें देवापि शन्तनु और बाह्लीक इन तीनों पुत्रों को उत्पन्न किया। देवापि बाल्यावस्था में ही जङ्गल को चला गया। शन्तनु राजा हुआ। (महाभारत आदिपर्व अ० ९५ श्लोक ४३)।

(iii) पुनः कर्णपर्व अ० ५६ श्लोक ४८ में कर्ण ने देवापि को मारा, केवल इतना लेख है। अब पाठक विचारें कि इतने लेख से यह कहाँ से ज्ञात हुआ कि—

(१) (१) देवापि के वन में चले जाने के कारण १२ वर्ष वर्षा न हुई।

(२) तब शन्तनु ने देवापि से प्रार्थना की कि राज्य ले लो।

(३) उसने मना किया।

(४) और कहा मैं तुम्हारा पुरोहित बनूँगा।

(५) शन्तनु ने उसका पुरोहितरूपेण वरण किया।

(६) वर्षासूक्त से प्रार्थना की, तब वर्षा हुई।

महाभारत के उपर्युक्त प्रकरण में पता भी तो इतना ही लगा कि ये दोनों भाई प्रतीप के पुत्र थे। देवापि परिव्राजक हो गया। इससे अधिक कुछ नहीं। 'देवापि परिव्राजक हो गया' क्या इतने मात्र को आधार मान कर महाभारत के इस स्थल को वेद के (ऋ० १०।९८) सूक्त के साथ कभी जोड़ा जा सकता है? क्योंकि इन दोनों बातों का वेद में कोई

वर्णन नहीं। यह ठीक है कि महाभारत की वंश-परम्परा में भीष्म के पिता शन्तनु का वर्णन है, जिस का भाई देवापि और उस का पिता प्रतीप था।

(२) आर्ष्टिषेण—देवापि—वेद के उक्त सूक्त में तथा निरुक्त बृहद्देवता में 'ऋष्टिषेण का पुत्र देवापि' ऐसा लिखा है। जब इधर महाभारत में प्रतीप के पुत्र देवापि-शन्तनु और बाह्लीक लिखे हैं, तब महाभारत का देवापि अन्य है, निरुक्त बृहद्देवता का देवापि अन्य है, इनका परस्पर समन्वय कैसे हो सकता है?

(३) निरुक्त के प्राचीन टीकाकार स्कन्दस्वामी ने तो निरु० टी० भाग २ पृ० ७१ पर **"भीमसेनपुत्रौ भ्रातरौ बभूवतुः"** ऐसा लिखा है, जो न ही महाभारत में है, न ही बृहद्देवता आदि में। ऐसी अवस्था में सब एक ही इतिहास को बतला रहे हैं, यह कैसे सिद्ध हुआ?

(४) देवापि के परिव्राजक बनने के विषय में भी इन सब ग्रन्थों का परस्पर बहुत मतभेद है। महाभारत के अनुसार देवापि **"तेषां धर्महितेप्सया"** उन (भाइयों) के कल्याणार्थ परिव्राजक बना, ऐसा लिखा है। बृहद्देवता में—**"त्वग्दोषी राजपुत्रस्तु ऋष्टिषेणसुतोऽभवत्**......।
**न राज्यमहमर्हामि त्वग्दोषोपहतेन्द्रियः**........॥"

अर्थात्—"ऋष्टिषेण का पुत्र राजपुत्र (देवापि) कोढ़ी हो गया।... कुष्ठी होने के कारण मैं राज्य के योग्य नहीं" ऐसा लेख है। इसके अनुसार देवापि जन्म से ही कुष्ठरोगी उत्पन्न हुआ। इसी से उसे राज्य न मिला और वह अरण्य में चला गया।

(५) निरुक्त में—**"देवापिस्तपः प्रतिपेदे, ततः शन्तनो राज्ये द्वादशवर्षाणि देवो न ववर्ष"** अर्थात् देवापि तपस्वी हो गया। शन्तनु के राज्य में वर्षा न हुई। वह क्यों वन में चला गया, इस का कुछ भी वर्णन नहीं। निरुक्त में 'ऋष्टिषेणस्य पुत्रो देवापिः' लिखा, और उसका टीकाकार स्कन्दस्वामी भीमसेन का पुत्र कहता है। इससे सिद्ध है कि निरुक्त का देवापि महाभारत आदि के देवापि से भिन्न है। महाभारत और निरुक्त में पिता के नामों में ही भेद है। निरुक्त और उसकी टीका में और भी भेद हो गया, तीन ग्रन्थों में तीन भिन्न-भिन्न पिता। अच्छा इतिहास है! यदि गोत्रादि विशेषण होते तो भी कुछ बात होती, सो भी नहीं। अतः ऐसी अवस्था में यदि ये व्यक्ति हैं तो अवश्य ही भिन्न-भिन्न हैं। पाठक स्वयं विचार करें।

## २. पुराण और देवापि शन्तनु

अब हम पाठकों के मनोरञ्जनार्थ इस कथा के सम्बन्ध में पुराणों में जो लेख है, उस पर भी विचार उपस्थित करते हैं।

यह स्मरण रहे कि मत्स्यपुराण-वायुपुराण तथा भागवत में परस्पर मिलता जुलता सा ही लेख है—

(१) **ब्रह्मपुराण**—अ० ६, श्लोक ३५ पृ० ६० पर निम्न लेख है—

**शलात्मज आर्ष्टिषेणस्तनयस्तस्य काश्यपः।**
**काश्यपस्य काशिपो राजा पुत्रो दीर्घतपास्तथा ॥३५॥**

अर्थात् शल का पुत्र आर्ष्टिषेण हुआ, उसका काश्यप, काश्यप का काशिप और दीर्घतपा दो पुत्र हुए।

(२) **मार्कण्डेय पुराण**—अध्याय १३४ श्लो० ७ पृ० ५६१॥

**तदार्ष्टिषेणाद्द राजर्षेर्जगृहे योगमात्मवान्॥**

अर्थात्—तब राजर्षि आर्ष्टिषेण से उसने योग की शिक्षा ग्रहण की।

(३) **वायुपुराण**—आनन्दाश्रम संस्करण, अ० ६६ श्लोक २३४-२३६ पृ० ३६७।

**दिलीपसूनुः प्रतीपस्तस्य पुत्रास्त्रयः स्मृताः।**
**देवापिः शन्तनुश्चैव बाह्लीकश्चैव ते त्रयः॥२३४॥**
**देवापिस्तु प्रवव्राज वनं धर्मपरीप्सया।**
**उपाध्यायस्तु देवानां देवापिरभवन्मुनिः॥२३५॥**
**यं यं राजा स्पृशति वै जीर्णं समयतो नरम्।**
**पुनर्युवा स भवति तस्मात्ते शन्तनुं विदुः॥२३६॥**

अर्थात्—दिलीप का पुत्र प्रतीप हुआ, उसके तीन पुत्र हुये देवापि, शन्तनु और बाह्लीक। देवापि धर्मकामना से परिव्राजक बन कर वन में चला गया। और देवापि देवों का उपाध्याय होकर मुनि बना…… राजा समय-समय पर जीर्ण शीर्ण को छूता था। वह फिर से युवा हो जाता था, इसी से उसे लोग शन्तनु नाम से जानने लगे।

(४) **मत्स्यपुराण**—अ० ५० श्लोक ३७-४६—

यहाँ ३७—३९ श्लोक वायुपुराण के उपर्युक्त श्लोकों २३४, २३५, २३६ से अक्षर-अक्षर मिलते हैं, इन में परस्पर कुछ भी भेद नहीं, वैसे के वैसे श्लोक हैं। ये श्लोक भागवत स्कन्ध ९ अध्याय २२ श्लोक ११-१३

से भी परस्पर सर्वथा मिलते हैं। मत्स्य पुराण में जो श्लोक भेद से आया है, सो निम्न प्रकार है—

फिलासीद् राजपुत्रस्तु कुष्ठी तं नाभ्यपूजयत् ॥४१॥

अर्थात् राजपुत्र (देवापि) कुष्ठी था, उसका अभिषेक नहीं हुआ।

(५) भागवत—स्कन्ध ९ अ० २२ श्लोक १०—१५ पृ० ४१७, शुकपरीक्षितसंवाद में वंशपरम्परा निम्न प्रकार है—

ऋष्यस्तस्य दिलीपोऽभूत् प्रतीपस्तस्य चात्मजः ॥११॥
देवापिः शन्तनुस्तस्य बाह्लीक इति चात्मजः।
पितृराज्यं परित्यज्य देवापिस्तु वनं गतः ॥१२॥
अभवच्छन्तनू राजा प्राङ् महाभिषसंज्ञितः।
यं यं कराभ्यां स्पृशति जीर्णं यौवनमेति सः ॥१३॥
शान्तिमाप्नोति चैवाग्र्यां कर्मणा तेन शन्तनुः।
समा द्वादश तस्य राज्ये न ववर्ष यदा विभुः ॥१४॥
शन्तनुर्ब्राह्मणैरुक्तः परिवेत्तायमग्रभुक्।
राज्यं देह्यग्रजायाशु पुरराष्ट्रविवर्धये ॥१५॥
एवमुक्ता द्विजैर्ज्येष्ठं छन्दयामास सोऽब्रवीत्।
तन्मन्त्रिप्रहितैर्विप्रैर्वेदाद्विभ्रंशितो गिरा ॥१६॥
वेदवादातिवादान् वै तदा देवो ववर्ष ह।
देवापिर्योगमास्थाय कलापग्राममाश्रितः ॥१७॥

अर्थात्—ऋष्य का पुत्र दिलीप हुआ, और उसका पुत्र प्रतीप हुआ, प्रतीप के तीन पुत्र देवापि, शन्तनु और बाह्लीक हुए। उन में देवापि पिता के राज्य को छोड़ कर वन में चला गया ॥१२॥ तब शन्तनु राजगद्दी पर बैठा। वह जिस-जिस जीर्ण को अपने दोनों हाथों से छूता था, वही युवा हो जाता था ॥१३॥ शन्तनु इससे बहुत ही प्रसन्न था। उसके राज्य में १२ वर्ष तक वर्षा नहीं हुई ॥१४॥ शन्तनु को ब्राह्मणों ने कहा कि नगर और राज्य की वृद्धि के लिये अपने बड़े भाई को राज्य सौंपो ॥१५॥ इस प्रकार ब्राह्मणों के कहने पर उस ने बड़े भाई को राज्य करने के लिये कहा ॥१६॥ उसके मन्त्रियों द्वारा भेजे हुए विद्वानों के वेदमन्त्र उच्चारण तथा वेदशास्त्रसम्बन्धी चर्चाओं से वर्षा हुई। देवापि योग का अवलम्बन करके कलाप ग्राम में रहने लगा ॥१७॥

यह वर्णन भागवत में है, जो कुछ अस्पष्ट सा ही है। अब हम इन पुराणों के पूर्वोक्त पाँचों स्थलों पर विचार करते हैं—

## पूर्वोक्त पांचों स्थलों पर विचार

ब्रह्मपुराण में तो आर्ष्टिषेण को शल का पुत्र लिखा, न कि ऋष्टिषेण का। इस से इस का प्रकृत-कथा से समन्वय हो ही नहीं सकता। हाँ पुराणों के परस्पर विरुद्ध होने से इतरेतर समन्वय की बाधकता तो अवश्य होती है।

दूसरे मार्कण्डेयपुराण में आर्ष्टिषेण राजर्षि से योग प्राप्त किया, केवल इतना ही लेख मिलता है, जिस का कुछ भी सम्बन्ध प्रकृत में नहीं लग सकता।

शेष रहे वायु, मत्स्य और भागवत। सो भागवत बनानेवाले ने देवापि को पुरोहित नहीं बनाया (ऐसा प्रतीत होता है, उस ने यह सोचा होगा कि जो ब्राह्मण नहीं वह पुरोहित कैसे हो सकता है, इसलिये उसे पुरोहित न माना हो—सम्पादक) क्योंकि भागवत में यह नहीं लिखा कि देवापि पुरोहित बनाया गया और उसने वृष्टि की कामना से अमुक सूक्त द्वारा स्तुति की इत्यादि, तथा एक बात और लिखी कि **"पितृराज्यं परित्यज्य देवापिस्तु वनं गतः"** अर्थात् देवापि पिता के राज्य को छोड़कर (यह नहीं लिखा कि क्यों) वन को चला गया। परन्तु वायुपुराण में **"देवापि प्रवव्राज वनं धर्मपरीप्सया"** अर्थात् देवापि धर्मप्राप्ति की इच्छा से परिव्राजक हो गया। और इसी बात को मत्स्यपुराण में—

**को दोषो राजपुत्रस्य प्रजाभिः समुदाहृतः।**
**किलासीद् राजपुत्रस्तु कुष्ठी तं नाभ्यपूजयत्॥**

अर्थात्—राजा ने राजपुत्र का दोष क्या दर्शाया। राजपुत्र कोढ़ी था, उसको प्रजा ने राजसिंहासन पर न बिठाया।

पाठक वृन्द! विचार करें कि पुराणों के लेखों में परस्पर कितना विरोध है। ब्रह्मपुराण और मार्कण्डेय तो आर्ष्टिषेण को सर्वथा भिन्न बतलाते हैं। वायु, मत्स्य और भागवत भी परस्पर मिल कर इस आख्यान का प्रतिपादन नहीं करते। भागवत में तो—

**शलश्च शन्तनोरासीद् गङ्गायां भीष्म आत्मवान्॥**

इस श्लोक में स्पष्ट शल को शन्तनु का पुत्र कहा है। उधर ब्रह्मपुराण में—

**शलात्मज आर्ष्टिषेणस्तनयस्तस्य काश्यपः॥**

आर्ष्टिषेण को शल का पुत्र कहा। देखिये कितना परस्पर विरोध है।

(पूर्वपक्षी) क्यों जी ! आप पुराणों के इन थोड़े-थोड़े विरोधों को लेकर इनका खण्डन करते हो। परस्पर मिलनेवाला अंश तो अधिक ही है। दूसरे यह भी लोकानुसार है कि एक ही विषय के अनेक लेखकों में परस्पर कुछ भेद रहना स्वाभाविक है। देखना यह है कि मूल कथा एक जैसी है या नहीं।

(सिद्धान्ती) अच्छा हम आप से पूछते हैं कि आप किस की कही कथा को प्रामाणिक मानते हो? यदि कहो भागवत की कथा को, तो ब्रह्म-मार्कण्डेय-वायु और मत्स्य इन पुराणों की कथा तो असत्य हो गई। वायुपुराण की ठीक मानो तो शेष असत्य ठहरती हैं। इसी प्रकार सबके विषय में समझो।

यदि कहो इन सब का सर्वसम्मत भाग हम मानते हैं, तो भी केवल इतना सिद्ध हुआ कि देवापि-शन्तनु प्रतीप के पुत्र थे। देवापि परिव्राजक हो गया। शन्तनु के राज्य में वर्षा न हुई। देवापि के कारण हुई इत्यादि।

सो यह सत्य इतिहास (प्रतीप के पुत्र इतना छोड़कर, क्योंकि वेद में इनका कोई उल्लेख नहीं) तो हम भी मानते हैं। पर इसका स्वरूप क्या है, यह समझना आवश्यक है। इतना तो निरुक्तकार ने भी लिखा है। इस पर हम आगे चल कर प्रकाश डालेंगे। यहाँ तो इतना ही अभिप्रेत है कि पुराण बनानेवालों ने इन इतिहासों के स्वरूप को बिगाड़-बिगाड़ कर लिखा है। इनका जो सत्यांश है, वह तो प्राचीन ऋषि-मुनियों के ग्रन्थों में है ही, जिनका स्वरूप भी वह नहीं, जो पूर्वपक्षी समझ रहे हैं। ये सब किन्हीं व्यक्तिविशेषों का वर्णन नहीं अपितु—**"औपचारिकोऽयं मन्त्रे-व्वाख्यानसमय इति शास्त्रे सिद्धान्तः"** ये औपचारिक वर्णन हैं। सो यदि पूर्वपक्षी इतने तथा इस प्रकार के इतिहास के सर्वसम्मतांश को मानते हों तो उन में और हम में कुछ भेद नहीं रह जाता। पर ये लोग तो पुराणों में लिखे इन परस्पर विरुद्ध लेखों को वेद के सिर मढ़ते हैं, जिनका कुछ सिर पैर नहीं। विना आधार के ये कैसे ठीक माने जा सकते हैं। गौण इतिहास मानने से ही इनकी सङ्गति ठीक बैठती है।

## ३. निरुक्तकार और देवापि शन्तनु

(पूर्वपक्षी)—अच्छा आपके दर्शाने से यह तो ज्ञात हुआ कि पुराणों की कथायें सब भिन्न २ हैं, तथा महाभारत में भी देवापि शन्तनु का वंश परम्परा के प्रसङ्ग में ही वर्णन है। परन्तु निरुक्तकार ने तो **"तत्रेतिहास-**

माचक्षते" अर्थात् पूर्वोक्त विषय में इतिहास बतलाते हैं, ऐसा स्पष्ट ही लिखा है। "देवापिश्चार्ष्टिषेणः शन्तनुश्च कौरव्यौ भ्रातरौ बभूवतुः"। अर्थात् "आर्ष्टिषेण देवापि और शन्तनु दोनों कुरु कुल के भाई थे" ऐसा स्पष्ट ही लिखा है। आगे उस सारे इतिहास का वर्णन किया है, जो हम अपने पूर्वपक्ष के आरम्भ में दर्शा चुके हैं, उसका क्या करोगे?

क्या यास्कमुनि के इस लेख को भी आप लोग किसी प्रकार अन्यथा कर सकते हैं? निरुक्त को तो आप भी प्रमाण मानते हो। जब निरुक्त से यह इतिहास सिद्ध होता है, तो स्वल्प भेदयुक्त होता हुआ महाभारत और पुराणादि में भी यह स्वतः सिद्ध है।

**(सिद्धान्ती)** हम आरम्भ में ही निरुक्त के इस स्थल पर विचार चलाते, पर यतः आप लोग पुराणादिकों को ही आधार मान कर इन कथाओं को वेद से सिद्ध करने का यत्न करते हैं। इस कारण हम ने पूर्व प्रकरण में पुराणादि के अन्तर्गत देवापि शन्तनु के इतिहास की विवेचना की। निरुक्तकार ने देवापि और शन्तनु के इतिहास का जो वर्णन किया है, उसकी व्यवस्था निम्न प्रकार है—

निरुक्तकार यास्कमुनि इतिहास किसे मानता है, इसके लिये निम्न बातों को ध्यान में लाना चाहिए—

(१) यास्क वेद को अपौरुषेय मानता है, जैसा कि निरुक्त में—

**पुरुषविद्याऽनित्यत्वात् कर्मसम्पत्तिर्मन्त्रो वेदे।** (निरु० १।२)।

अर्थात् पुरुष की विद्या अनित्य है, उसके अनित्य होने से वेद में कर्मों की सम्पत्ति (सम्पूर्णता) का विधान है, अर्थात् वेद अपौरुषेय तथा नित्य हैं।

तथा च निरु० २।११ में "**ब्रह्म स्वयम्भूरभ्यानर्षत्**" स्वयम्भू ने ब्रह्म= वेद को प्रकट किया अर्थात् वेद को किसी पुरुष ने नहीं बनाया। वहाँ 'अभ्यानर्षत्' क्रिया में अन्तर्णीतण्यर्थ समझना चाहिये।

(२) "**ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता।**"

निरु० १०।१०

अर्थात् साक्षाद् द्रष्टा ऋषि की इस प्रकार (आख्यान वा इतिहास के रूप में) कहने की प्रीति होती है, दूसरे शब्दों में ऋषि लोग आख्यान वा इतिहास आदि से युक्त वेदमन्त्रों की व्याख्या करते हैं, यह उनके व्याख्यान करने की शैली समझनी चाहिए।

(३) यास्क ने वृत्रासुर संग्राम वाली कथा का वर्णन करते हुए—**"त्वाष्ट्रोऽसुर इत्यैतिहासिकाः"** लिखकर निरुक्त के जिज्ञासु के लिये यह स्पष्ट कर दिया कि मेरे (यास्क के) इतिहास का क्या स्वरूप है। वहाँ स्पष्ट लिखा है—**"तत्रोपमार्थेन युद्धवर्णा भवन्ति"** (निरु० २।१६) अर्थात् यह जो वृत्र का वध कहा सो यह वास्तविक घटना है, ऐसा मत समझ लेना, अपितु यह "उपमार्थेन" उपमारूप से औपचारिक (गौण) वर्णन किया है। अब यदि कहो कि तुम जो कहते हो कि निरुक्त का इतिहास ब्राह्मणों का इतिहास है, तो ब्राह्मणों में इस का आधार बताओ, सो शतपथब्राह्मण ने ११।१।६।९ में स्पष्ट लिखा है—

**"तस्मान्नैतदस्ति यद् दैवासुरमिति"।**

अर्थात् मन्त्रों में जो दैवासुरयुद्ध कहा जाता है कि देवों और असुरों में युद्ध हुआ, सो यह वास्तव में ही ऐसा युद्ध हुआ, सो बात नहीं। ऐसा शतपथब्राह्मण के कर्ता का कहना है।

हमारा यह विचार है कि निरुक्त के प्रायः सब इतिहासों का आधार ब्राह्मण आरण्यकादिकों में रहा होगा। वे सम्पूर्ण ब्राह्मण इस समय मिल नहीं रहे हैं। इस समय उपलब्ध होनेवाले समस्त ब्राह्मणों में देवापि शन्तनु का नाम नहीं आया। इस का क्या कारण है, सो निश्चय से अभी कहना तो कठिन है।

(४) **"इत्यैतिहासिकाः", "इति नैरुक्ताः", "इति याज्ञिकाः", "इति परिव्राजकाः"।**

ऐसा लिखकर यास्क ने यह स्पष्ट बतला दिया कि एक ही मन्त्र का अर्थ जहाँ पर नैरुक्त पक्ष से होता है, वहाँ उसी मन्त्र का अर्थ याज्ञिक और ऐतिहासिक पक्ष से भी होता है। इससे यह सिद्ध होता है कि यास्क मुनि वैदिक इतिहास को व्यक्तिविशेषों (Proper Names) का इतिहास नहीं मानते।

(५) निरु० १२।१ में—

**तद् कावश्विनौ? द्यावापृथिव्यावित्येके अहोरात्रावित्येके सूर्याचन्द्रमसावित्येके राजानौ पुण्यकृतावित्यैतिहासिकाः।**

"अश्विनौ" कौन हैं, यह बतलाते हुये अनेकविध अर्थों का प्रतिपादन यास्क करते हैं। यास्क ने इन अश्वियों को द्यावापृथिवी बतलाया, चन्द्रमा और सूर्य भी इन का ही नाम है, दिन रात को भी अश्विनौ कहते हैं। यह सब बतलाकर आगे यास्क कहते हैं—पर ऐतिहासिक (ब्राह्मण-

कार ?) इन को "पुण्यकृतौ राजानौ" पुण्यात्मा वाले दो राजा मानते हैं। इससे भी व्यक्त है कि यास्क ऐसा इतिहास मानते हैं, जो द्यावा-पृथिवी-अहोरात्र-सूर्याचन्द्रमसौ पर भी सङ्घटित हो सकता हो। यह तभी हो सकता है जब वास्तविक इतिहास न मान कर औपचारिक वा आलङ्कारिक वर्णन माना जावे।

(६) यह बात भी ध्यान में रखने योग्य है कि निरुक्तकार यास्क ही नहीं, अपितु सकल नैरुक्त आचार्य नाम को धातुज मानते हैं। अर्थात् संसार में सब नाम शब्द यौगिक वा योगरूढि हैं, रूढि नहीं। कुछ वैयाकरण रूढि भी मानते हैं। पतञ्जलि "नैगमरूढिभवं हि सुसाधु" (महाभाष्य ३।३।१) में नैगम (निगम=वेदसम्बन्धी शब्दों) को रूढि शब्दों से भिन्न बतला कर वेद के शब्द रूढि नहीं, यह निश्चित सिद्धान्त बतलाते हैं। तथा यास्क अपने 'निघण्टु' ग्रन्थ में भी 'कण्व' को मेधावी नामों में तथा 'कुरवः' को ऋत्विक् नामों में पढ़ते हैं। इस से स्पष्ट है कि यास्क को यौगिक प्रक्रिया ही अभीष्ट है। नहीं तो इन शब्दों के पूर्वोक्त अर्थ किसी भी प्रकार नहीं हो सकते।

प्रत्येक ग्रन्थ की अपनी-अपनी परिभाषायें (Technicalities) तथा अपने-अपने नियम (Formulas) होते हैं, जब तक उनको न समझ लिया जावे, तब तक ग्रन्थकार के अभिप्राय को कदापि नहीं समझा जा सकता।

अब हम निरुक्तगत उक्त स्थल का अभिप्रायार्थ लिखते हैं—

देवापि प्रकाशमान विद्युत् का नाम है, शन्तनु जल है। बृहस्पति स्तनयित्नु (शब्दात्मक अशनि) से पहिले शन्तनु ने प्रार्थना की। दोनों ने मिलकर अग्नि (विद्युत् का भेदनात्मक अंश) को साथ मिलाने के लिये उस से प्रार्थना की कि वर्षा वर्षाओ। इन्द्र (सामान्य त्रिगुणात्मक) विद्युत् का नाम है। ऋष्टिषेण नाम मरुतों का है। इस सूक्त में यह वर्णन प्राकृतिक पदार्थों विद्युत्-जल और अग्नि का है। यह सूक्त का संक्षिप्त अभिप्राय हुआ।

निरुक्त के पूर्वोक्त स्थल का अभिप्राय इस प्रकार है—निरुक्त के इस (अ० २ खं० १०) स्थल में वेद के इस (ऋ० १०।९८) सूक्त में प्रकृति के सौन्दर्य (Phenomena of Nature) को दर्शाया गया है। देवापि नाम है विद्युत् का, जो ऋष्टिषेण मरुतों से उत्पन्न होता है। उसका भ्राता शन्तनु उदक (जल) है। दोनों कौरव्यौ=कौरव्य नाम कर्मशील

हैं। सदा कर्म करने में प्रवृत्त रहते हैं। दोनों में कुछ मनोमालिन्य हो गया। शन्तनु उदक प्रधान बन बैठा। विद्युत् रूपी देवापि उपेक्षा करके पृथक् हो गया, वन में चला गया। तब उदक (जल) महाराज को चिन्ता पड़ी। (वर्षा न होने से उसे चिन्ता हुई। समुद्र का शोषण ही होता चला जावे और मेघ-वर्षा से नदियों द्वारा पानी आवे नहीं, तो शनैः शनैः समुद्र भी समाप्त हो ही जायगा)। द्वादश वर्ष (बारह मास वा बहुत समय तक) वर्षा नहीं हुई। तब उसे ब्राह्मणों (विद्वानों) ने कहा कि तुमने अपने भाई देवापि विद्युत् की उपेक्षा की, उस को प्रधान न मान कर तू स्वयं प्रधान बन बैठा, इसी से वर्षा नहीं होती। तब शन्तनु उदक को होश आई। उसने देवापि से कहा, लो महाराज अपनी गद्दी। तब देवापि विद्युत् महाराज बोले, मैं तुम्हारा पुरोहित (पुर एनं दधातीति) बन कर रहूंगा। उसका यह वर्षकामसूक्त है (अर्थात् वर्षा की कामना करनेवाला इस सूक्त से यज्ञानुष्ठान करे)।

यह है यास्क के ऐतिहासिक पक्ष का अभिप्राय, जो उस ने दोनों मन्त्रों से पूर्व अपनी अवतरणिका में दिया है। पाठक विचारें यह कैसी मनोरञ्जक कथा है।

इस से सिद्ध क्या हुआ? यही कि विद्युत् और जल परस्पर एक दूसरे के आश्रित हैं। विद्युत् मेघों से उत्पन्न होती है, जल से उत्पन्न होती है। यज्ञाग्नि मेघों की उत्पत्ति में विशेष हेतुभूत है। ब्रह्मा उद्गातादि इस यज्ञाग्नि के उत्पादक कहे जा सकते हैं। संसार में जब-जब अनावृष्टि आदि ताप उपस्थित होते हैं तो यज्ञाग्नि के द्वारा मेघ-विद्युत् से वृष्टि अवश्यम्भावी है। ऋग्वेद के इस सूक्त का यह सार है। इन मन्त्रों पर विचार करने से अत्यन्तोपयोगी और मनोरञ्जक भावों का प्रकाश हो रहा है। यहाँ पर हम ने निर्देशमात्र ही लिखा है। सम्पूर्ण सूक्त का विस्तृत अर्थ आगे लिखेंगे।

इस अवतरणिका से आगे जो वेदार्थ यास्क ने लिखा है, उसमें तो कहीं पर भी इतिहास का प्रतिपादन नहीं। यदि इतिहास का उल्लेख होता, तो यास्क अवश्य ही आगे मन्त्रार्थ दर्शाते समय भी उसको लिखते। यदि केवल मन्त्रार्थ को ही देखा जावे, अर्थात् पूर्वोक्त अवतरणिका को छोड़ दिया जावे तो इतने से कोई नहीं कह सकता कि यहाँ इन दोनों मन्त्रों के अर्थों में यास्क देवापि और शन्तनु का इतिहास है, ऐसा मानते हैं, जैसा कि कहा जाता है।

(ii) शेष रहा उस में के कुछ स्थल—कि यास्क ने "आर्ष्टिषेण" को "ऋष्टिषेणस्य पुत्रः" ऐसा लिखा, सो भी कोई आपत्ति की बात नहीं। पुत्र शब्द को देख कर घबराने की आवश्यकता नहीं। निरुक्त में 'पुत्र' शब्द अनेक स्थलों में आया है—

पुत्रः=प्रभवः (निरु० ९।१४)।
अदितिः स पिता स पुत्रः (निरु० ४।२३)।
उषः पुत्रस्तवान्यः (निरु० १२।२)।
पुत्रं च वह्निम् अर्वाह्निं च स्त्रियम् (निरु० ३।६)।
दिवोऽन्यः सुभगः पुत्र ऊह्यते आदित्यः (निरु० १२।३)।
नपादित्यनन्तरायाः प्रजाया नामधेयम् (निरु० ८।५)।

इन उपर्युक्त स्थलों में नि० ९।१४ में इषुधि से निकलने के कारण इषु को उस का पुत्र कहा। निरु० ४।२३ में अदिति को ही पिता और पुत्र दोनों कहा। निरु० १२।२ में 'उषा का पुत्र' ऐसा वर्णन है। निरु० ३।६ में वह्नि को पुत्र कहा। निरु० १२।३ में आदित्य को द्युलोक का पुत्र कहा। निरुक्त ८।५ में दूध को गौ का पौत्र कहा गया। निरुक्त के उपर्युक्त उद्धरणों से स्पष्ट है कि यास्क पुत्र का अर्थ लौकिक (लोक प्रसिद्ध) सन्तान ही अर्थ नहीं करते, अपितु पुत्र का अर्थ "प्रभव" उत्पन्न हुआ भी करते हैं।

(iii) निरुक्त के पूर्वोक्त स्थल में ही "इषितसेनस्य वेति" यह लिख कर निरुक्तकार ने यह संज्ञावाचीशब्द नहीं है, यह सदैव के लिये स्पष्ट कर दिया। देवापि ऋष्टिषेण का पुत्र था, या इषितसेन का, या विकल्प से, या क्या? जब ऋष्टिषेण का पुत्र निश्चित हो गया, तब पुनः विकल्प दर्शाने की आवश्यकता ही क्यों पड़नी चाहिये। लोक में यदि किसी को कहा जावे कि देवदत्त यज्ञदत्त का पुत्र है, फिर कह दिया जावे कि सोमदत्त का है, अथवा विष्णुदत्त का है। सन्दिग्ध हो तभी ऐसा कहा जा सकता है। निश्चित अवस्था में पिता के नाम में विकल्प करने से तो सुननेवाले प्रत्येक को उसके वर्णसंकर वा पितृसंकर होने का ही सन्देह होगा। 'वा' शब्द का प्रयोग निरुक्त में प्रायः सर्वत्र किया है, जिस का रहस्य दूसरा ही है[1]।

---

१. पाठक इस विषय में यजुर्वेदभाष्यविवरण-भूमिका, पृष्ठ ७४ की टिप्पणी में देखें।

(iv) देवापि को भी "देवानामाप्त्या" देवों की प्राप्ति के कारण देवापि, ऐसा लिखा, न कि संज्ञावाची (Proper name) होने से। 'शन्तनु' की व्युत्पत्ति, 'पुरोहित' शब्द का निर्वचन भी इसी बात को सिद्ध करता है।

(v) अन्त में "बृहस्पतिर्ब्रह्मासीत्" अर्थात् 'बृहस्पति ब्रह्मा था' ऐसा निरुक्तकार ने लिखा, बृहस्पति को मन्त्र में सम्बोधित भी किया गया है। क्या 'ब्रह्मा' कोई व्यक्तिविशेष है? यदि है तो उपर्युक्त पुराणों के उद्धरणों में क्यों नहीं लिखा? उन में तो 'ब्रह्मा' वा 'बृहस्पति' का निर्देशमात्र भी नहीं। इससे निरुक्तप्रदर्शित इस प्रकरण का महाभारत पुराणादि के इतिहास के साथ सम्बन्ध ही नहीं बैठता।

हमारे पक्ष में 'ब्रह्मा' से 'यज्ञनेता' अभिप्रेत है, क्योंकि इस में प्रमाण भी है—

"बृहस्पतिर्वै देवानां ब्रह्मा" श० १।७।४।२१॥

अर्थात् यज्ञ के नेता को यहाँ बृहस्पति कहा गया है।

पाठकगण! अब आप भली भाँति यह निश्चित कर सकते हैं कि निरुक्तकार यास्कमुनि के इतिहास का क्या स्वरूप है, और निरुक्त में आये इस स्थल का क्या अभिप्राय है।

## ४. बृहद्देवता, सर्वानुक्रमणी और देवापि शन्तनु

बृहद्देवता में देवापि-शन्तनु का जो उल्लेख पूर्वपक्ष में(पृ० ३४२,३४४) दर्शाया गया है, अब उस की व्यवस्था पर विचार करना है। हम पूर्व (पृ० ३५७) यह दर्शा चुके हैं कि इन सब में परस्पर भेद है। बृहद्देवता में—"त्वग्दोषी राजपुत्रस्तु ऋष्टिषेणसुतोऽभवत्" देवापि जन्म से कुष्ठी उत्पन्न हुआ। तथा—"न राज्यमहमर्हामि नृपतिर्वोऽस्तु शन्तनुः" "मैं (देवापि) कुष्ठी होने से राज्य का अधिकारी नहीं, तुम शन्तनु को राजा बनालो" क्या यह परस्पर विरुद्ध नहीं?

बृहद्देवताकार के इस लेख से यह सिद्ध होता है कि शन्तनु तो देवापि की आज्ञा से राजसिंहासन पर बैठा। तब उस का क्या अपराध था? जो उस के राज्य में वर्षा न हुई। निरुक्त में—

"अधर्मस्त्वयाचरितो ज्येष्ठं भ्रातरमन्तरित्याभिषेचितम्"

तुमने पाप किया जो बड़े भाई को हटाकर राजगद्दी पर बैठ गये। सो यह दोनों स्थल निरुक्त तथा बृहद्देवता में परस्पर विपरीत हैं। यदि

इन दोनों को व्यक्तिविशेषों का इतिहास माना जावे, तो दोनों में से एक ही ठीक हो सकता है।

हाँ जब निरुक्त के इतिहास को, जैसा कि हम पूर्व लिख आये, औपचारिक वा आलङ्कारिक इतिहास माना जावे, तब तो बृहद्देवता और सर्वानुक्रमणी की व्यवस्था स्वयं ही ठीक हो जाती है।

इस विषय में यह बात विशेष ध्यान देने योग्य है कि बृहद्देवता शौनक का बनाया है, ऐसा कहा जाता है। हमारा ऐसा विचार है कि शौनक के किसी शिष्य अथवा अनुयायी ने इसका ग्रन्थन किया। देवता के विषय में यह ग्रन्थ अन्तिम प्रमाण हो, सो बात नहीं। देवताविषय इस में सर्वाङ्गपूर्ण भी नहीं। योरुपीय विद्वान् मैकडानल ने भी इसे "Attributed to Shaunaka" ऐसा लिखा। इस से भी सिद्ध है कि बृहद्देवता शौनक का है, यह नहीं कहा जा सकता। एक विशेष बात यह भी है कि सर्वानुक्रमणी और बृहद्देवता के देवताओं में भी परस्पर अनेक स्थलों में भेद है। इस से भी इन दोनों की प्रामाणिकता का यथार्थ बोध हो जाता है। इसका विवेचन पाठक अन्यत्र[1] देख सकते हैं।

भाव यह है कि निरुक्त के आधार पर बृहद्देवता के कर्त्ता ने कथाओं का उल्लेख किया, जिस में निरुक्त से अनेक भेद हैं। पुनः उस के पीछे बृहद्देवता को आधार मानकर प्रायः सर्वानुक्रमणी की रचना हुई, यही कहना होगा। अब जब निरुक्तकार ने अपने इतिहास का स्वरूप अनेक स्थलों द्वारा स्पष्ट कर दिया, तो इस के पीछे चलनेवाले बृहद्देवता और सर्वानुक्रमणी की स्थिति ही क्या रह जाती है? हाथी के पग में सबका पग। प्रकरण बढ़ न जावे, इस विचार से हमने यहाँ इस विषय पर अधिक लिखना उचित नहीं समझा।

## ५. इतिहासवाद पर प्राचीन आचार्यों की धारणा

(पूर्वपक्षी) क्यों जी! जब आप इस (देवापि-शन्तनु आदि) प्रकरण के सब प्रकरणों की इस प्रकार व्यवस्था करते हैं, जैसे स्वामी दयानन्द सरस्वती ने लिखा। क्या इन से पूर्व भी यही मत किन्हीं नैरुक्तों अथवा वेद के आचार्यों, वेदभाष्यकारों का था या नहीं? या यह केवल स्वकपोल-कल्पित मात्र ही है? सायणाचार्य ने इन स्थलों का ऐसा अर्थ क्यों नहीं किया? तुम्हारी बात ही कैसे ठीक मानी जावे?

---

१. देखो 'वेद और निरुक्त'।

**(सिद्धान्ती)** भला आप यह तो बताइये—यदि स्वामी दयानन्द से पूर्व किसी ने न भी ऐसा लिखा हो, या ऐसा लेख न प्राप्त होता हो, तो क्या इतने से ही यह बात अप्रामाणिक हो जायगी? क्या किसी बात की सत्यता केवल दूसरों के कह देने या न कह देने पर ही निर्भर हुआ करती है, या उसकी अपनी आन्तरिक सत्यता भी हुआ करती है? मोटी बात है—वेद नित्य हैं, अपौरुषेय हैं, परमात्मा का ज्ञान हैं, यह माननेवाले सायणादिकों के अर्थों से यदि उनकी अपनी ही यह प्रतिज्ञा सिद्ध न हो, तो वेद का वेदत्व क्या रहा? जिसमें वेद का वेदत्व ही नष्ट हो जावे, वह अर्थ कैसे ग्राह्य हो सकता है? दयानन्द सरस्वती के इतिहासादि के इन अर्थों को स्वीकार करने में वेद का वेदत्व भी बना रहता है, साथ ही प्राचीन ऋषि-मुनियों के ग्रन्थों ब्राह्मण-आरण्यक-निरुक्त-महाभाष्य-दर्शनादि में स्वीकृत वेद का स्वरूप और वेदार्थ की शैली के भी विपरीत नहीं पड़ता, अपितु इन ग्रन्थों के साथ यथावत् समन्वय हो जाता है।

यहाँ पर हम यह भी कह देना चाहते हैं, कि हम पूर्वपक्षियों के दो विभाग करते हैं। प्रथम तो वे, जो वेद को ईश्वरप्रणीत नहीं मानते। उनके विचार के लिये हम इस इतिहासवाद के विषय में पूर्व प्रकरणों में पर्याप्त प्रकाश डाल चुके हैं। दूसरे वे लोग हैं, जो वेद को अपौरुषेय मानते हैं, और ऋषि-मुनियों के ग्रन्थों को भी परतःप्रमाण मानते हैं। सायणाचार्य को हम दूसरी कोटि में समझते हैं। वेद के अपौरुषेयवाद आदि की युक्ति हम ऐसे ही व्यक्तियों के सामने रखते हैं। प्रथम कोटि वालों के आगे नहीं।

ऐसी अवस्था में यदि सायणाचार्य आदिकों की बुद्धि में इन अर्थों की स्फूर्ति नहीं हुई तो यह उनकी अपनी अयोग्यता-अज्ञान ही हो सकता है, और कहा भी क्या जा सकता है?

सायणाचार्य वेद को नित्य-अपौरुषेय अथवा पुरुष=परमात्मा अतः पौरुषेय (ईश्वरनिर्मित) परमात्मा का ज्ञान मानता है। देखो सायण-ऋग्भाष्यभूमिका पृ० १४—

**"वेदस्यापि परमेश्वरनिर्मितत्वेन पौरुषेयत्वात्"**

अर्थात् परमेश्वरनिर्मित होने से पौरुषेय (पुरुष=परमात्माकृत) हैं। दर्शनकार वेद को पुरुष अर्थात् जीवकृत न होने से अपौरुषेय और पुरुष अर्थात् परमात्माकृत होने से पौरुषेय मानते हैं, अर्थात् इस में कोई भेद नहीं।

"वेद परमेश्वरनिर्मित हैं" इस प्रतिज्ञा को सायणाचार्य अपने भाष्य में अन्त तक नहीं निभा सके। जिसका वास्तविक कारण हमारी दृष्टि में व्यवसायात्मक बुद्धि का अभाव ही है। इस विषय में पाठक हमारी यजुर्वेदभाष्यविवरण-भूमिका पृ० ६४ में देख सकते हैं। इस में सायणाचार्य का अपना दोष ही है। उधर यदि स्वामी दयानन्द ने वेद के वेदत्व की सर्वशास्त्रसम्मत प्रतिज्ञा को निभाया, तो इससे उनके प्रौढ़ वैदुष्य का ही परिचय मिलता है। असावधानता से चाहे उनके पीछे उनके भक्तों ने उनके लेखों की यथोचित रक्षा नहीं की, यह दूसरी बात है॥

अतः सायणाचार्य का इन (देवापि-शन्तनु आदि) स्थलों में अनित्य व्यक्तियों के इतिहासपरक ही अर्थ करना इस बात का प्रमाण नहीं, कि सायण ही ठीक है, अन्य भूल पर हैं। दुर्जनसन्तोषन्याय से हम सायणाचार्य से लगभग ८००-९०० वर्ष प्राचीन इस समय तक उपलब्ध होनेवाले वेदभाष्यों में सब से प्राचीन ऋग्भाष्य के कर्त्ता आचार्य स्कन्दस्वामी का मत दर्शाते हैं, जिससे यह स्पष्ट सिद्ध होता है, कि सायण यहाँ तक नहीं पहुंच सका।

## आचार्य स्कन्दस्वामी और देवापि शन्तनु

स्कन्दस्वामी की निरुक्तटीका भाग २ पृ० ७१-७८ में इसी प्रकृत प्रकरण अर्थात् देवापि और शन्तनु के विषय में बहुत ही उत्तम उद्धरण मिलता है। उसमें लिखा है—

(१) **"देवापिः शन्तनुश्च कौरव्यौ कुरुवंशप्रभवौ भीमसेनपुत्रौ भ्रातरौ बभूवतुः।·········स (देवापिः) च किल च्यवननामापरनाम्नि ऋष्टिषेणे ब्रह्मचर्यमुवास। स गुर्वनुग्रहात् तेनैव शरीरेण वीतहव्यवद् विश्वामित्रवच्च ब्राह्मणो बभूव······।"**

देवापि और शन्तनु कुरुवंशी भीमसेन के पुत्र (महाभारत में सर्वत्र प्रतीप के पुत्र लिखा है) परस्पर भ्राता थे।······उस देवापि ने अपने गुरु च्यवन, जिसका दूसरा नाम ऋष्टिषेण था, के पास ब्रह्मचर्य का पालन किया। यहाँ देवापि को ऋष्टिषेण का शिष्य लिखा है, न कि पुत्र। पृ० ७३ पर भी उसे अन्तेवासी=शिष्य लिखा है—

**आर्ष्टिषेणश्च्यवन इहाभिप्रेतो यथा तथा पुरस्तादुपवर्णितम्, इतिहासस्मृतेः प्रामाण्यात्, अतोऽन्तेवासी पुत्रोऽत्राभिप्रेतः।**

निरुक्त में "ऋष्टिषेणस्य पुत्रः" स्पष्ट लिखा है। अनित्य व्यक्तियों का इतिहास माननेवालों के मत में यह परस्पर विप्रतिषिद्ध होगा।

(२) स्कन्द के मत में कोई विरोध नहीं आता। ऋष्टिषेण का अर्थ स्कन्द ने—पृ० ७३—

**ऋष्टिः रेषणा हिंसा च कामादीनां, अन्तश्चरशत्रूणां सेनासमुदायः, स चेन्द्रियाणाम्। एतदुक्तं भवति—विषयाभिलाषवैमुख्याद् कामादि, चित्तमलरेषणप्रधाना सेना इन्द्रियग्रामो यस्य इषिता वा प्रेषिता वा गता वा पराङ्मुखीभूता प्रत्याहारेण विषयेभ्य इन्द्रियसेना यस्य।**

अर्थात् ऋष्टि नाम है रेषण वा हिंसा का, कामादि की हिंसा। सेना-समुदाय से यहाँ इन्द्रियों का समूह समझना चाहिये। विषयवासना से विमुख होकर कामादि चित्त के मलों का नाश करना प्रधान कार्य है। जिसकी इन्द्रियों का (वह ऋष्टिषेण कहा जाता है)। विपरीत चलने वाली इन्द्रियों को प्रत्याहार द्वारा विषयों से पृथक् करनेवाला।

(३) आगे पृ० ७६ पं० १३—

**बृहस्पतिर्ब्रह्मासीदिति भाष्यानुरोधादेवं व्याख्यायते, मन्त्राक्षराणां तु बृहस्पतिर्मध्यमस्थाने स्तनयित्नुलक्षणां वाचम्, तथापि सम्बन्धाद् वर्षं लब्धवानित्यर्थः।**

अर्थात् "बृहस्पति ब्रह्मा था, ऐसा भाष्य (निरुक्त) के अनुरोध से व्याख्यान किया है। मन्त्र के अक्षरों में आया बृहस्पति तो स्तनयित्नु (विद्युत्) रूपी वाणी है, तथा उस विद्युत्रूपवाणी (शब्द) से वर्षा प्राप्त की, यह अर्थ है" भाव स्पष्ट है।

(४) पृ० ७७ में—

**नित्यपक्षे ऋग्द्वयस्यान्यदर्थयोजना—ऋष्टिषेणो मध्यमं (?) तत्र भवत्वाच्चार्ष्टिषेणो वैद्युतः, तस्य पार्थिवात्मावस्थितस्य होतृत्वेन देवापित्वम्। शिष्टो मन्त्रः पूर्ववद्योज्यः।**

अर्थात्—"नित्यपक्ष में दोनों ऋचाओं की अर्थयोजना अन्य प्रकार से है—ऋष्टिषेण मध्यमस्थानी है। उसमें होने से आर्ष्टिषेण विद्युत् सम्बन्धी (ज्योतिः, वा शक्ति) का नाम है। उसके पार्थिवरूप से अवस्थित होने से (उसे) 'होता' कहा, यही उस का देवापित्व (देवापिपन) है। शेष मन्त्र पूर्ववत् (इतिहासपक्षवत्) लगा लेना चाहिये।"

यहाँ इतिहासपक्ष से नित्यपक्ष पृथक् होता है, यह दर्शाकर उसमें आर्ष्टिषेण का अर्थ 'विद्युत् सम्बन्धी' किया है।

(५) आगे व्याख्यान करते हुए पृ० ७७ पर पुनः लिखता है—

यद्देवापिः। मध्यमप्रभवत्वाद् देवापिर्विद्युत्, शन्तनुरुदकं वृष्टिलक्षणम्। यद् यदा देवापिर्वैद्युतः शन्तनवे वृष्टिलक्षणस्योदकस्यार्थाय पुरोहितः पूर्वं हि विद्योतते पश्चादुदकम्। होत्राय वृत इत्यादि, तस्यैव पार्थिवात्मनः। पूर्ववद् योज्यम्। तदा देवश्रुतं वृष्टिवनिम्, उभे अप्येते द्वितीयैकवचने प्रथमैकवचनस्य स्थाने द्रष्टव्ये, मध्यमस्यैते विशेषणे न देवापेः। देवश्चासौ श्रुतश्च, वृष्टेश्च संभक्ता वृष्टिवनिः, मध्यमो बृहस्पतिः, ददद् वाचं गर्जित-लक्षणमस्मै अयच्छत्।

अर्थात्—'यद्देवापिः। मध्यम से उत्पन्न होनेवाला होने से यहाँ देवापि =विद्युत् का नाम है। शन्तनु नाम है वृष्टिरूप उदक जल का। जब यह विद्युत्-रूप देवापि शन्तनु, वृष्टिरूप जल के लिये पुरोहित, क्योंकि पहिले विद्युत् चमकती है, तब जल गिरता है, होता रूप से वरण किया गया। उसी पार्थिवरूप विद्युत् से·····इत्यादि पूर्ववत् योजना कर लेनी चाहिये। तब देवश्रुतं-वृष्टिवनि मध्यमस्थानी बृहस्पति ने गर्जना लक्षणवाली वाणी इसे प्रदान की। यहाँ पर 'देवश्रुतं-वृष्टिवनिं' द्वितीया विभक्ति के एकवचन हैं, पर यहाँ बृहस्पति प्रथमान्त शब्द के विशेषण हैं। मन्त्र में द्वितीया विभक्ति प्रथमा विभक्ति के अर्थ में आई है'।

इस स्थल में स्कन्द ने देवापि को विद्युत् और शन्तनु को उदक मान कर निरुक्त के उक्त प्रकरण का अर्थ दर्शाया है।

(६) निरुक्त के टीकाकार दुर्गाचार्य की इस विषय में क्या धारणा है, यह भी प्रस्तुत कर देना अनुचित न होगा। इसी प्रकरण की योजना में पृ० १३४ पर दुर्गाचार्य का लेख निम्न प्रकार है—

"मन्त्रनिदानद्वारेण धर्मोऽयमत्र दर्शितः।
ज्येष्ठे तिष्ठति कनीयसि राज्यप्राप्तिर्धर्मातिक्रमः।
धर्मातिक्रमे च देवो न वर्षतीति॥

निरुक्तपक्षे—ऋष्टिषेणो मध्यमः। तदपत्यमयमग्निः? पार्थिव आर्ष्टि-षेणो देवापिः। स शन्तनवे सर्वस्मै यजमानायेति योज्यम्। बृहस्पतिः वाचस्पतिरिति मध्यमः। स्तनयित्नुलक्षणं वाचमित्यर्थः।"

अर्थात्—"मन्त्र के निदान को लेकर यहाँ यह धर्म बतलाया गया है कि बड़े भाई के होते हुये छोटे भाई को राज्य मिलना धर्म का अतिक्रम उल्लंघन करना है। धर्म के अतिक्रमण होने पर वर्षा नहीं होती।

निरुक्तपक्ष में—ऋष्टिषेण नाम मध्यमस्थानी का है। उस का अपत्य यह पार्थिव आर्ष्टिषेण देवापि (है)। वह शन्तनु के लिये=सब यजमान-

मात्र के लिये, ऐसी योजना कर लेनी चाहिये। बृहस्पति से यहाँ मध्यमस्थानी वाचस्पति स्तनयित्नु-लक्षणवाली वाणी को, यह अर्थ समझना चाहिये।"

हमारा कहना है कि स्कन्दस्वामी ने ही नहीं, अपितु 'निरुक्त पदों' को लिखकर दुर्गाचार्य ने भी स्कन्द की प्रक्रिया का अनुमोदन किया है। और बहुत स्पष्ट रीति से किया है, देवापि को विद्युत् से उत्पन्न होनेवाला अग्नि माना है, और 'शन्तनु' से सामान्य यजमान अर्थ लिया। बृहस्पति से भी मध्यमस्थानी विद्युत् ही अर्थ लिया।

स्कन्दस्वामी की निरुक्तटीका के उपर्युक्त उद्धरणों से निम्न बातें विस्पष्ट हैं—

(१) ऋष्टिषेण जितेन्द्रिय का नाम है। देवापि उसका शिष्य था। वह इसी जन्म में क्षत्रिय से ब्राह्मण हो गया। वह भीमसेन का पुत्र था। यह ऐतिहासिक पक्ष में है।

(२) नित्यपक्ष में—

(i) स्कन्द का कहना है, बृहस्पति को ब्रह्मा हम (स्कन्द) ने यास्क के अनुरोध से तथा अन्य प्रमाणों से लिखा है (देखो पृ० ७६)। हमारे (स्कन्द के) विचार में तो मन्त्रों के शब्दों से मध्यमस्थानी स्तनयित्नु रूप वाणी को उत्पन्न करनेवाला ही बृहस्पति हो सकता है।

(ii) आर्ष्टिषेण मध्यमस्थानी वैद्युत है। उसी से उस का 'होता' रूप से देवापित्व (देवापिपन) है, अर्थात् देवापि विशेषण है, न कि संज्ञावाची।

(iii) आगे तो पुनः स्पष्ट ही व्याख्यान कर दिया कि—देवापि मध्यमस्थानी विद्युत् का नाम है। शन्तनु जल को कहते हैं। उसी विद्युत् से वृष्टि रूप जल बनता है।

आचार्य स्कन्दस्वामी की यह व्याख्या कितनी उत्तम और मनोग्राह्य है। क्या इतने लेख से यह स्पष्ट नहीं हो जाता कि सायण से इतने(८००-९०० वर्ष) प्राचीन वेदभाष्यकार स्कन्दस्वामी को निरुक्त में वर्णित इतिहास प्राकृतिक जगत् के सौन्दर्य वर्णन परक ही दीखता है। उधर दुर्गाचार्य के उपर्युक्त स्थल से भी इसी बात की पुष्टि होती है। इस प्रकार हमें निरुक्तप्रक्रिया के दो प्राचीन आचार्यों से तो प्राकृतिक जगत् के सौन्दर्य का ही निरूपण मिलता है। अब यदि सायण ने ये अर्थ नहीं किये

तो इस में स्वामी दयानन्द सरस्वती या हमारा किसी का क्या दोष है? यह सायण की अपनी अयोग्यता वा अज्ञान ही कहा जायगा और क्या कहा जा सकता है।

यहाँ तक हम ने प्रकृत 'देवापि और शन्तनु' के विषय में आचार्य स्कन्द और दुर्ग का मत दर्शाया। अब हम पाठकों के ज्ञानार्थ तथा मनोरञ्जनार्थ आचाय स्कन्द स्वामी का 'देवापि' और 'शन्तनु' के प्रकरण में कहा हुआ वेद में इतिहासविषयक सिद्धान्त लिखते हैं, जिसके द्वारा इस महाविद्वान् आचार्य ने न केवल देवापि और शन्तनु के इतिहास को ही स्पष्ट कर दिया, अपितु सदैव के लिये वेद के इन ऐतिहासिक स्थलों के यथार्थ भाव को समझने के लिये दीपक, मशाल अथवा टार्च दे दिया, जिसके लिये प्रत्येक वेदप्रेमी को उस का महान् कृतज्ञ होना चाहिये। वह सर्वोत्तम, सर्वथा विस्पष्ट—वेदवेदत्वप्रतिपादक स्थल निम्न प्रकार है, जो स्कन्द स्वामी ने देवापि शन्तनु की कथा के अन्त में लिखा है—

**'एवमाख्यानस्वरूपाणां मन्त्राणां यजमाने नित्येषु च पदाथषु योजना कर्त्तव्या। एष शास्त्रे सिद्धान्तः। तथा च वक्ष्यति—'तत् को वृत्रः? मेघ इति नैरुक्ता इत्यादि, मध्यमञ्च माध्यमिकाञ्च वाचमिति नैरुक्ताः, रात्रिरादित्यस्योदयेऽन्तर्धीयत इति। औपचारिको मन्त्रेष्वाख्यानसमयः। परमार्थेन नित्यपक्ष इति सिद्धम्"।** (निरु० टी० भा० २ पृ० ७८)

"इसी प्रकार जिन-जिन मन्त्रों में आख्यान-इतिहास का स्वरूप वर्णन किया गया है, उन सब मन्त्रों की यजमानपरक अथवा (प्रवाह से) नित्य पदार्थों में योजना कर लेनी चाहिये। यह निरुक्त शास्त्र का सिद्धान्त है। जैसा कि आगे आचार्य (यास्क) कहेंगे—वृत्र कौन है? नैरुक्तों के मत में वृत्र का अर्थ है मेघ। (सरण्यू से एक जोड़ा उत्पन्न हुआ—यम और यमी) ये यमयमी नैरुक्तों के मत में मध्यम (विद्युत्) और माध्यमिक वाक् के नाम हैं (निरु० १२।१०)। आदित्य के उदय होने पर रात्रि छिप जाती है (निरु० १२।११)। मन्त्रों में इतिहास—आख्यान का सिद्धान्त औपचारिक अर्थात् गौण है। वास्तव में तो नित्य-पक्ष ही मन्त्रों का विषय है।"

अर्थात् नित्य वेदों में अनित्य मरते जीते रहनेवाले व्यक्तियों 'देवापि शन्तनु' आदि का किञ्चित् भी वर्णन नहीं पाया जाता। हाँ उपचार (गौण) रूप से मन्त्रार्थ का स्पष्ट प्रतिपादन करने के विचार से इन

आख्यानों की कल्पना ऋषियों ने की, यही "निरुक्तशास्त्र का सिद्धान्त" है।[1]

जो शास्त्र के इस सिद्धान्त को नहीं समझ सकता, समझता हुआ भी अल्पबुद्धिता के कारण उसके पार को नहीं पा सकता, उसे तो वेदार्थ पर लेखनी ही नहीं उठानी चाहिये, वेदभाष्य करना तो दूर की बात है।

क्या अब भी उस अगाधबुद्धि महापुरुष आचार्य-दयानन्द की विद्वत्ता-सूक्ष्मेक्षिका की प्रशंसा मुक्त-कण्ठ से प्रत्येक वेदानुयायी को नहीं करनी पड़ेगी, जिस ने इस अन्धकारमय युग में नष्ट होते हुए वेद के वेदत्व को संसार में पुनः स्थापित किया।

वह लिखते हैं—देखो ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका सं० ३ पृ० ८१—

(१) **अतोऽर्थाभिधायकैर्जमदग्न्यादिभिः शब्दैरर्थमात्रं वेदेषु प्रकाश्यते। अतो नात्र मन्त्रभागे हीतिहासलेशोऽप्यस्तीत्यवगन्तव्यम्। अतो यच्च सायणाचार्यादिभिर्वेद-प्रकाशादिषु यत्र कुत्रेतिहासवर्णनं कृतं तद् भ्रममूलकमस्तीति मन्तव्यम्।**

(२) पृ० ८२, ८३ पर—

**तथा ब्राह्मणग्रन्थानामेव पुराणेतिहासनामास्ति। ···ब्राह्मणग्रन्थेष्वितिहासादीनामन्तर्भावात्। तत्र देवासुराः संयत्ता आसन् इत्यादय इतिहासा ग्राह्याः। ···नृणां यत्र प्रशंसा नृभिर्यत्र प्रशस्यते ता ब्राह्मणनिरुक्ताद्यन्तर्गताः कथा नाराशंस्यो ग्राह्याः, नातोऽन्याः।**

जमदग्नि आदि शब्द के अर्थप्रकरण में "**चक्षुर्वै जमदग्निः**" (८।१।२।३) शतपथ के इस प्रमाण से सिद्ध कर स्वामी जी लिखते हैं—"जमदग्नि आदि शब्दों के द्वारा अर्थमात्र ही दर्शाया है। अतः यहाँ मन्त्रभाग में इतिहास का लेशमात्र भी नहीं, ऐसा समझना चाहिये। इसी से सायणाचार्य ने अपने वेदप्रकाशादि में जहाँ-तहाँ जो इतिहास का वर्णन किया है, वह भ्रममूलक ही है, ऐसा समझना चाहिये ॥१॥ ब्राह्मणग्रन्थों का ही नाम इतिहास और पुराण है, अर्थात् ब्राह्मणों में वर्णित इतिहास ही ग्राह्य हो सकता है। 'देव और असुर एकत्रित हुए' इत्यादि इतिहास ग्रहण करने योग्य हैं।······ब्राह्मण निरुक्तादि अन्तर्गत कथायें नारा-शंसी कहलाती हैं। वे ग्राह्य हैं इनसे भिन्न नहीं ॥२॥"

१. इस विषय की विवेचना पाठक हमारे बनाये "निरुक्तकार और वेद में इतिहास" लघु निबन्ध में देखें। उपर्युक्त उद्धरण हमने अत्यावश्यक समझ कर यहाँ दे दिया है।

आचार्य स्कन्दस्वामी के उपर्युक्त लेख से महामति दयानन्द के लेख की कैसी सुन्दर पुष्टि होती है। इसे सुहृद् पाठक स्वयं अन्तःकरण से अनुभव करेंगे, यह हमें पूर्ण आशा है।

अब अन्त में हम अधिक न लिख कर केवल इतना ही लिखना चाहते हैं कि स्कन्दस्वामी तथा आचार्य दयानन्द ने जो औपचारिक इतिहास माना है, वह केवल उन का ही मत नहीं, अपितु मूलसंहिता-ब्राह्मण-उपनिषद्-वेदान्त-मीमांसादि दर्शन-निरुक्त तथा उसके सब टीकाकार-वररुचि कृत निरुक्तसमुच्चय चरक-सुश्रुतादि[1] के प्रमाणों से इसी सिद्धान्त की पुष्टि होती है। जिस का विस्तार से निरूपण पृथक् किया जा सकेगा।

## ६. योरुपीय विद्वान् और देवापि शन्तनु

जिन योरुपीय विद्वानों के आधार पर भारतीय लोग भी वेदों में इतिहास की रट लगाया करते हैं, उन योरुपीय विद्वानों का विचार भी प्रकृत 'देवापि और शन्तनु' के विषय में दर्शाते हैं, जिस से पाठक इन लोगों की शैली और विचार से भी परिचित हो जावें—

मैकडानल अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ वैदिक इण्डेक्स (Vedic Index)Vol. I, पृ० ३३ पर लिखते हैं—

"**Devapi Arshtisen.**—(descendant of Rishtisen) is mentioned in a hymn of the Rigveda (R. 10-98) and in the Nirukta (Ni. 2-10). According to the latter source, there were two brothers Devapi and Shantanu, princes of Kurus. The elder was Devapi, but Shantanu got himself anointed king, whereupon no rain fell for twelve years. The draught being attributed by the Brahmans to his having superseded his elder brother, Shantanu offered the kingdom to Devapi. The latter,

१. सुश्रुत सूत्रस्थान अध्याय ४६ में कुधान्यवर्ग में 'शान्तनु' भी कहा गया है। कोश में "शान्तनुः=पुं०। कुधान्यविशेषे कर्कटिकायाम्"। ऐसा पढ़ा है। सुश्रुत का पाठ निम्न प्रकार है—"अथ कुधान्यवर्गः—कोद्रवकश्यामाकनीवार-शन्तनु०··· कुधान्यविशेषाः।

कषायमधुरास्तेषां शीतपित्तापहाः स्मृताः।
कोद्रवश्च स नीवारः श्यामाकश्च स शान्तनुः॥"

however, refused, but acting as Purohita, or domestic priest, for his brother, obtained rain.

The Brhaddevata tells much the same tale, but adds that the reason for Devapi's exclusion from the throne was the fact that he suffered from a skin disease. The Epic and the latter legends further develop the story, presenting two somewhat discrepant accounts.

According to the one version, the grounds of the Devapi's being passed over was leprosy. While in the other his devoting himself to asceticism in his youth was the cause of his brother's taking his place. The Epic, moreover, treats him as a son of Pratipa and names as his brothers Bahlika and Arshtisen, who is a new figure developed from the patronymic of Devapi.

Possibly Sieg is right in holding that two stories, those of Devapi, Pratipa's son, and of Devapi, Rishtisena's son, have been confused; but in any case it is impossible to extract history from them.

The Rigvedic hymn certainly appears to represent Devapi, as sacrificing for Shantanu, who seems to be called Aulana. But there is no trace in it of the brotherhood of the two men, nor there is anything to show that Devapi was not a Brahaman but Ksatriya. Sieg, who interprets the hymn by the Nirukta, thinks that he was a Ksatriya, but on this occassion was enabled by the favour of Brhaspati to officiate as priest, and that the hymn shows clear recognition of the unusual character of his action, but this view seems very improbable."

अर्थात् "देवापि आर्ष्टिषेण—(ऋष्टिषेण का अपत्य) का वर्णन ऋग्वेद १०।९८ तथा निरुक्त २।१० में किया गया है। उत्तरवर्त्ती साहित्य के अनुसार देवापि और शन्तनु कुरुवंशी राजकुमार दो भाई थे। ज्येष्ठ

देवापि था, परन्तु शन्तनु अपने आप राजा बन बैठा। जिस से कि वहाँ १२ वर्ष तक वर्षा न हुई। ब्राह्मणों ने उसे बुरा भला कहा कि तुम ने अपने भाई से राज्यापहरण किया है, इससे तुम्हारे राज्य में वर्षा नहीं होती। शन्तनु ने देवापि को राज्य करने को कहा। उसने मना कर दिया, अपितु उसने शन्तनु का पुरोहित बन कर वर्षा प्राप्त की। बृहद्देवता (७।१४८) में भी अधिकतर इसी प्रकार इस कहानी का वर्णन है, परन्तु उस में इतना अधिक लिखा है कि देवापि को कुष्ठ का रोग था, इसी से वह राज्य से वञ्चित रहा।

महाभारत तथा उसके पश्चाद्वर्ती गाथायें इस कहानी को परस्पर अनेक अंशों में विरुद्ध लिखते हुए बहुत बढ़ा-चढ़ा कर वर्णन करती हैं। उनमें दो भिन्न-भिन्न प्रकार के वर्णन दिये हैं। एक मत के अनुसार देवापि को कुष्ठ रोग था, इसलिये वह राज्य से वञ्चित रहा। दूसरा मत यह है कि उसको युवावस्था में ही वैराग्य हो गया। इसी से उसका भाई राज्यसिंहासन पर बैठ गया। महाभारत इसे प्रतीप का पुत्र वर्णन करता है और आर्ष्टिषेण और बाह्लीक को उसका भाई वर्णित करता है। आर्ष्टिषेण एक नया व्यक्ति है, जो देवापि के पैतृकनाम से बना है।

सम्भवतः सीज (Sieg) का यह कथन सत्य प्रतीत होता है कि प्रतीप के पुत्र देवापि और ऋष्टिषेण के पुत्र देवापि कथाओं का दोनों इन ग्रन्थों में मिश्रण कर दिया गया है। **परन्तु किसी भी अवस्था में इन से इतिहास का निकालना असम्भव है।**

ऋग्वेद का यह सूक्त निश्चयरूपेण दर्शाता है कि देवापि ने शन्तनु का पुरोहित बन कर यज्ञ किया और जिसको (ऋ० १०।९८।११ में) औलान भी कहा गया है। **परन्तु (वेद में) इसका कोई भी चिह्न वा प्रमाण नहीं मिलता कि ये दोनों भाई थे। और न ही कोई ऐसी बात है, जिससे यह सिद्ध हो सके कि वह ब्राह्मण नहीं था, अपितु क्षत्रिय था।**

सीज (जो इस सूक्त को निरुक्त के आधार पर अनूदित करता है) का विचार है कि देवापि क्षत्रिय था, इस अवसर पर बृहस्पति की कृपा से वह पुरोहित का कार्य करने के योग्य हुआ। और वह सूक्त देवापि की इस अलौकिक क्रिया को दर्शाता है। परन्तु यह सब बात ठीक प्रतीत नहीं होती।"

यहाँ तक हमने मैकडानल का मूल लेख तथा उसका भावार्थ दिया। पाठक इससे जान सकते हैं—

(१) देवापि और शन्तनु भाई थे, इस का उल्लेख वेद में नहीं।

(२) कहीं वैराग्य के कारण देवापि ने राज्य त्यागा, कहीं कुष्ठ रोग के कारण। ऐसा परस्पर विरुद्ध लेख मिलता है।

(३) आगे के (पुराणादि) ग्रन्थों में इस कथा को अनेक स्थलों में भेद दर्शाते हुये बढ़ा-चढ़ा कर लिखा गया है।

(४) इस सूक्त में से इतिहास का निकालना असम्भव (very improbable) है।

(५) दोनों भाई थे, तथा देवापि ब्राह्मण नहीं था, अपितु क्षत्रिय था, इसका वेद में कोई पता वा चिह्न नहीं मिलता।

इन उद्धरणों के लिखने का हमारा तात्पर्य यह है कि अपनी बुद्धि को ताला लगा कर आँखें बन्द करके पीछे चलनेवाले योरुपीय स्कालरों के शिष्य भी इस कथा पर विचार करें कि उन के आचार्यों को भी इसमें से इतिहास नहीं मिल सका। साथ ही यह भी शोक की बात है कि उन योरुपीय विद्वानों के हाथ में वेद का सत्यार्थ अभी तक नहीं पहुंच सका। यदि उनके पास सायण का ही अर्थ न पहुंचा होता, स्यात् वे सच्चाई के अधिक समीप पहुंचे होते। यदि आचार्य स्कन्दस्वामी की वेदार्थ-विषयक-धारणाओं को, साथ ही ऋषिदयानन्द के वेदभाष्य को उत्तम रीति से पहुंचाया जावे, तो मेरे विचार में वे शीघ्र सत्य सिद्धान्त पर पहुंच सकते हैं। विचार-शील आर्य विद्वानों को इस विषय में प्रयत्नशील होने की आवश्यकता है।

## ७. उपसंहार

यहाँ तक हमने निरुक्त-बृहद्देवता-सर्वानुक्रमणी-महाभारतादि के उद्धरण देकर यह दर्शाने का प्रयास किया है कि वेद में आये 'देवापि' और 'शन्तनु' कोई व्यक्तिविशेष (Proper Names) नहीं हैं। और इस विषय में निरुक्तकार ने **"तत्रेतिहासमाचक्षते"** कहकर जो इतिहास दर्शाया है, वह भी वास्तविक इतिहास नहीं। केवल मन्त्रार्थ को विस्पष्ट करने के लिये आख्यान (कहानी) के रूप में यह वर्णन किया है, क्योंकि **'ऋषेर्दृष्टार्थस्य प्रीतिर्भवत्याख्यानसंयुक्ता'** ऋषियों की आख्यानों द्वारा वर्णन करने की रुचि वा प्रेम होता है, न कि वे वर्णन वास्तविक वर्णन हुआ करते हैं। यह सारे का सारा वर्णन वस्तुतः निरुक्त प्रक्रिया में आधिदैविक वर्णन है, अर्थात् वृष्टि की उत्पत्ति किस प्रकार से होती है, इसका वर्णन इस सूक्त में किया गया है। यद्यपि प्राचीन परम्परा के

अनुसार प्रत्येक मन्त्र का अर्थ आध्यात्मिक-अधियज्ञ और आधिदैविक तीनों प्रक्रियाओं में होता है, जैसा कि हम पूर्व दर्शा चुके हैं। तदनुसार इस सारे सूक्त का अर्थ दर्शाने से लेख का विस्तार तथा प्रकृत प्रतिपाद्य विषय की गौणता हो जाने की सम्भावना है। इस विचार से हम ने इस सूक्त के तीनों प्रक्रियाओं में सप्रमाण सविस्तर अर्थ को किसी पृथक् पुस्तिका में यथासम्भव शीघ्र दर्शाने का निश्चय किया है। यहाँ पर हम केवल इस सूक्त का आधिदैविक अर्थ ही[1] दर्शा रहे हैं।

## ८. सम्पूर्ण सूक्त (ऋ० १०।९८) का अर्थ

सूक्त का अर्थ लिखने से पहिले उसमें आये हुये कुछ मुख्य पदों का अर्थ तथा उनके स्वरूप का बोध कराना आवश्यक है। अतः प्रथम हम बृहस्पति—देवापि—शन्तनु—अग्नि आदि शब्दों पर कुछ विचार उपस्थित करते हैं—

### सूक्त में आये विशेष पदों पर विचार

वर्षा में विद्युत् अनिवार्य कारण है। मेघ में विद्युत् के उत्पन्न होने पर उसके तीन धर्म एक काल में उपलक्षित होते हैं। मेघ का भेदन (वृत्र वध), दूसरा प्रकाश और तीसरा शब्द। इनमें विद्युत् की भेदन शक्ति वृष्टि में साक्षात् कारण है और भेदनकाल में प्रकाश और शब्द की उत्पत्ति भी साथ ही साथ होती है। किन्तु प्रकाश और शब्द भावी वृष्टि के सूचकमात्र हैं। उनमें भी प्रकाश शीघ्रगामी[2] होने से पहिले उपलब्ध होता है और शब्द पीछे।

दिन के समय सूर्य के प्रकाश के कारण विद्युत् का प्रकाशात्मक अंश कदाचित् गृहीत न होने पर शब्द श्रवण से ही भावी वृष्टि की सूचना

---

१. इस में केवल अन्वय और भाषापदार्थ ही दर्शा रहे हैं। उक्त तीनों प्रक्रियाओं में संस्कृत और हिन्दी में पदार्थ-अन्वय-भाषार्थ-प्रमाणसंग्रह-व्याकरणप्रक्रिया आदि संयुक्त सूक्त का अर्थ पृथक् दर्शावेंगे। पाठक धैर्य रखें।

२. सामान्यतया प्रकाश की गति आधुनिक युग के क्रियात्मक अनुभवों द्वारा एक सैकिण्ड में १८६००० एक लाख छियासी हजार मील मानी जाती है और शब्द की गति एक सैकिण्ड में वायु में १०९० फुट, जल में ४७१ फुट और लोहे में १६८२० फुट मानी गई है। इस हिसाब से वायु में शब्द ५ सैकिण्ड में १ मील तक जाता है। और लोहे में शब्द ५ सैकिण्ड में १६ मील जायगा। हाँ! विद्युत् के संयोग से इस गति में बहुत अधिक तीव्रता हो जाती है।

मिलती है। रात्रि में अति दूरी के कारण शब्द की उपलब्धि न होने पर भी विद्युत् के प्रकाश से क्वचित् होनेवाली वृष्टि की सूचना मिलती है। इस लिये इस सूक्त में देवापि=प्रकाशात्मक विद्युत् को (दूसरे मन्त्र में) दूत कहा गया है। एक ही विद्युत् (बिजली) के अंश होने के कारण ये दोनों शब्दलक्षण और प्रकाशलक्षण वृष्टि की उत्पत्ति में कारण कहे गये हैं।

शतपथब्राह्मण में विद्युत् के इन तीनों अंशों का निरूपण निम्न प्रकार किया गया है—

**"अशनिरेव प्रथमोऽनुयाजः। ह्रादुनिर्द्वितीय उल्कुषी तृतीयः ॥२१॥**
**स प्रथममेवानुमन्त्रयेत। अशन्यमुं जहीति यं द्विष्याद्ध्रादुन्यमुं जहीति द्वितीयमुल्कुष्यमुं जहीति तृतीयम्" ॥२२॥**

(श० ११।२।७।२१,२२)।

अर्थात् "(आधिदैविक जगत् में) 'अशनि' का स्थान वही समझना चाहिये, जो दर्शपौर्णमास वा विकृतियागों में सर्वत्र प्रथम अनुयाज का स्थान होता है। इसी प्रकार 'ह्रादुनि' का द्वितीय और 'उल्कुषी' का तृतीय स्थान होता है। 'अशनि' को सम्बोधन करके प्रथमानुयाज का अनुमन्त्रण किया जाता है, 'ह्रादुनि' से दूसरे और 'उल्कुषी' से तृतीय का।"

यहाँ विद्युत् के 'अशनि', 'ह्रादुनि', 'उल्कुषी' ये तीन नाम दिये गये हैं। शतपथ में अन्यत्र विद्युत् और स्तनयित्नु ये दो भेद कहे गये हैं—

**"इयं विद्युत्। सर्वेषां भूतानां मध्वस्यै विद्युतः सर्वाणि भूतानि०……
………अयं ७ स्तनयित्नुः। सर्वेषां भूतानां मध्वस्य स्तनयित्नोः सर्वाणि भूतानि०……।"** (श० १४।५।५।६)।

इनमें 'ह्रादुनि' शब्द 'ह्राद अव्यक्ते शब्दे' (भ्वादि) इस धातु से निष्पन्न होता है। और स्तनयित्नु शब्द 'स्तनगदी देवशब्दे' (चुरादि) इस से बनता है। अतः 'ह्रादुनि' और स्तनयित्नु एक ही हैं। गर्जद्लक्षण विद्युत् के नाम हैं। और इसे ही वेद (ऋ० १०।९८।१) में बृहस्पति कहा गया है। निरुक्त में बृहस्पति को अन्तरिक्षस्थानी देवताओं में (निरु० १०।११) पढ़ा है। बृहस्पति मध्यम स्थानी (विद्युत्) के परिवार में है। इसके लिये हमें निरुक्त में निम्न लेख उपलब्ध हो रहा है—

**"अथास्य सांस्तविका देवा अग्निः सोमो वरुणः पूषा बृहस्पतिर्ब्रह्मणस्पतिः पर्वतः कुत्सो विष्णुर्वायुः। अथापि मित्रो वरुणेन संस्तूयते, पूष्णा रुद्रेण च सोमोऽग्निना च पूषा वातेन च पर्जन्यः।"** निरु० ७।१०॥

(४) चीन देशवासी यात्री ह्वेनसाङ्ग भी इस प्रकार कहता है—"पूर्ण मनोयोग से महर्षि पाणिनि ने शब्दभण्डार से शब्दराशि का चुनना प्रारम्भ किया। १००० श्लोकों में (अर्थात् ४००० सूत्रों में) सारी व्युत्पत्ति समाप्त हो गई है। प्रत्येक श्लोक ३२ अक्षरों में था। इसी में ही सारी प्राचीन तथा नवीन ज्ञानराशि परिसमाप्त हो जाती है। शब्द एवं अक्षर विषयक कोई भी ज्ञान इससे शेष नहीं बचा" (ह्यूनसाङ्ग हिन्दी-अनुवाद प्रथम भाग के २२१ पृष्ठ से उद्धृत)।

पाश्चात्य-विद्वानों की भी पाणिनि के विषय में अति उत्कृष्ट भावना है।

(१) जैसे कि—मोनियर विलियम कहता है—"संस्कृत का व्याकरण (अष्टाध्यायी ग्रन्थ) मानव मस्तिक की प्रतिभा का आश्चर्यतम भाग है, जो कि मानव मस्तिष्क के सामने आया"।

(२) हण्टर भी कहता है—"मानवमस्तिष्क का अतीव महत्त्वपूर्ण आविष्कार यह अष्टाध्यायी है"।

(३) लेनिनग्राड के प्रो० टी वात्सकी कहते हैं—"मानवमस्तिष्क की यह अष्टाध्यायी सर्वश्रेष्ठ रचना है"।

## अष्टाध्यायी पठन-पाठन का क्रम अति प्राचीन है

आजकल भारतवर्ष में प्रायः सर्वत्र ही संस्कृत विद्यालयों में लघु-कौमुदी, मध्यकौमुदी एवं सिद्धान्तकौमुदी ही देखी जाती है, केवल अंग्रेजी स्कूलों, कालेजों में ही संस्कृत का पठन-पाठन अंग्रेजी भाषा के विद्वानों के द्वारा रचित ग्रन्थों से होता है। संस्कृत विद्यालयों में सर्वत्र कौमुदी रीति से ही व्याकरणशास्त्र का पठन-पाठन १४वीं शताब्दी से इतना व्यापक हो गया है, कि अष्टाध्यायी से भी व्याकरण का अध्ययन हो सकता है, ऐसा ज्ञान वा विश्वास ही प्रायः करके आजकल किन्हीं-किन्हीं को नहीं होता। प्रयोगों को सिद्धि (अष्टाध्यायी क्रम से) कैसे हो सकेगी, इस प्रकार की शङ्काएँ करते हुए उच्चकोटि के विद्वान् भी देखे जाते हैं, अन्यों का तो कहना ही क्या? कालक्रम से अष्टाध्यायी का लोप ही हो गया, ऐसा ही मानना पड़ेगा। खेद से कहना पड़ता है कि काशी में तथा अन्यत्र भी ऋग्वेदी वैदिकों के घरों में बालक अतीव शुद्धोच्चारण सहित धाराप्रवाह रूप से अष्टाध्यायी को कण्ठ करने पर भी वृत्तिसहित लघु-कौमुदी के सूत्र (उन सूत्रों का अर्थ विना समझे ही) रटते हुए सर्वत्र देखे

जाते हैं। ओहो! कैसी यह अनर्थपरम्परा प्रचलित हो गई !!! अष्टाध्यायी कण्ठस्थ कर लेने पर भी आधुनिक वैयाकरण बालकों को व्याकरण का अध्ययन लघुकौमुदी के बिना नहीं करा सकते, यह कितनी अनिर्वचनीय ग्रन्थ परम्परा है। यह देश का दुर्भाग्य नहीं तो और क्या है?

भट्टोजिदीक्षित महोदय का समय संवत् १५१०-१५७५ तक है, इससे पूर्व अष्टाध्यायी से ही पठन-पाठन का प्रचार था, इसमें कुछ भी शङ्का का स्थान नहीं है। क्योंकि चीन देश का यात्री इत्सिङ्ग भारत में कई वर्षों तक (सन् ६८१-६९१ ई०) रहा। अष्टाध्यायी के आधार पर ही संस्कृत वाङ्मय का अध्ययन है, जैसा कि उसने यहाँ किया, जिसे उसने स्वयं अपनी यात्रा के विवरण में लिखा है। जैसे कि—

(१) "इस अष्टाध्यायी में १००० श्लोक (४००० सूत्रों का १००० श्लोक बनता है—लेखक) हैं। यह पाणिनि की रचना है, जो प्राचीनकाल में बहुत भारी विद्वान् था······आजकल के भारतवासियों का प्रायः इसमें विश्वास है। बच्चे ८ वर्ष की आयु में इस (पाणिनि) सूत्रपाठ को सीखना आरम्भ करते हैं, और ८ मास में इसे कण्ठस्थ करते हैं।"

(इत्सिङ्ग की भारत-यात्रा पृ० २६४)

(२) यदि चीन के मनुष्य भारत में अध्ययन के लिए जायें तो उन्हें सबसे पहले (व्याकरण के) इस (अष्टाध्यायी) ग्रन्थ का अध्ययन करना पड़ता है, फिर दूसरे विषय। यदि ऐसा न होगा तो उनका परिश्रम व्यर्थ जायेगा·········(इत्सिङ्ग की भारत-यात्रा पृ० २६८)।

(३) "प्रौढ़ विद्यार्थी उसे (चूर्णि अर्थात् महाभाष्य को) तीन वर्ष में सीख लेते हैं।" (इत्सिङ्ग की भारत-यात्रा पृ० २७३)।

(४) "सन् ९११ ई० में "इन्द्रवर्मा तृतीय राजा बना, यह इस भृगु वंश का अन्तिम राजा था। इसके ८ लेख मिलते हैं, इनसे पता चलता है कि इन्द्रवर्मा षड्दर्शन का पण्डित था। काशिका सहित व्याकरण में पारङ्गत था, और बौद्ध-दर्शन का भी अच्छा ज्ञाता था, वह अपने समय का भारी विद्वान् था" (चन्द्रगुप्त वेदालङ्कार कृत बृहत्तर भारत पृ० ३४२)। यह चम्पादेश का (इस समय इस की 'अनाम' संज्ञा है) राजा था। यह देश हिन्द चीन द्वीप में है, इससे यह सिद्ध होता है कि बौद्ध भी अष्टाध्यायी पद्धति से ही व्याकरण पढ़ते थे।

पहिले के उद्धरणों से यह स्पष्ट है कि इत्सिङ्ग (६८१-६९१ ई०) के काल में इन्द्रवर्मा के राज्य के समय भी अष्टाध्यायी से अध्ययन, न केवल

भारतवर्ष में ही था, अपितु भारत से बाहर चम्पा देश में (अनाम देश में) भी विस्तृत था। कालक्रम से ही इस अष्टाध्यायी का इतना लोप हो गया, कि अष्टाध्यायी से भी व्याकरण का ज्ञान सम्भव है, इसमें विद्वान् लोग भी सन्देह करते हुए देखे जाते हैं, फिर छात्रों की तो बात ही क्या।

## प्रक्रिया क्रम का आरम्भ

इत्सिङ्ग के समय में (सन् ६८१-६८१ ई०) अष्टाध्यायी पठन-पाठन का क्रम था ऐसा हम सप्रमाण पूर्व कह हैं, वह क्रम कैसे लुप्त हो गया? उस क्रम में अरुचि का क्या कारण है, प्रक्रिया क्रम में लोगों की प्रवृत्ति का क्या हेतु रहा? इन सब बातों को मन में रखकर यहाँ हम कुछ लिखते हैं—

अष्टाध्यायी सूत्रपाठ, धातुपाठ, उणादिपाठ, गणपाठ, लिङ्गानुशासन यह सब पञ्चपाठी के नाम से कहा जाता है, ऐसा सभी जानते हैं। यह सारा पढ़ने के पश्चात् ही अष्टाध्यायी का पढ़ना हुआ, ऐसा माना जाता है। **वृद्धिरादैच्** यह सूत्र पढ़ता हुआ छात्र इस सूत्र का पदच्छेद-विभक्ति-समास-अर्थ-उदाहरण आदि सब कुछ पढ़ते हुए तथा उदाहरणों की (शालीयः, भागः, नायकः, अचैषीत्, अलावीत् मार्ष्टि इत्यादियों की) सिद्धि सब सूत्रों के द्वारा अष्टाध्यायी पद्धति से करता है। इस प्रकार अष्टाध्यायी धातुपाठ का भी ठीक-ठीक अभ्यास करके प्रथमावृत्ति में ही (उदाहरणों की सिद्धि करते हुए) सब छात्र तिङन्त प्रक्रिया, सुबन्त प्रक्रिया, कृदन्त प्रक्रिया एवं तद्धित समास प्रक्रिया भी प्रक्रिया ग्रन्थ के आश्रयण के विना ही समझ लेते थे। सब धातुओं के सब लकारों में तथा सब प्रक्रियाओं में एक-एक प्रयोग सूत्रों के साथ-साथ सिद्ध करते हुए प्रक्रिया ग्रन्थों के न होने पर भी वे छात्र किसी प्रकार की कमी का अनुभव नहीं करते थे। यह क्रम उस समय सर्वसाधारण में प्रचलित था। प्रक्रिया ग्रन्थों के निर्माण का उस समय प्रश्न ही नहीं उठता था। किन्तु काल के प्रभाव से जब आलस्यवशात् अध्यापक लोग इस रीति से छात्रों को पढ़ाने में अधिक कष्ट का अनुभव करते हुए शिथिलता को प्राप्त हो गये, तब वे प्रयोग साधन के समय में लिखाई हुई उन्हीं प्रयोग सिद्धि की कापियों को ग्रन्थ रूप से बनाने लगे, तब धीरे-धीरे अष्टाध्यायी के क्रम से प्रयोग सिद्धि की प्रक्रिया शिथिलता को प्राप्त हो गई, प्रक्रिया ग्रन्थों का आश्रयण ही उत्तरोत्तर बढ़ता गया। किन्तु उस समय भी यह तो था ही कि अष्टाध्यायी अभ्यास करके उस क्रम के अनुसार ही सूत्रार्थ को

जानकर प्रयोग सिद्धि करते थे। प्रक्रिया ग्रन्थों के रूप में परिणत सिद्धान्तकौमुदी से पूर्ववर्त्ती रूपावतार, प्रक्रियारूपमाला, प्रक्रियाकौमुदी आदियों का तथा प्रक्रियासर्वस्व आदियों का भी आश्रयण अष्टाध्यायी पढ़ते समय लिखी गई प्रयोग सिद्धि की कापियों के रूप में पढ़नेवाले करते थे, प्रक्रिया ग्रन्थों के अलग निर्माण की आवश्यकता ही नहीं थी। अष्टाध्यायी का आश्रयण उस समय अनिवार्य था कि जिस प्रकार आज भी कुछ काल पहले तक काशी के महाविद्वान् तात्या शास्त्री इत्यादि भी "आज मैंने समयाभाव से अष्टाध्यायी की आवृत्ति नहीं की" ऐसा अपने छात्रों से कहते थे।

प्रक्रिया ग्रन्थों के बन जाने पर भी यदि अष्टाध्यायी सूत्रपाठ का त्याग न होता तो भी अष्टाध्यायी उपस्थित (कण्ठ) होने से साधारण बुद्धि के छात्रों के लिये प्रक्रिया ग्रन्थों से भी कुछ सुगमता हो जाती (यदि मूल को त्याग कर शाखाओं में न चले जाते)। इस प्रकार अष्टाध्यायी सूत्रक्रम पाठ का आश्रयण करके प्रक्रिया ग्रन्थों का अभ्यास बहुत काल तक प्रचलित रहा। तत्पश्चात् प्रमाद से अष्टाध्यायी सूत्रक्रम पाठ का भी लोप हो गया, केवल प्रक्रिया ग्रन्थों के पठन-पाठन का क्रम ही सर्वत्र प्रचलित हो गया। तभी से इन प्रक्रिया-कौमुदी सिद्धान्त-कौमुदी आदियों की उत्पत्ति एवं व्यापकता हो गई। इसी समय के बीच में एक के ऊपर एक प्रक्रिया ग्रन्थ का बनना प्रारम्भ हो गया। अब प्रक्रिया ग्रन्थों की उत्पत्ति के विषय में भी यहाँ कुछ लिखते हैं—

## प्रक्रिया ग्रन्थों का इतिहास

### (१) रूपावतार—(सं० ११४० वि०)

अष्टाध्यायी के ग्रहण में असमर्थ एवं अल्पबुद्धि वालों के लिए व्यावहारिक ज्ञानमात्रार्थ बौद्ध भिक्षु धर्मकीर्ति ने प्रक्रिया-क्रम का सबसे पहला ग्रन्थ 'रूपावतार' अष्टाध्यायी के सूत्रों द्वारा रचा। इस ग्रन्थ में अष्टाध्यायी-क्रम को छोड़कर केवल प्रयोग-सिद्धि को ध्यान में रख के संज्ञा, सन्धि, सुबन्त, अव्यय, स्त्री-प्रत्यय, कारक, समास तथा तद्धितप्रकरण प्रथम भाग में रखा। दश लकार दश प्रक्रिया तथा कृदन्त दूसरे भाग में रखा (स्वर-वैदिक प्रकरण को छोड़कर)। इस प्रकार २६६४ सूत्र प्रक्रिया-क्रम से व्याख्यात किये। प्रक्रिया-ग्रन्थों की उत्पत्ति बौद्ध-काल में ही हुई, यह भी जानना चाहिए।

**(२) प्रक्रिया-कौमुदी—(सं० १४८० वि०)**

यद्यपि 'प्रक्रिया-रत्न' तथा 'रूपमाला' ये ग्रन्थ रूपावतार के पश्चात् रचे गये, तो भी उनके अनुपलब्ध होने से प्रक्रिया-कौमुदी के विषय में ही यहाँ कहते हैं। स्वर-वैदिक प्रकरण को भी मिलाकर २४७० सूत्रों का व्याख्यान-रूप प्रक्रिया-कौमुदी नामक यह ग्रन्थ सूत्रों का कुछ विस्तार से व्याख्यान करते हुए रामचन्द्र आचार्य के द्वारा रूपावतार के पश्चात् बनाया गया। उसके द्वारा प्रक्रिया क्रम का विस्तार तथा प्रचार प्रचुर रूप में हुआ। यह ग्रन्थ सिद्धान्त-कौमुदी का आधार-रूप है, ऐसा मानना पड़ेगा।

**(३) सिद्धान्त-कौमुदी (सं० १५१०-१५७५ वि०)**

भट्टोजिदीक्षित महोदय ने अष्टाध्यायी क्रम को छोड़कर पूर्व-प्रचलित प्रक्रिया-कौमुदी के क्रम को आश्रयण कर सिद्धान्त-कौमुदी नामक ग्रन्थ रचा। उसमें प्राय: सभी सूत्र (३९७८) व्याख्यात हैं। उन्होंने यह प्रयत्न किया कि मेरा बनाया हुआ यह सिद्धान्त-कौमुदी नामक ग्रन्थ ही सर्वत्र प्रचलित हो, व्याकरण के विषय में सिद्धान्त-कौमुदी को छोड़कर किसी भी अन्य ग्रन्थ का अध्ययन-अध्यापन न चले। यह छात्रों के लिए कितना महान् कष्टदायक होगा, यह नहीं सोचा। उसी का यह फल है कि संस्कृत पढ़ने वाले बारह वर्ष व्याकरण पढ़ कर भी व्याकरण रूपी समुद्र से पार नहीं पाते, अन्य शास्त्रों के विषय में तो क्या कहना? तो भी "द्वादशभिर्वर्षैर्व्याकरणं श्रूयते" अर्थात् "बारह वर्ष में व्याकरण का ज्ञान हो पाता है", यह श्रुति मात्र है, बारह वर्ष में भी ज्ञान हो पाता है कि नहीं, इसमें तो सन्देह ही है।

**(४) मध्य-कौमुदी—**

पर्वत के समान स्थापित सिद्धान्त-कौमुदी 'छात्रों के लिए अतीव दुःखदायी, दुरूह, अतीव परिश्रम-साध्य एवं अति काल की अपेक्षा रखने वाली है' ऐसा वरदराज ने जब अनुभव किया तब उन्होंने २११७ सूत्रों की व्याख्या करते हुए मध्यकौमुदी की रचना की। मध्यकौमुदी का निर्माण ही सिद्धान्त-कौमुदी की असफलता का प्रत्यक्ष प्रमाण है, नहीं तो क्या आवश्यकता थी कि मध्यकौमुदी बनाई जाती? इस प्रकार पर्वत से तराई पर संस्कृत के अध्ययन की पद्धति पहुंच गई। यह स्पष्ट है।

**(५) लघु-कौमुदी—**

जब इस मध्यम मार्ग से भी सन्तोष नहीं हुआ, तब उससे भी लघुतर मार्ग की इच्छा करके उन्हीं वरदराज ने अपने पूर्व-निर्मित मध्य-कौमुदी

से असंतुष्ट होकर ११८८ सूत्रों की व्याख्या करते हुए लघुकौमुदी की रचना की तब पर्वत से तराई एवं तराई से नीची भूमि में व्याकरण का पठन-पाठन क्रम पहुंच गया। यदि सिद्धान्तकौमुदी कठिन न होती, तो मध्यकौमुदी, लघुकौमुदी नामक ग्रन्थों का निर्माण कभी न होता, यह स्पष्ट है। उनका निर्माण इस बात का प्रत्यक्ष प्रमाण है कि सिद्धान्त-कौमुदी के क्रम से अध्ययन सुकर नहीं है, इसमें सन्देह नहीं।

## अष्टाध्यायी का क्रम पुनः प्रादुर्भूत हुआ

"वर्षेण भूमिः पृथिवी वृतावृता" (अथर्व)—

जिस प्रकार यह पृथ्वी गोल है, "उसमें जहाँ से चलना आरम्भ करें, वहीं पुनः लौट करके आ जाते हैं" यह जनश्रुति है तथा तथ्य भी है, उसी प्रकार इस अष्टाध्यायी का क्रम आज स्वतन्त्र भारत में फिर से प्रादुर्भूत हो रहा है।

व्याकरण के पढ़नेवाले मूल से (अष्टाध्यायी-प्रक्रिया से) अत्यन्त दूर हट गये थे, यह हमने पहले प्रतिपादित किया है। जिस वृक्ष का जड़ से सम्बन्ध हट जाता है, काल-क्रम से स्वयं ही उस वृक्ष के पत्ते तथा फूलों के नाश को रोकना दुर्निवार है, इसलिये फिर से मूल का आश्रयण करने से ही कल्याण सम्भव है, इसमें विद्वान् ही प्रमाण हैं। इस प्रकार इस समय अष्टाध्यायीपद्धति का आश्रयण संस्कृत पढ़नेवालों वा भारतीयों के लिए कल्याणकर, श्रेयस्कर तथा साधक होगा, ऐसी आशा की जाती है।

दूसरों के द्वारा सुनी हुई यह बात नहीं है, अपितु स्वानुभूत है। वह अनुभव इस समय अपने मित्रों के आग्रह से आदरणीय विद्वानों व्याकरण पढ़नेवालों तथा व्याकरण जानने की इच्छा रखनेवालों के समक्ष प्रकाशित किया जाता है।

## व्याकरण की सरलता का स्वानुभव

(१) संस्कृत से सर्वथा अनभिज्ञ दो-तीन कन्याओं की अष्टाध्यायी मूल सूत्रों को कण्ठस्थ किये बिना ही, अष्टाध्यायी-क्रम से पदच्छेद, विभक्ति, समास, अर्थ, उदाहरण, सिद्धि (सब सूत्रों से) इत्यादि करते हुए व्याकरण में इतनी प्रगति हो गई कि अष्टाध्यायी क्रम से ही उन्होंने पंजाब विश्वविद्यालय की विशारद परीक्षा दश महीने में उत्तीर्ण कर

ली। इस परीक्षा में व्याकरण के साथ-साथ संस्कृत-साहित्य के ग्रन्थ दर्शन, धर्म-शास्त्र, भगवद्गीता, संस्कृत अनुवाद तथा निबन्ध इत्यादि विषयों में भी योग्यता प्राप्त करनी होती है। उन्हीं कन्याओं ने विशारद परीक्षा के पश्चात् सात महीने में ही पंजाब विश्वविद्यालय की शास्त्री परीक्षा भी उत्तीर्ण की। शास्त्री परीक्षा में भी वेद, निरुक्त, संस्कृत-साहित्य के ग्रन्थ, महाभाष्य, सांख्य-योग दर्शन (भाष्य-सहित) अनुवाद तथा निबन्ध इतने विषय होते हैं। "सत्रह महीने में (डेढ़ साल में) ही संस्कृत से सर्वथा अनभिज्ञ कन्यायें विशारद तथा शास्त्री परीक्षा में उत्तीर्ण हो गई" यह सुनकर सामान्य लोग तो विश्वास भी नहीं करते तथा विशिष्ट लोग आश्चर्यचकित एवं विस्मित होते हैं, पर आजकल भी यह सब कुछ मर्मज्ञ विद्वान् लोग देख सकते हैं।

(२) दूसरे बी० ए०, एल्-एल्० बी० उपाधि-धारी इञ्जीनियर ३५ ४० वर्ष के प्रौढ़, संस्कृत से सर्वथा अनभिज्ञ सज्जनों को भी सात दिन में ही पठति, शालीयः, पुरुषः इन उदाहरणों की पूर्वापर के सूत्रों का निर्देश करते हुए अष्टाध्यायी के सूत्रों से सिद्धि करते हुए (वह भी बिना रटे हुए) देखा जा सकता है।

(३) तीसरे एफ० ए० के परीक्षार्थी ने भी सवा दो मास में अष्टाध्यायी के क्रम से अष्टाध्यायी के सूत्रों को बिना याद किये ही केवल समझकर ६०० सूत्र पदच्छेद, विभक्ति, समास, अर्थ, उदाहरण और सिद्धि सहित ठीक-ठीक पढ़ लिये। उसने "स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ" इत्यादि कठिनतम प्रकरणों तथा अन्य प्रकरणों के कठिनतम सूत्रों की व्याख्या एवं उदाहरणों की सिद्धि (प्रत्येक में ५०-६० सूत्रों के द्वारा) ठीक-ठीक समझकर (बिना रटे हुए) काशी के वैयाकरण विद्वत्समाज में एवं अन्यों के सामने भी प्रदर्शित किया। जिससे वे सभी विद्वान् आश्चर्य चकित हो गये। इसलिए हम कहते हैं कि 'अष्टाध्यायी ही व्याकरण ज्ञान का परमसाधन है'।

## संस्कृत के अध्ययन से लोग भाग क्यों जाते हैं?

व्याकरण के बिना संस्कृत भाषा में अधिकार एवं सम्यक् प्रवेश नहीं होना, यह हमारा सिद्धान्त है, किन्तु वही व्याकरण आजकल दुरूह बिना समझे रटने के कारण संस्कृत पढ़नेवालों के मार्ग में सुदृढ़ पाषाण के रूप में अवरोधक बन गया है। जब तक इसकी रुकावट नहीं हटायी जायेगी,

अर्थात् सरल नहीं किया जायेगा, तब तक इस देववाणी का पुनरुद्धार सम्भव नहीं, यह भी निश्चित है। जो कोई अपने आप या अन्यों की प्रेरणा के द्वारा धर्म, देशभक्ति की भावना से संस्कृत का अध्ययन प्रारम्भ करते हैं, वे भी पूर्वोक्त अर्थरहित घोखन की दुरूहता को देखकर संस्कृत के अध्ययन से हताश होकर जहाँ-तहाँ सब जगह भागते हुए देखे जाते हैं। इस प्रकार के अध्ययन से पराङ्मुख हुए, एवं भागे हुए भुक्तभोगियों की संख्या न जाने भारत में कितने लाख होगी। न केवल उनके द्वारा (स्कूल कालेज आदि में पढ़ने वाले बी. ए., एम. ए. उपाधिधारियों एवं आर्य भाषा के विशेषज्ञों द्वारा) संस्कृत का अध्ययन छोड़ दिया जाता है, अपितु आगे उनकी सन्तानों का भी संस्कृत अध्ययन का मार्ग रुक जाता है। इस प्रकार के लोग अपनी सन्तानों को ऐसा उपदेश देते हुए देखे जाते हैं—'पुत्र' मैंने बाल्यकाल में संस्कृत का अध्ययन आरम्भ किया था, किन्तु संस्कृत अध्ययन अति क्लिष्ट, महाकष्टसाध्य, दुरूह एवं बिना अर्थ जाने घोखने की विद्या है, ऐसा समझकर चाहते हुए भी मैंने उसे छोड़ दिया। तुम भी इसमें समय एवं शक्ति का नाश मत करो"। इस प्रकार के प्रवाद से संस्कृत का अध्ययन देश से लुप्तप्राय ही हो गया। जो कोई उत्कृष्ट मेधावाले हैं, उन्हें अंग्रेज पहले मक्खन के समान इकट्ठा करके इङ्गलेण्ड आदि देशों में उपाधि का लोभ प्रदर्शन करके बड़ी-बड़ी छात्रवृत्तियाँ देकर, विदेशी वेश-भूषा एवं भावना से युक्त करके अन्त में बड़े-बड़े वेतन देकर राजकीय कार्य में लगा देते रहे और दुर्भाग्य से अभी तक वही प्रक्रिया चल रही है, जिससे वे स्वयं भारतीय संस्कृति सभ्यता एवं संस्कृत-साहित्य से पराङ्मुख हो जाते हैं। जो भिक्षु-वृत्ति के साधारण बुद्धिवाले देश एवं संसार के भूत, भविष्यत्, वर्त्तमान विषय से सर्वथा अनभिज्ञ हैं, वह प्रायः करके शेष बचे हुए फोक के समान देखे जाते हैं। वे संस्कृत के अध्ययन में अपनी कर्तव्य-बुद्धि से नहीं प्रवृत्त होते, वरन् धनाभाव ही उनकी प्रवृत्ति का हेतु है। इस प्रकार की विषम समस्या में किस प्रकार संस्कृत का अभ्युदय हो, यह बात विद्वानों के द्वारा विचारणीय है।

## व्याकरण के अध्ययन का अतीव सरल उपाय

व्याकरण का अध्ययन जब अनिवार्य था तथा बिना इसके संस्कृत साहित्य में प्रवेश सम्भव नहीं, यह हम पहले कह चुके हैं, ऐसी अवस्था में "व्याकरण के अध्ययन का कोई सरल उपाय हो" ऐसा विचार उत्पन्न होने पर हम एक ही मूल तत्त्व बताते हैं—

'अष्टाध्यायी-क्रम से अध्ययन ही इसके पुनरुद्धार का सबसे बड़ा औषध है।'

बहुत काल के पश्चात् इस बीसवीं शताब्दी में अष्टाध्यायी क्रम के पुनरुद्धार में पहला प्रयास श्रीमत् परमहंस परिव्राजक आचार्य परम विद्वान् विरजानन्द सरस्वती स्वामी ने किया। इसके पश्चात् उनके शिष्य श्रीमत् परमहंस परिव्राजकाचार्य श्रीमद् दयानन्द सरस्वती स्वामी की ही कृपा है कि हम इस समय अष्टाध्यायी पठन-पाठन के क्रम के विषय में कुछ कहने में समर्थ हो रहे हैं।

## अष्टाध्यायी-क्रम का वैशिष्ट्य

(१) इसमें क्या रहस्य है, ऐसी आकांक्षा होने पर कहते हैं:—

मूल अष्टाध्यायी ग्रन्थ का अभ्यास ही इसमें रहस्य है और कुछ नहीं। "**आद्गुणः**" (६।१।८४) यह सूत्र हम इस प्रकार पढ़ाते हैं—

'आत्' ५।१ (पंचमी का एकवचन), 'गुणः' १।१ (प्रथमा का एक-वचन)। ऊपर से '**एकः पूर्वपरयोः**' (६।१।८१), '**इको यणचि**' (६।१।७४), '**संहितायाम्**' (६।१।७०) इन सूत्रों से 'एकः', 'पूर्वपरयोः', 'अचि', 'संहितायाम्' इन पदों की अनुवृत्ति आ रही है। यहाँ बाह्य शब्द के अध्याहार के बिना भी सूत्र का अर्थ इस प्रकार हो जाता है—

'आत् अचि संहितायां पूर्वपरयोः गुणः एकः'। आगे 'स्यात्', 'भवेत्', 'भविष्यति', 'भवति', 'वर्त्तते', 'संपद्यते', 'जायते' इनमें से किसी भी क्रिया पद का अध्याहार कर सकते हैं, इसमें कोई विवाद नहीं। सूत्र में ही सूत्र का अर्थ है, यह रहस्य है। वह अर्थ छात्रों को (चाहे वे बालक हों या प्रौढ़) सूत्र से ही जनाना चाहिए। मूल अष्टाध्यायी की पुस्तक ही छात्र के लिए यह सब कुछ प्रदर्शित करती है, एवं जनाती है। सूत्रों के घोखे बिना भी छात्र इस प्रकार प्रदर्शित किया हुआ सूत्रार्थ शीघ्र ही समझ लेते हैं। पढ़ाने के समय अध्यापक के द्वारा बार-बार सूत्रार्थ की आवृत्ति कर देने पर वह अर्थ स्वयं ही छात्र के हृदय में स्थित हो जाता है। रटने का कोई काम नहीं पड़ता। पुनः पुनः आवृत्ति करने में अध्यापक को परिश्रम पड़ता है, न कि छात्र को। अन्त में वह छात्र सूत्र तथा उसका अर्थ ठीक-ठीक समझ कर अपनी स्मृति में बिठा लेता है। यह प्रत्यक्ष दर्शन का विषय है। यही बात सामान्य जन को रहस्य प्रतीत होती है।

(२) लघुकौमुदी, मध्यकौमुदी, सिद्धान्तकौमुदी, प्रक्रियाकौमुदीवाले कौमुदी-परिवारों के छात्र रटते हुए जीवन भर इसको समझ नहीं पाते कि सूत्र का अर्थ यह कैसे बन गया। व्याकरणाचार्य हो जाने पर भी अनुवृत्ति के विषय में सर्वथा अनभिज्ञ ही प्रायः सर्वत्र देखे जाते हैं। सूत्रों का कण्ठस्थ किया हुआ अर्थ (चौगुना १६ हजार) देर तक स्मृति में चाहते या न चाहते हुए भी नहीं रह सकता, यह स्वाभाविक बात है। ठीक-ठीक बिना जाना हुआ सम्बन्ध के ज्ञान से रहित अर्थ कैसे स्मृति-पथ में चिरस्थायी हो वा स्थित हो सके, यह सवमान्य अनुभूति है, जो सब जगह देखी जा सकती है वा दिखाई देती है।

(३) अष्टाध्यायी-क्रम में यह भी विशेष है:—प्रौढ़ छात्र अष्टाध्यायी के सूत्रों को बिना रटे पहले अध्यापक के द्वारा पढ़ने के समय बुद्धि में बिठा लेते हैं, आगे बार-बार उन सूत्रों का प्रयोग-सिद्धि के समय अध्यापक के द्वारा अभ्यास हो जाता है। उसके पश्चात् वे सूत्र एवं उन का अर्थ स्वयमेव बुद्धि में स्थिर हो जाता है। इस प्रकार जो-जो सूत्र समझ लिए जाते हैं, इनके नीचे लाल चिह्न लगवा दिये जाते हैं, अथवा लगवा देना चाहिये, जिससे समझे हुए सूत्रों का ज्ञान अनायास ही उनको हो जाता है। अपने अभ्यस्त चिह्नित सूत्रों को देखने से प्रौढ़ छात्रों के अध्ययन का उत्साह भी खूब बढ़ जाता है। यह भी रहस्य अष्टाध्यायी-पद्धति का है और पद्धतियों में यह सम्भव नहीं, न उस प्रकार ज्ञान होता है। यह विषय हमारा प्रत्यक्ष किया हुआ है न कि सुना हुआ।

(४) अष्टाध्यायी में सब प्रकरण वैज्ञानिक रीति से सुसम्बद्ध हैं, इसलिए उन-उन प्रकरणों का ज्ञान अनायाम ही हो जाता है, जैसे कि सर्वनाम, इत् संज्ञा, आत्मनेपद, परस्मैपद, कारक, विभक्ति, समास, द्विर्वचन, संहिता, सेट, अनिट् प्रकरणों के सूत्र परस्पर सुसम्बद्ध हैं। अतः उनके अर्थ जानने में छात्रों को कोई बाधा नहीं होती। यदि किसी छात्र को इट् या द्विर्वचन विषय में शंका होती है, तो उसको अष्टाध्यायी-क्रम से पढ़ा हुआ छात्र दो-तीन मिनट में ही उस प्रकरण के समस्त सूत्रों का पाठ करके निःशंक हो जाता है। कौमुदी-क्रम से पढ़ा हुआ छात्र तो कठिनाई एवं परिश्रम से भी अच्छी तरह सूत्रार्थ के बनने में हेतु नहीं बता सकता एवं निस्संदिग्ध नहीं होता। कैसे? उस क्रम में तो सूत्र भिन्न-भिन्न प्रकरणों में विखरे हुए हैं। भिन्न-भिन्न प्रकरणों में पठित सूत्रों का परस्पर ज्ञान कैसे हो सकता है?

(५) अष्टाध्यायी में **'विप्रतिषेधे परं कार्यम्'** (१।४।२), **'असिद्ध-वदत्राभात्'** (६।४।२२), **'पूर्वत्रासिद्धम्'** (८।२।१) इत्यादि अधिकार सूत्रों के कार्य में सूत्रक्रम का ज्ञान अत्यधिक आवश्यक ही नहीं. किन्तु अनिवार्यतया अपेक्षित है। सूत्रपाठ के क्रम के ज्ञान के बिना 'पूर्व' 'पर' 'आभात्' 'त्रिपादी' 'सपाद सप्ताध्यायी', 'बाध्यबाधकभाव', इत्यादि का ज्ञान पढ़नेवालों एवं पढ़ानेवालों को भी कभी सम्भव नहीं है। सिद्धान्त-कौमुदी प्रक्रिया-क्रम से पढ़े हुए छात्रों को सूत्र-पाठ के क्रम के ज्ञान न होने से महाभाष्य पूर्णतया बुद्धि में नहीं बैठता। प्रत्येक पद एवं प्रत्येक सूत्र में वे बहुत कष्ट का अनुभव करते हैं, यह स्वाभाविक भी है, यह हम अपना प्रत्यक्ष किया हुआ अनुभव ही यहाँ प्रतिपादन करते हैं।

(६) सिद्धान्त-कौमुदी के क्रम से पढ़ा हुआ व्याकरण छात्रों की स्मृति से शीघ्र लुप्त हो जाता है। बार-बार घोखने पर भी शीघ्र विस्मृत होता है। सभी प्रकरणरहित पढ़नेवाले छात्रों के स्वानुभव ही इसमें प्रमाण है। इसमें किसी के कहने की कुछ बात नहीं।

(७) अष्टाध्यायी-क्रम में सूत्रों की प्राप्ति सामान्यतया समझ में आ जाती है। सिद्धान्त-कौमुदी क्रम में तो जो सूत्र जहाँ उल्लिखित है, वहीं उसकी प्राप्ति बुद्धि में बैठती है, किन्तु अन्यत्र उस सूत्र की प्राप्ति छात्र के मस्तिष्क में सुगमता से नहीं बैठती। एक उदाहरण में प्रयुक्त सूत्र का तत्सदृश अन्य उदाहरण में प्रयोग करने में आधुनिक प्रक्रिया से पढ़े हुए छात्र सर्वथा डरते हैं। 'उपेन्द्रः' इस प्रयोग या उदाहरण में प्रयुक्त 'आद्-गुणः' सूत्र का प्रयोग 'दिनेशः' इस उदाहरण या प्रयोग में करते हुए छात्र बहुधा डरते देखे जाते हैं।

(८) लेट् में रूप स्वर-वैदिक प्रकरणों का अर्थोदाहरण, उनकी सिद्धि भी अष्टाध्यायीक्रम में आरम्भ से ही **'वृद्धिरादैच्'** इस सूत्र के उदाहरण की सिद्धि में ही छात्र जान लेते हैं। सिद्धान्त-कौमुदी-क्रम में तो ग्रन्थ के अन्त में (स्वर-वैदिक प्रकरण) होने से आजीवन भी उसमें यत्न नहीं करते, क्योंकि वह प्रकरण उपेक्षित कर दिया गया है, अतः उस प्रकरण में कैसे गति हो! यह सर्वसम्मत अनुभव है। अन्य भी बहुत सारे दोष सिद्धान्त-कौमुदी प्रक्रिया से व्याकरण का अध्ययन-अध्यापन करने में हैं? यहाँ हम विस्तार-भय से इतना ही लिखते हैं।

अष्टाध्यायी-क्रम से अध्ययन में जो गुण हैं, वे जो सम्पूर्ण अष्टाध्यायी

पहले कण्ठ करके पढ़ते हैं, उनके लिए ही उपकारी होते हैं, वहाँ महाभाष्य अध्ययन पर्यन्त अष्टाध्यायी-सूत्रों के पारायण की आवश्यकता होती है। जिनको अष्टाध्यायी कण्ठ नहीं होती और वे अष्टाध्यायी का पठन आरम्भ करते हैं, वे तो उसके गुणों से वंचित रह जाते हैं। इसलिए अष्टाध्यायी क्रम के ज्ञान के बिना वे महाभाष्य के पढ़ने में महान् कष्ट का अनुभव करते हैं। इस प्रकार महाभाष्य का आद्यन्त-अध्ययन करने वालों का सबसे पहले अष्टाध्यायी कण्ठ करना अनिवार्य है। जो प्रौढ़ पठनार्थी लघुकौमुदी या मध्यकौमुदी पढ़ते हैं (जहाँ कि उनका घोखने में महान् परिश्रम एवं समय व्यर्थ जाता है) उनके लिए भी अष्टाध्यायी-क्रम मात्र से अष्टाध्यायी-सूत्रपाठ के कंठ किये बिना भी उतना ज्ञान (केवल सूत्रार्थ एवं प्रयोग-सिद्धि मात्र) छः महीने में ही हो जाता है, जितना उन लघुकौमुदी, मध्यकौमुदी से दो-तीन साल में भी सम्भव नहीं। समय एवं परिश्रम का महान् लाभ अष्टाध्यायी-क्रम का ही महान् वैशिष्टय है।

इसलिये "नान्यः पन्था विद्यते अयनाय"—"छुटकारे का और कोई रास्ता नहीं"—अष्टाध्यायी से ही यह सब सम्भव है, अन्य किसी प्रकार से भी नहीं, यह हम बार-बार कहते हैं।

निवेदक

**ब्रह्मदत्त जिज्ञासु**

[सरलतमविधि-भूमिका—]

# प्रथम संस्करण का प्राक्कथन

## पाठों को पहिले लिखित रूप क्यों न दिया ?

अष्टाध्यायी-पद्धति से बिना रटे संस्कृत तथा उसके व्याकरण के इस पाठ्यक्रम का आरम्भ सर्वप्रथम सन् १९३९ से ४१ में हुआ। इस के पश्चात् सन् ५१ से ५५ तक चार-पाँच वर्ष हो रहे हैं, जिसमें अनेक पठनार्थी श्रेणियों को इस पद्धति से पढ़ाया गया, और जिसमें सफलता रही। पर इन पाठों को लिखितरूप में नहीं दे रहा था, यद्यपि अनेक पठनार्थियों वा संस्कृतप्रेमी सज्जनों वा नेताओं, विद्वानों द्वारा इनको लिखितरूप देने की प्रेरणा अत्यधिक रही। मुझे स्मरण है कि स्वर्गीय श्रद्धेय पूज्य वीतराग स्वामी सर्वदानन्द जी महाराज मुझे बार-बार व्याकरण-विषय का एक संक्षिप्त ग्रन्थ लिखने वा संग्रह कर देने की प्रबल तथा निरन्तर प्रेरणा बहुत समय तक करते रहे। पर मेरे मन में यही आता था कि कहीं यह एक अनार्ष वा अनार्षता को प्रोत्साहन देनेवाला कार्य तो न होगा ? मैं लिखने को उद्यत न होता था। अष्टाध्यायी कण्ठस्थ कराकर ही व्याकरण पढ़ाया जा सकता है, अपनी इस बात पर दृढ़ था। और ३५-४० वर्ष तक इसी पर दृढ़ रहा था, तथा १६ वर्ष से कम आयुवालों के सम्बन्ध में अब भी दृढ़ हूं।

## लिखित रूप देने का विचार कैसे उत्पन्न हुआ ?

जब मेरे सामने यह स्थिति (दैवी घटना ही कहना चाहिये) उत्पन्न हो गई कि प्रौढ़ (१६ वर्ष से अधिक आयु के) पठनार्थी अत्यन्त श्रद्धा और उत्साह लेकर संस्कृत तथा उसके व्याकरण को पढ़ने के लिए मेरे सामने आकर उपस्थित हुय, जिनकी आयु बहुत अधिक थी, और जिनके पास समय कुछ मास का ही था, अनार्ष कौमुदी आदि पढ़ना नहीं चाहते थे, रटने में लगाया जाता तो भाग जाते, और सस्कृत पढ़ने का नाम कभी न लेते। मेरे मन में उनके लिए सद्भावना भी थी, उनकी उन्नति वा उनके भविष्य को उज्ज्वल देखने की प्रेरणा भी मन में होती थी। यह सब स्थिति उत्पन्न होने पर मेरे मन में बहुत गहरी वेदना उठी कि क्या

ऐसे व्यक्तियों को मैं यही कहूं कि तुम लघुकौमुदी रटकर ही संस्कृत-व्याकरण का ज्ञान प्राप्त कर सकते हो, और कोई मार्ग नहीं !!! क्या ऐसों के लिए अष्टाध्यायी का द्वार सदा के लिये बन्द ही रहेगा ? क्या यह महामुनि पाणिनि की असफलता न होगी ? इत्यादि गम्भीर प्रश्नों ने आत्मा में अष्टाध्यायी-पद्धति से बिना रटे पढ़ाने की प्रेरणा दी। इसी का परिणाम हुआ कि प्रौढ़ पठनार्थियों को बिना रटे अष्टाध्यायी-पद्धति से पढ़ाने का उपक्रम चला। 'आवश्यकता ही आविष्कार की जननी है' यही सिद्धान्त यहाँ भी सत्य सिद्ध हुआ।

इतने वर्षों में अनेक प्रौढ़ पठनार्थी श्रेणियों के पढ़ाने का सफल प्रयोग होने पर भी, मैं अपने इन पाठों को लिखित रूप नहीं दे रहा था। इसका कारण यह था कि मेरे मन में यह एक आशङ्का बनी रहती थी कि कहीं इन पाठों को भी लोग रटना तो प्रारम्भ न कर देंगे ? यही बड़ा भारी कारण वा विचार था, जो मेरे मन में गहरा बैठा था।

अन्त में जब बहुत सी प्रेरणायें निरन्तर मिलने लगीं, और पठनार्थियों तथा अष्टाध्यायी-पद्धति में सच्ची निष्ठा रखनेवाले अध्यापकों की कठिनाई का प्रश्न मेरे सामने बार-बार आया, तब कहीं मेरा मन अन्त में इन पाठों को (जो अभी तक मेरे भीतर ही बैठे थे) यह वर्तमान लिखित-रूप देने को उद्यत हुआ।

## माननीय टण्डन जी की प्रेरणा

इसकी सब से अधिक प्रेरणा मुझे १८ अप्रैल १९५४ को मिली, जब देहली में संस्कृतप्रेमी गृहमन्त्री श्री माननीय काटजू जी द्वारा पाणिनि महाविद्यालय के उद्घाटन के अवसर पर सच्चे देशभक्त त्यागी-तपस्वी देश के माननीय नेता श्रद्धेय टण्डन जी ने अपने सभापति-भाषण में मुझे इन संस्कृत व्याकरण के पाठों को लिखित रूप देने की अतिप्रबल प्रेरणा दी।

इन सब प्रेरणाओं का ही यह परिणाम है, जो यह पाठ लिखित रूप में संस्कृतप्रेमी पाठकों के सामने उपस्थित हो रहे हैं।

## प्रारम्भ में पुस्तकरूप देने का विचार नहीं था

यह सब होने पर भी मैंने तो लेखरूप में ही प्रकाशित करने के लिए इन्हें लिखना आरम्भ किया था, और वह भी १०-२० पृष्ठों में लिख दिया जायगा, यह सम्भावना थी। पुस्तक रूप में लिखने की न कोई सम्भावना थी, न कोई विचार था। जब लिखना आरम्भ किया, जिस शैली पर

जितना विषय प्रौढ़ पठनार्थियों को मैं स्वयं पढ़ाता चला आ रहा था, लगभग वैसा का वैसा लिखता गया। जिसका कि यह रूप (प्रथम संस्करण में ७७ पृष्ठ) बन गया। वेदवाणी में पहिले प्रति मास १ फार्म अर्थात् ८ पृष्ठ ही देने का विचार था, पर १६ पृष्ठ देना आरम्भ हुआ। यही कारण है कि इसमें पुस्तक रूप बनाने में जितनी बातों पर ध्यान दिया जाना चाहिए, उतना ध्यान नहीं दिया जा सका। आकार भी पुस्तक का नहीं था। यह विचार था और अब भी है कि पठनार्थियों तथा इस विषय के जानकार विद्वानों द्वारा इन पाठों को पढ़ाने के पश्चात् जो-जो कठिनाइयाँ सामने आवें, वा जो उचित सुझाव वे सब दें, उन पर भी उचित विचार कर आवश्यक निर्देश दिये जावें, वा उन विषयों पर भी प्रकाश डाला जावे, जिससे संस्कृत वा उस के व्याकरण की यह ज्ञानधारा देश में तीव्रता से प्रवाहित होने लगे।

## किस परिस्थिति में ये पाठ लिखे गये ?

पाठक यह जानकर आश्चर्य करेंगे कि वास्तव में तो ये पाठ एक साथ लिखकर प्रैसकापी बना लेनी आवश्यक थी, जिससे कि पुनः पढ़कर न्यूनाधिक कर ली जाती। पर वेदवाणी तो प्रतिमास की २० ता० तक छपनी चाहिए। इधर मेरा हाल यह रहा कि प्रायः प्रतिमास १४ वा १५ ता० को मैं पाठ लिखना आरम्भ करता था, जो फुलस्केप साईज के कम से कम ३२ पृष्ठ लिखने बैठता था। और पूरा होने से पहिले ही रफ की प्रतिलिपि दूसरों के द्वारा करानी पड़ती थी। स्वयं की जाती तो भी ठीक था। उधर साथ-साथ छपने को भी भेज देते थे। मैं तो स्वयं चकित हूं कि मैं इतना लिख भी कैसे गया। प्रिय युधिष्ठिर मीमांसक ने 'वेदवाणी' में पाठ निकलने की सूचना छाप दी। अब तो लिखना अनिवार्य हो गया। काशी से बाहर जाना पड़ता था, यह एक भारी बाधा थी। प्रूफ भी पूरे संतोषपूर्ण ढंग में नहीं देखे जा सके, इत्यादि कारणों से छपने में कहीं-कहीं अनवधानता से भूल रह गई, पाठ छूट गया, मात्रायें टूट गईं। इसमें जो तो साधारणतया छपने में अशुद्धियाँ हुई थीं, उन का शुद्धिपत्र परिवर्तन तथा परिवर्धन आदि अन्त में दे दिया है, पाठक तदनुसार ठीक करके ही पढ़ना आरम्भ करें। अगले संस्करण में ये सब वा अन्य आवश्यक संशोधन आदि किये जा सकेंगे[1]।

१. द्वितीय संस्करण में सब ठीक कर दिये गये हैं—सम्पादक।

## ये पाठ किनकी दृष्टि से लिखे गये ?

सामान्यतया हमने ये पाठ लगभग उसी शैली-क्रम और ढंग पर लिखे हैं, जिनके अनुसार मैं स्वयं प्रौढ पठनार्थियों को पढ़ाता रहा हूं, या पढ़ाता हूं। इस शैली क्रम वा ढंग के सफल होने में कुछ भी सन्देह वा विप्रतिपत्ति नहीं। अब प्रश्न यह है कि ये ३५ (अब ५४) पाठ किनके लिए हैं ? मेरे अनुभव में दोनों तरह की बात आ चुकी है। मेरे इन पाठों को विना किसी अध्यापक के स्वयं ही पढ़कर पूरा समझ लेनेवाले भी मेरे पास आये हैं। अभी कल (५-१-५६) की बात है कि श्री मास्टर नरोत्तमदास जी अग्रवाल रिटायर्ड हैडमास्टर जूनियर हाई स्कूल बड़ागाँव जिला बनारस मेरे पास पहली बार पहुंचे, और कहा कि मैंने वेदवाणी में प्रकाशित आपके ३५ पाठों को स्वयं पढ़ा है और समझा है। मुझे आगे का ढंग समझाइए। मैंने कहा कि जब तक मैं परीक्षा न कर लूँ कि आपने ये ३५ पाठ समझ लिये हैं (मुझे इन पर सन्देह था), तब तक मैं आगे आपको कैसे बताऊँ? मैं चकित रह गया, जब उन्होंने मेरे ३५ पाठ सब ठीक सुना दिये, तब मैंने इनको आगे बताया। इसी प्रकार और भी कई सज्जनों ने मुझे कहा, और पत्र द्वारा लिखा। सो विना अध्यापक के स्वयं पढ़नेवालों के लिए भी ये पाठ उपयोगी हैं। जो सज्जन काशी में कहीं अलग ठहरकर और भोजन का स्वयं प्रबन्ध करके (क्योंकि इसमें मेरी असमर्थता है) कम से कम ये पाठ भी मेरे पास पढ़ लें, तब तो क्या ही कहना। अध्यापक को यदि अष्टाध्यायी कण्ठस्थ हो, तब तो स्वयं भी इन पाठों को प्रौढ़ पठनार्थियों को हमारी इस पद्धति से पढ़ा सकते हैं। पर यदि अध्यापक महानुभाव इस प्रक्रिया का प्रत्यक्ष अनुभव प्राप्त करने के भाव से मेरे पास (उपर्युक्त व्यवस्था से) कम से कम १५ दिन लगा लें, तो उन्हें हमारी पद्धति से पढ़ाने में बहुत कुछ मार्ग मिल सकता है। आगे पत्र-व्यवहार द्वारा भी कठिनाइयाँ दूर होना सम्भव है। यहाँ तो इस पद्धति से पढ़ने वाले छात्र विद्यमान ही रहते हैं, चाहे हम रहें या न रहें। सो ये हमारे पाठ प्रौढ़ पठनार्थी तथा पढ़ानेवाले अध्यापक दोनों की दृष्टि से ही उपयोगी हैं, ऐसा समझना चाहिये। घर बैठे पढ़नेवाले भी यदि एक बार १५ दिन प्रत्यक्ष अनुभवार्थ मेरे पास आकर पढ़ लेंगे, तो पीछे पत्रव्यवहार से भी बहुत कुछ कार्य चल सकता है। यद्यपि मैं ऐसे पत्रों के उत्तर शीघ्र ही देने का प्रयत्न करता हूं, पर कार्य की अधिकता से कभी-कभी विलम्ब हो ही जाता है। पाठकों को विदित रहे कि मैं अन्य वेदभाष्य

आदि तथा आर्षग्रन्थों के पढ़ाने वा 'वेदवाणी' के सम्पादनादि अनेक कार्यों में भी तो लगा रहता हूं। न चाहते हुए बाहर भी कभी-कभी जाना ही पड़ता है, निजी सहायक कैसे और कहाँ तक रखूँ ?

## ये सब पाठ अनुभव से ही लिखे गये हैं

पाठकों को ध्यान रहे कि संस्कृत-व्याकरण-पाठमाला के ये सब लेख प्रौढ़ पठनार्थियों की अनेक श्रेणियों को पढ़ाकर, अर्थात् अनुभव प्राप्त कर के और सफल सिद्धि होने पर ही लिखे गये हैं। केवल कल्पनामात्र से लिखे गये हों, यह बात नहीं। प्रिय पाठकों की जानकारी के लिए हम प्रौढ़ों की इन श्रेणियों का परिचय अति संक्षेप से देते हैं—

(१) **सुलतानपुर (अवध)** में ५ अप्रैल १९५२ से २० प्रौढ़ पठनार्थियों की श्रेणी १५ जून १९५२ तक चली, जिसको आरम्भ में मैंने पढ़ाया। तत्पश्चात् वहीं जुलाई सन् ५२ से अप्रैल ५४ तक प्रतिवर्ष दसवीं नवीं तथा छठी तीन-तीन श्रेणियाँ तीन-तीन वर्ष तक चलीं। जिसमें अष्टाध्यायी पद्धति से १००-७१-६२-५५ छात्र पढ़ते रहे। इस प्रकार १० श्रेणियाँ सुलतानपुर में चलीं, और लगभग २७५ छात्र पढ़े। यहाँ की श्रेणियों में कई मुसलमान छात्र भी अष्टाध्यायी पढ़ते रहे।

(२) [क] **काशी में**—अगस्त ५२ से अगस्त ५३ तक तीन श्रेणियाँ लाहौरी टोला में चलीं, जिसमें २६-१६-२६ छात्र पढ़ते रहे। प्राचीन व्याकरणवालों की श्रेणियाँ पृथक् चलीं। वर्ष में ७ श्रेणियाँ चलीं, और लगभग ८४ छात्र पढ़ते रहे।

[ख] मई जून १९५३ में मोतीझील के शिविर में १०० छात्र आये, पर अन्त में ६० प्रौढ़ पठनार्थी ४ श्रेणियों में पढ़ते रहे।

[ग] मोतीझील में जुलाई सन् ५३ से दिसम्बर ५५ तक २ श्रेणियाँ ५३ में, २ श्रेणियाँ ५४ में, तथा ६ श्रेणियाँ ५५ में चलीं, और लगभग ६० छात्र पढ़ते रहे, जिनमें १५ आगे पढ़ रहे हैं।

(३) **देहली** में पाणिनि विद्यालय १८ अप्रैल १९५४ से दिसम्बर १९५४ तक चला। जिसमें सत्यनारायण-मन्दिर तथा जवाहर नगर में तो दो श्रेणियाँ थोड़े दिन चलीं। करौलबाग और हनुमान मार्ग में लगभग १॥ वर्ष में तीन-तीन श्रेणियाँ चलीं, और बिरला मन्दिर में लगभग ६ मास में दो श्रेणियाँ।

देहली में इस प्रकार ७-८ श्रेणियों और पठनार्थियों की कुल संख्या

२५०-३०० के बीच में कही जा सकती है। देहली में आरम्भ में मेरे द्वारा एक मास का समय लगा। बीच में एक-एक सप्ताह लगा।

इस प्रकार सन् ५२ से सन् ५५ के अन्त तक लगभग २५ श्रेणियाँ मेरे द्वारा तथा १५ श्रेणियाँ अन्यों द्वारा चलीं। अन्यों द्वारा चलने में बहुत त्रुटियाँ सामने आयीं, जिनका निर्देश यहाँ नहीं हो सकता।

इस प्रकार लगभग चार वर्ष से २५ श्रेणियों को पढ़ाने के अनन्तर मैंने अपने बहुत से प्रेमियों के आग्रह से ये संस्कृत-पाठमाला से लेख 'वेद-वाणी' में छापे और अब वही पृथक् रूप में प्रकाशित किये जा रहे हैं।

हमारी इस विना रटे अष्टाध्यायी-पद्धति से पढ़नेवालों तथा इस पद्धति से पढ़ानेवाले अध्यापकों को मार्गप्रदर्शनरूप में ये लेख अत्यन्त सहायक सिद्ध हुए हैं, और हो रहे हैं। सभी के सामने यह पद्धति आ जावे, इस विचार से अनेक सज्जनों के प्रेमपूर्वक आग्रह से ये पाठ हम 'वेद-वाणी' से पृथक् भी प्रकाशित कर रहे हैं। ताकि 'वेदवाणी' के अङ्क (जो सर्वथा समाप्त हो चुके हैं) प्राप्त न कर सकनेवाले संस्कृतप्रेमी इन पाठों से वञ्चित न रह जावें। इनका अगला संस्करण और भी परिमार्जित रूप में निकल सकेगा, ऐसा हम समझते हैं। यदि वृत्ति का प्रबन्ध होने पर अध्यापकों को ट्रेनिंग दी जावे, तो बहुत कार्य हो सकता है। इसमें राज्य की भी सहायता की भी आवश्यकता है। जो सज्जन चाहें, हमारी इस पद्धति का निरीक्षण जब और जैसे चाहें कर सकते हैं। हम तो समझते हैं, काशी में ५ वर्ष के लिये १० हजार छात्रों के भोजन का प्रबन्ध हो, तो इतने ही समय में इस पद्धति से पहिले काशी में, फिर सारे भारत में, और उसके पश्चात् संसार में संस्कृत विस्तार का एक महान् कार्य हो सकता है।

## इस पद्धति के सरल प्रदर्शन

अनेक विद्वानों, विशेषकर श्री पं० गोपाल शास्त्री जी दर्शनकेशरी (जिनकी इस पद्धति पर अत्यन्त आस्था है), तथा श्री पं० केदारनाथ जी सारस्वत जैसे काशी के उच्चकोटि के विद्वानों के आग्रह और प्रेम से इस पद्धति का प्रदर्शन निम्न प्रकार अब तक हुआ, जिसे विद्वानों ने सफल बताया—

(१) श्री रामानन्द विद्यालय शङ्कुधारा काशी में १९५१ में व्याकरण-न्याय-वेदान्ताचार्य विद्वद्वर श्री स्वामी माधवाचार्य जी की अध्यक्षता में हुआ। इनकी प्रेरणा से काशी में पा० वि० का आरम्भ हुआ।

(२) महामहोपाध्याय विद्वच्छिरोमणि पं० गिरिधर शर्मा चतुर्वेदजी के (१९५२ में उनके) निवास-स्थान पर हुआ। जिससे इस कार्य को गहरी प्रेरणा मिली।

(३) पाणिनि महाविद्यालय लाहौरी टोला काशी के उद्घाटन के अवसर पर अगस्त १९५२ में।

(४) वैदिकशिरोमणि श्री पं० रामभट्ट जी के (दुर्गाघाट में उनके) गृह पर काशी के अनेक विद्वानों की उपस्थिति में।

(५) अध्यापक ट्रेनिंग कैम्प सुलतानपुर (अवध) में सन् १९५२ में लगभग ५० आचार्यों-शास्त्रियों की उपस्थिति में।

(६) गीताभवन काशी में महामहोपाध्याय श्री पं० गिरिधर शर्मा जी के सभापतित्व में।

(७) संस्कृतविश्वपरिषद् काशी में आये विद्वानों में लगभग ३०-४० योग्य विद्वानों के सामने पाणिनि महाविद्यालय लाहौरी टोला में।

(८) पाण्डेय धर्मशाला गुदौलिया काशी में स्वर्गीय श्री पराड़कर जी (सम्पादक 'आज'), स्व० श्री० पं० रामनारायण जी मिश्र, श्री डा० सूर्यकान्त जी अध्यक्ष संस्कृतविभाग हिन्दूविश्वविद्यालय काशी तथा काशी के अन्य विद्वानों के समक्ष।

(९) जून १९५३ में मोतीझील शिविर में श्रद्धेय डा० भगवान्दास जी, माननीय डा० मङ्गलदेव जी शास्त्री भूतपूर्व प्रिंसिपल गवर्नमैन्ट संस्कृत कालेज बनारस आदि के समक्ष।

(१०) शिविर में काशी के कुछ विद्वानों के सामने।

(११) अ० भा० संस्कृत महासम्मेलन की कार्यकारिणी के विद्वानों के सामने आसफअली द्वार क्लाथ मार्केट देहली में।

(१२) श्री डा० बाबूराम जी सक्सेना, अध्यक्ष संस्कृतविभाग इलाहाबाद विश्वविद्यालय के समक्ष मोतीझील में।

(१३) अ० भा० संस्कृत महासम्मेलन बिरलामन्दिर देहली में भारत के सभी प्रान्तों से आये उच्चकोटि के सब विद्वानों के सामने।

(१४) अध्यापक ट्रेनिंग शिविर काशी (लगभग ७५ आचार्य और शास्त्री अध्यापकों के सामने) श्री माननीय पं० कुबेरनाथ जी शुक्ल प्रिंसिपल गवर्नमैंट संस्कृत कालेज की अध्यक्षता में।

(१५) माननीय शिक्षामन्त्री उत्तरप्रदेश श्री डा० हरगोविन्दसिंह जी तथा संसद के अध्यक्ष श्री माननीय अनन्तशयनम् आयङ्गर जी के सामने मोतीझील में।

छोटे-छोटे प्रदर्शन तो न जाने कितने हुए और होते रहते हैं। यह सब इसलिए लिखा जा रहा है कि पाठकों को यह विदित रहे कि अनुभव के पश्चात् ही ये ३५ पाठ और इसके आगे का पाठचक्रम लिखा गया है।

## हमारी सफलता

हमें सफलता कहाँ तक हुई, इसमें हमारा नम्र निवेदन यही है कि हमारे द्वारा चलाई २५ श्रेणियों में तो पद्धति की पूरी सफलता हुई है। अन्यों द्वारा चलाई श्रेणियों में आधी सफलता कही जा सकती है, शेष आधी में इस पद्धति में कुछ भी त्रुटि नहीं। हाँ, व्यवस्था में कुछ दोष अवश्य रहे। अब तो इस पद्धति के अध्यापक तैयार करके जहाँ-तहाँ श्रेणियाँ चलाने की आवश्यकता है।

## शेष पांच मास का पाठचक्रम

यद्यपि हमने पाठों के अन्त में ३५ दिन के पाठों के पश्चात् शेष पाँच मास के पाठचक्रम का निर्देश भी अति संक्षेप से कर दिया है, तथापि इस विषय में जहाँ भी कुछ प्रष्टव्य हो, पाठक पत्र द्वारा भी पूछ सकते हैं। इस में कई सज्जनों का आग्रह है कि ३५ पाठों की भाँति आगे भी वेदवाणी में यह पाठमाला ५ मास तक के पाठों को लिखकर प्रकाशित करें। अब इसमें हमारा इतना ही निवेदन है कि यदि २०० पठनार्थी इसके लिये तैयार हों, तो हम भी प्रकाशित करने को तैयार हैं[1]। २-४ या ५-१० के लिये इतना समयसाध्य परिश्रम उठाना कठिन प्रतीत होता है। हाँ कभी समय मिले, तो हो भी सकता है। वैसे तो हमारे निर्देश से भी बहुत कुछ काम चल सकता है।

## सम्मति-संग्रह

हाँ, भिन्न-भिन्न नेताओं समाचारपत्रों वा विद्वानों की सम्मतियाँ, जो हमें मौखिक रूप में प्रचुर मात्रा में प्राप्त होती रहती हैं, उनको हम न तो प्रकाशित ही करते हैं, न लिखितरूप में लेने का यत्न ही करते हैं।

---

१. इस पाठचक्रम को सरलतमविधि के द्वितीय भाग के रूप में मैंने लिखकर छपवा दिया है। यु० मी०

हम समझते हैं कि आजकल सम्मतियाँ कुछ पक्षपात में मुँहदेखी भी दी जाती हैं, या मिलती हैं। जिनके प्रभाव में आकर अयथार्थता भी प्रायः रहती है। लोग सम्मति देने पर अपना बहुत उपकार समझकर उसके प्रत्युपकार में बहुत कुछ आशा रखने लगते हैं। इन सब कारणों से हमारी रुचि प्रायः इधर से उदासीन ही रहती है। हम समझते हैं कि हमारा पढ़ा छात्र वा पठनार्थी ही हमारी इस पद्धति का प्रेमी वा सच्चा भक्त बन जाता है। हम चाहते हैं कि हमारे द्वारा पढ़ाये छात्रों वा प्रौढ़ पठनार्थियों को देखकर ही विद्वान् अपनी धारणा बनावें, और इस पद्धति का प्रचार करें। ताकि भारत में १० वर्षों में संस्कृत का नाद बज जावे। लगभग आधे तो संस्कृत पढ़नेवाले हो जावें !!! जो असम्भव नहीं।

## इन लेखों का आर्षपाठ विधि पर प्रभाव

हमारी दृष्टि में ये पाठ प्रौढ़ पठनार्थियों के लिए हैं। १६ वर्ष से कम आयुवालों को तो हम अष्टाध्यायी कण्ठस्थ कराकर ही अष्टाध्यायी महाभाष्य ३५ वर्ष से पढ़ाते चले आ रहे हैं, और इस समय भी पढ़ाते हैं। हमारे इन पाठों (वा पद्धति) का यह परिणाम हुआ है कि इन ३५ पाठों वा आगे के पाठों को हमारे ढंग से पढ़कर एक नहीं अनेकों प्रौढ़पठनार्थी, जिनकी आयु० २० और ५० वर्ष के बीच है, सम्पूर्ण अष्टाध्यायी हमारे बिना कहे अपने आप कण्ठ करके व्याकरण के बहुत योग्य विद्वान् बन रहे हैं, जिनको देखकर काशी के विद्वान् चकित हो रहे हैं। ऐसे अनेक पठनार्थी मेरे पास इस समय भी पढ़ रहे हैं।

आज तक २५ श्रेणियों में इस अष्टाध्यायी-पद्धति से स्वयं पढ़ाने पर किसी एक पठनार्थी ने भी कोई वाधा (निजी बाधा समय आदि को छोड़ कर) वा त्रुटि नहीं दर्शाई।

एक-आध ध्वनि हम तक पहुंची कि आर्ष पाठविधि पर यह प्रहार है। सो इस विषय में हमारा नम्र निवेदन है कि ऐसे व्यक्ति (जो एक दो से अधिक नहीं) या तो आर्ष पाठविधि का क ख भी नहीं जानते, विद्वान् भले ही प्रसिद्ध हों, या फिर जानते हुए भी ईर्ष्या या द्वेषवश विरुद्ध भावना से अपने स्वभाव के वशीभूत होकर ऐसा अनर्गल कथन करते हैं। प्रभु हम सब की बुद्धियों को सुमार्ग में प्रेरित करें। हम इतना ही कहते हैं।

## इस कार्य में ट्रस्ट का श्रेय

पाणिनि महाविद्यालय के इस पठन-पाठन तथा इन पाठों के लिये

और प्रकाशित किये जाने का (जहाँ-जहाँ पर भी यह कार्य हो रहा है) मुख्य श्रेय श्री रामलाल कपूर ट्रस्ट अमृतसर के सञ्चालकों को है, जिनके सहयोग से ही यह सब कार्य और ये सब पाठ जनता के सामने आ रहे हैं। तदनन्तर मित्रवर श्री पं० केदारनाथ जी शर्मा प्रधानमन्त्री काशी विद्वन्मण्डल, संस्कृतमहासम्मेलन तथा भारतीय संस्कृतमहासम्मेलन देहली, तथा काशी पण्डित सभा के अध्यक्ष मित्रवर श्री पं० गोपाल शास्त्री दर्शनकेशरी, तथा काशी के कतिपय अन्य विद्वानों को है, जिनमें प्रमुख महामहोपाध्याय काशीविद्वच्छिरोमणि पं० गिरधर शर्मा चतुर्वेद हैं।

पौष शुक्ल १३, संवत् २०१२ वि०
२६ जनवरी, १९६६

ब्रह्मदत्त जिज्ञासु
अध्यक्ष—पाणिनि महाविद्यालय
मोतीझील, बनारस नं० ६



[आर्याभिविनय-भूमिका—]

# भक्त की भावना

धर्म, आचार और भक्ति इन शब्दों का दुरुपयोग संसार में जितना हो रहा है, उतना शायद ही किसी शब्द का हुआ होगा। धर्म आचार और भक्ति के ही नाम पर इतने बड़े-बड़े अत्याचार संसार में हुए हैं कि उनकी गणना नहीं हो सकती। संसार की प्रायः सभी जातियाँ तथा देशों के इतिहास इनसे भरे पड़े हैं। निष्पक्ष उदारभाव से विचारने पर बुद्धिमान् मनुष्य को यही निश्चय हो रहा है कि धर्म आचार और भक्ति के वास्तविक स्वरूप को न समझ कर ही ये सब अनर्थ भूमण्डल में हुए वा हो रहे हैं।

'धर्म' (=धरति लोकं, धार्यते येन जगत्) नाम उन नियमों (Principal Laws of nature) का है, जिसके आधार=आश्रय पर यह संसार चल रहा है। 'आचार' उस व्यवहार का नाम है, जिस को करने से मनुष्यों का परस्पर कभी कुछ भी झगड़ा नहीं हो सकता। दूसरों के साथ वही वर्ताव करो जैसा कि तुम चाहते हो कि दूसरे तुम्हारे साथ करें। "आत्मवत् सर्वभूतेषु" "Do with others as you wish to be done by others" "हर चे बर खुद मपसन्दी बर दीगरां मपसन्द"। यह है धर्म और आचार का विशुद्ध स्वरूप। क्या कोई कह सकता है कि इस धर्म और आचार की विश्व में कभी किसी भी अवस्था में आवश्यकता नहीं ? यह धर्म और आचार तो मानव समाज से तीन काल में भी लुप्त नहीं हो सकता। एक जैसा आवश्यक, नहीं-नहीं अन्तर्हृदय की सच्ची भावना से अपनाने योग्य है, और रहेगा।

'भक्ति' भी अन्तरात्मा की हृदय के अन्तःपटल में वर्तमान रहने वाली उन गहरी भावनाओं तथा उद्गारों का नाम है, जो विना किसी विडम्बना के सम्पूर्ण विश्व के नियन्ता प्रभु की सत्ता का स्वयं अनुभव करते हुए उत्पन्न होती है। और जिन भावनाओं का बाह्य जगत् वा लोकाचार से कुछ भी सम्बन्ध नहीं होता। पिता-पुत्र अथवा शिशु और माता की वह किलोले हैं, जो बिना किसी शब्द का उच्चारण किये स्नेह से परिपूर्ण अवस्था में होती हैं।

इसके विपरीत लोक-समाज के विचार से लोकैषणा की दृष्टि से किसी विशेष समुदाय को अपने पीछे चलाने के लिए ध्यान के नाम पर की हुई हमारी अनेक क्रियायें "भक्ति" की परिभाषा में नहीं आ सकतीं।

इन मिथ्या भक्तियों से पृथक् करने के विचार से ही परम तपस्वी, परम ईश्वर-भक्त महायोगी जितेन्द्रिय, निष्पक्षपात महात्मा ऋषि दयानन्द सरस्वती ने भक्तिमार्ग के इस ग्रन्थ की वेदमन्त्रों के आधार पर रचना की, अपनी कल्पनामात्र के आधार पर नहीं।

संसार में प्रायः यही देखा जाता है कि यम नियमों का पालन किये विना ही हम लोग 'भक्त' बनाना चाहते हैं। ऐसे मार्ग पर चलनेवाले "कनफकवे" गुरुओं की ही आजकल दाल गलती है। यम नियमोंवाले (जैसे इस ग्रन्थ की) सीधे-सादे शब्दों की भक्ति को तो सूखी भक्ति के नाम से पुकारा जाता है। यह भ्रम कहीं-कहीं आर्य कहलानेवालों में भी देखा जाता है। वे कोई भड़कीली चमाचम भक्ति चाहते हैं। सो ये तो प्रकृति के गुण हैं। दोनों आत्मा और परमात्मा तो इससे पृथक् हैं। हां, जीव अज्ञानवश उसमें फँस जाता है, तभी उसको यत्न भी करना पड़ता है।

पवित्र वेदवाणी में सूक्तों के सूक्त ऐसी भक्ति से परिपूर्ण हैं। जिनमें वही स्वाभाविक (Natural) भावों का ही संचार है। बनावटी बातों का उनमें लेश भी नहीं। यह इस ग्रन्थ के एक-एक मन्त्र का ध्यानपूर्वक पाठ करने से ज्ञान हो सकता है।

अन्तर्हृदय की उपर्युक्त भावनाओं के कुछ अंश इस ग्रन्थ में से सहृदय पाठकों के सम्मुख उपस्थित किये जाते हैं—

"आपका तो स्वभाव ही है कि अङ्गीकृत को कभी नहीं छोड़ते। सो आप सदैव हम को सुख देंगे, यह हम लोगों को दृढ़ निश्चय है"। पृष्ठ १४।

"हम सब लोग आपकी प्राप्ति की अत्यन्त इच्छा करते हैं। सो आप अब शीघ्र हमको प्राप्त होओ। जो प्राप्त होने में आप थोड़ा भी विलम्ब करेंगे, तो हमारा कुछ भी कभी ठिकाना न लगेगा"। पृष्ठ २१२।

"हे मनुष्यों! उसको मत भूलो। विना उसके कोई सुख का ठिकाना नहीं है"। पृष्ठ २२०।

"किञ्च हम लोग तो आपके प्रसन्न करने में कुछ भी समर्थ नहीं हैं। सर्वथा आपके अनुकूल वर्तमान नहीं कर सकते। परन्तु आप तो अधमोद्धारक हैं, इससे हमको स्वकृपाकटाक्ष से सुखी करें"। पृष्ठ १६६।

"जैसे पुत्र लोग अपने पिता के घर आनन्दपूर्वक निवास करते हैं, वैसे ही जो परमात्मा के भक्त हैं, वे सदा सुखी ही रहते हैं........."। पृष्ठ ८८।

यह है हृदयङ्गम-सच्ची भावना से परिपूर्ण श्रद्धायुक्त भक्त की भावना, जो एक साक्षात्कृतधर्मा परम ईश्वरभक्त के उद्गार हैं। जिनके एक-एक शब्द पर घण्टों विचार करने पर भी अधिक से अधिक आनन्द प्रतीत होता है। जिस दिन जिस घड़ी इस मार्ग पर चलने का दृढ निश्चय कर चुकेंगे, और हमें मार्ग की अनुकूल सामग्री की डटकर खोज होगी, तभी इन भोले-भोले=सरल शब्दों का महत्त्व हमें समझ में आवेगा।

आत्मरोग की औषध के इस महाभण्डार में न जाने कब कौन सी औषध उपयुक्त सिद्ध हो=कारगर साबित हो। यह तो निश्चय ही है—

"स हि दीर्घकालनैरन्तर्यसत्काराऽऽसेवितो दृढभूमिः।"

योग० १।१४॥

इस भक्ति-मार्ग का निरन्तर उपासक ही अपने निर्दिष्ट लक्ष्य तक पहुंच सकता है। प्रभु कृपा करें हम इस पथ के अनुगामी बनें!!!

विनीत

ब्रह्मदत्त जिज्ञासु

## भक्ति-मार्ग और कर्म-योग

वर्तमान समय में कर्मण्यता और भक्ति ये दोनों परस्पर विरुद्ध कहे जाते हैं। वैदिक भक्तिवाद इससे सर्वथा विपरीत है। वह तो 'ईशा वास्यम्' के साथ 'कुर्वन्नेवेह कर्माणि'=संसार में कर्मशील बनो, और कोई मार्ग नहीं, यही पुनः-पुनः पुकार कर कह रहा है। कर्म-मार्ग के प्रतिपादक अन्य भी ग्रन्थ हैं, परन्तु जितना निस्सन्देह विना किसी लाग-लपेट के कर्मण्यता का प्रतिपादन वेद करता है, उतना कोई दूसरा ग्रन्थ नहीं करता। यह बात इस ग्रन्थ को देखने से स्पष्ट विदित हो जाती है—

(१) पाहि नो अग्ने रक्षसः पाहि धूर्तेरराव्णः।
पाहि रीषत उत वा जिघांसतो बृहद्भानो यविष्ठ्य॥

ऋक् १।३६।१५॥

"हे सर्वशत्रुदाहकाग्ने परमेश्वर ! राक्षस हिंसाशील दुष्ट स्वभाव देहधारियों से हमारी पालना करो। जो हमको मारने लगे तथा जो मारने की इच्छा करता है, हे महातेज बलवत्तम ! उन सबसे हमारी रक्षा करो।" पृष्ठ ३२।

(२) "हे महाराजाधिराज परब्रह्मन् ! (क्षत्राय) अखण्ड चक्रवर्ती राज्य के लिये शौर्य विनय पराक्रम और बलादि उत्तम गुणयुक्त कृपा से हम लोगों को यथावत् पुष्टकर। अन्य देशवासी राजा हमारे देश में कभी न हों, तथा हम लोग पराधीन कभी न हों।" पृष्ठ १८०-१८१ ॥

(३) "अन्योन्य प्रीति से परम वीर्य पराक्रम से निष्कण्टक चक्रवर्ती राज्य भोगें। हममें नीतिमान् सज्जन पुरुष हों।" पृष्ठ ११२।

(४) "वीरों के चक्रवर्ती राज्य को प्राप्त हों।" पृष्ठ ८६।

(५) "हे कृपासिन्धो भगवन् !....हमारा राज्य अत्यन्त बढ़े।" पृष्ठ ४४।

(६) "साम्राज्याधिकारी सद्यः कीजिये।" पृष्ठ ४३।

सच्चे ईश्वर-भक्त की भावना में कर्मण्यता कहाँ तक है, तथा ऐसी कर्मण्यतापूर्ण भक्ति कहाँ तक ग्राह्य है, यह सहृदय पाठक स्वयं समझ सकते हैं।

आर्य और निष्कर्मण्य ये दोनों परस्पर विरोधी हैं। वैदिक कर्मवाद का सच्चा स्वरूप यही है।

निवेदक—
ब्रह्मदत्त जिज्ञासु



[सन्ध्योपासनविधि-भूमिका—]

# पाँच मिनट में सन्ध्या के अर्थ

मन्त्रों के अर्थ समझे बिना सन्ध्या करने से वह लाभ और आनन्द कभी प्राप्त नहीं हो सकता, जो होना चाहिये। वेदमन्त्रों का अर्थ समझना सरल काम नहीं। सन्ध्या-भक्ति-भजन उपासना का अर्थ है—अपनी भूलों कमियों का अनुभव करना, और उन्हें दूर करने का उपाय करना। जब समझा ही नहीं कि हम प्रभु से क्या कह रहे हैं, तब मिले भी क्या? इस के लिए हम ५ मिनट में समझने योग्य सन्ध्या के अर्थ यहाँ लिख रहे हैं। सरल ढंग यह है कि उन-उन मन्त्रों के मन में उच्चारण के पश्चात् मन में ही इन अर्थों को बोल लेना चाहिये। जब अभ्यास हो जाये तो बोलना बन्द करके मन्त्र के अर्थ को मन में ही विचारते चलना चाहिये। एक-एक मन्त्र के अर्थ को विचारने में यदि अधिक समय चाहे तो लगा सकते हैं। यह व्यक्तिगत सन्ध्या का स्वरूप वा प्रकार है। सामूहिक सन्ध्या में तो केवल मन्त्र ही बोले जा सकते हैं।

सो हम यहाँ सन्ध्या के अर्थ इस प्रकार लिखते हैं, जो बिना किसी विशेष कठिनाई के समझ में आ जाते हैं, और मन में बैठ जाते हैं। जिन पर विचार करना भी आसान है, और जिन पर विचार करने से आत्मा में ऊँची प्रेरणा भी साथ-साथ मिलती जाती है। वे अर्थ इस प्रकार हैं—

१. हे प्रभो! हमारी बुद्धि अच्छे मार्ग में चले (धियो यो नः प्रचोदयात्)। (गायत्री मन्त्र)

२. हे प्रभो! हमारा वातावरण पवित्र हो (हम ऐसे वातावरण में रहें, जो पवित्र हो)। यदि वह अपवित्र हो तो हम उसे पवित्र बनावें। यदि ऐसा करना हमारी शक्ति से बाहर हो, तो हम ऐसे वातावरण को छोड़ दें। (शंयोरभि स्रवन्तु०)

३. हमारी इन्द्रियाँ बलवान् हों। (अपवित्र विषयो में न जावें, हमारे वश में रहें)। (वाक् वाक् चक्षुः चक्षुः०)

३. हमारी इन्द्रियाँ पवित्र हों। (भूः पुनातु शिरसि०)

५. प्रभु आप महान् हो। (ओं भूः ओं भुवः०)

६-७-८. हे प्रभो ! हम आपकी व्यवस्था (सृष्टि-नियम) के विरुद्ध न चलें। सृष्टि के ये अद्‌भुत नियम आपने ही बनाये हैं। (अघमर्षण के तीनों मन्त्र)

९-१४. अरे मूर्ख मन ! व्यर्थ में पूर्व-पश्चिम-उत्तर-दक्षिण ऊपर नीचे क्यों भटकता फिरता है। प्रभु तो तेरे भीतर हैं। (मनसा परिक्रमा के ६ मन्त्र)

१५-१६-१७. बच्चा माता की गोद में निर्भय रहता है। हे प्रभो ! हम तेरी गोद (=आश्रय) में अपने को निर्भय अनुभव करें। (उपस्थान के तीन मन्त्र)

१८. हे प्रभो ! हम अपना समय नष्ट न करें, उसका मूल्य समझें। (तच्चक्षुः···पश्येम शरदः शतं०)

१९. हमारी बुद्धियों को सुमार्ग में चलने की प्रेरणा दो। (गायत्री मन्त्र)

२०. हे प्रभो ! हमारे नित्यकर्मादि आपके अर्पण हैं। इनसे हममें अभिमान पैदा न हो। (समर्पणम्)

२१. हे प्रभो ! आपको हमारा बारम्बार नमस्कार हो। (नमस्कार मन्त्र)

आरम्भ में सन्ध्या करते समय हर एक मन्त्र से आगे उसका अर्थ भी मन में धीरे-धीरे बोल लेना चाहिये। मास दो मास में जब अभ्यास हो जावे, तो फिर मन्त्र बोलते-बोलते उनका भावार्थ भी विचारते चलना चाहिये। इससे सन्ध्या करते समय मन में प्रेरणा उत्पन्न होने लगेगी। यही सन्ध्या का प्रयोजन है।

छः मास या एक वर्ष में ऐसा अभ्यास हो जावेगा। ऋषि दयानन्दकृत 'सन्ध्योपासनविधि' में एक-एक शब्द के पृथक्-पृथक् अर्थ (जो 'पञ्चमहायज्ञविधि' के आरम्भ में छपे हैं) उन पर अभ्यास करना चाहिये, और इस 'सन्ध्योपासनविधि' पर पूरा-पूरा अभ्यास कर लेना चाहिये।

इसमें अभ्यास हो जाने पर सन्ध्या करते समय ही किसी-किसी मन्त्र पर तो योगाभ्यास की रीति से चिन्तन किया जा सकता है। इसमें घण्टों भी लग सकते हैं।







## सन्ध्या का सार

सन्ध्या=आध्यात्मिक भोजन (आत्मा की खुराक)।

भूखे को भोजन, पिपासु को पानी, रोगी को औषध का आनन्द पूछना चाहिये। "स्वयं तदन्तःकरणेन गृह्यते"—वह स्व-स्व अन्तःकरण का विषय है।

प्रतिदिन, प्रतिघण्टा, प्रतिक्षण मैले होते रहनेवाले वस्त्र के लिए जैसे धोबी या साबुन की परमावश्यकता है, उसी प्रकार आत्मारूपी वस्त्र किसी साबुन या धोबी से धुलेगा ?

सन्ध्या=परमात्मदेव के चिन्तन से। सो कैसे ?

सर्वव्यापी, सुख की वर्षा करनेवाले प्रभु के आश्रय, शत्रुओं पर विजय, चञ्चल इन्द्रियों को सुमार्ग में लगाकर उन्हीं को मित्र बना लेने, सूर्य-चन्द्रादि विचित्र विविध सृष्टि के महान् रचयिता व्यवस्थापक प्रभु से डर, पाप से बचने, उच्छृङ्खल (दुलत्तियाँ चलानेवाले) दुर्निवार (बड़े यत्न से वश में होनेवाले) दूर-दूर जानेवाले मन-रूपी घोड़े को पूर्व-पश्चिम-उत्तर-दक्षिण नीचे और ऊपर उस महान् प्रभु का अन्त लेने में खुली दौड़ दौड़ाकर हँफा और थका देने से।

अब यह ठहरे कहाँ ? माता की गोद में। अन्धकार से रहित, प्रकाश से परिपूर्ण, जातवेदाः—दिव्यस्वरूप बल देनेवाले विचित्र स्वरूप—चराचर के आत्मा के समीप। क्या ऐसे महान् पिता का आश्रय लेने से किसी को भी भय रह सकता है ? कदापि नहीं। तो क्या वह दूर है ? नहीं। तो फिर ? हम दूर हैं। हम अपनी दूरी दूर करें, उपासक बनें।

संसार भर के देश जाति और मनुष्यों में पुण्य-पाप, अच्छाई-बुराई, नेकी-बदी अवश्य ही मानी जाती है, और माननी पड़ेगी। अतः जगत् के प्राण, दुःख दूर करनेवाले, शुद्धस्वरूप-परमात्मदेव के चिन्तन से हमारी पाप-अधर्म-अपवित्र-स्वार्थबुद्धि दूर हो, और पुण्य-धर्म-पवित्र-विश्वहित बुद्धि सदा बनी रहे।

कल्याणकारी उस प्रभु पर हम अपना सर्वस्व अर्पण कर दें। प्रातः सायं इन्हीं बातों का चिन्तन करना सन्ध्या है। बस इतना ही ? हाँ इतना आध्यात्मिक भोजन तो पचेगा भी कठिनाई से ही।

अहा !!! कैसा सुन्दर साबुन=आत्मा का बढ़िया भोजन यह सन्ध्या

